अलङ्कार-प्रयोग एवम् रस-योजना की दृष्टि से भी बाण की शैली परम हृद्य है। शब्दालङ्कारों में अनुप्रास एवम् श्लेष का तथा अर्थालङ्कारों में उपमा, उत्प्रेक्षा, रूपक, परिसंख्या आदि अनेक अलङ्कारों का रुचिकर प्रयोग बाण ने अपने काव्य में किया है। इसी प्रकार 'हर्षचरित' के अन्तर्गत यथास्थान विभिन्न रसों की योजना भी सफलता एवम् कुशलता के साथ की गयी है। दधीचि एवम् सरस्वती के पारस्परिक प्रणय-प्रसङ्ग में शृङ्गार रस का समुचित प्रयोग किया गया है। सम्राट् हर्षवर्धन के वीरतापूर्ण कार्यों का वर्णन करते समय वीर रस की मनोज्ञ अभिव्यक्ति हुई है। प्रभाकरवर्धन की मृत्यु के प्रसङ्ग में करुण रस का मार्मिक परिपाक हुआ है।

इस प्रकार महाकवि बाणभट्ट की शैली के अन्तर्गत उत्कृष्टता की सृष्टि करने वाले सभी अपेक्षित तत्त्वों का मञ्जुल समावेश परिलक्षित होता है।

## (७) 'हर्षचरित' के प्रमुख पात्रों का चरित्र-चित्रण

### ( क ) प्रभाकरवर्धन

प्रभाकरवर्धन 'हर्षचरित' के प्रधान नायक सम्राट् हर्षवर्धन के पिता थे। 'हर्षचरित' के चतुर्थ उच्छ्वास में उनके गरिमा-मण्डित व्यक्तित्व का भव्य प्रकाशन हुआ है। वे अद्वितीय पराक्रमी एवम् महान् योद्धा थे। उन्होंने सिन्धु, गुर्जर, गान्धार, लाट, मालव आदि प्रान्तों के राजाओं को युद्ध में पराजित कर अपना अतिविस्तृत एकछत्र साम्राज्य स्थापित कर लिया था। वे हूणरूपी हरिणों के लिए सिंह के सदृश थे। विलक्षण पराक्रमी होने के कारण ही वे 'प्रतापशील' के नाम से भी सुविख्यात थे—

प्रतापशील इति प्रथितापरनामा प्रभाकरवर्धनो नाम राजाधिराजः।"

वे अत्यन्त प्रजावत्सल तथा परोपकारी थे। पराक्रमी होने के साथ-साथ वे परम धार्मिक भी थे। उनके शासन-काल में निरन्तर यज्ञ हुआ करते थे तथा मन्दिरों में सतत देव-पूजन होता था। उनके यहाँ स्वर्णनिर्मित वस्तुओं की भरमार थी तथा वे ब्राह्मणों को दान में प्रचुर धन दिया करते थे जिससे उनकी ऐश्वर्यशालिता के साथ-साथ उनकी दानशीलता का भी परिचय प्राप्त होता है—

"काञ्चनमयसर्वोपकरणैर्विभवैर्विशीर्णमिव मेरुणा, द्विजदीयमानैरर्थ-कलशैः फलितमिव भाग्यसंपदा......।"

राज्यवर्धन एवम् हर्षवर्धन नामक अपने दोनों पुत्रों को उन्होंने जिस प्रकार उपदिष्ट किया है उससे पता चलता है कि वे व्यवहार, नीति एवम् राजनीति के प्रकाण्ड पण्डित तथा मर्मज्ञ थे—

"वत्सौ ! प्रथमं राज्याङ्गं दुर्लभाः सद्भृत्याः............शल्यं हृदये निक्षिपन्त्यतिमार्गणाः ।"

मालवराज के कुमारगुप्त एवम् माधवगुप्त नामक दोनों पुत्रों के प्रति स्नेह, मृदुता, सहानुभूति एवम् उदारता से परिपूर्ण व्यवहार उनकी कृपालुता का ही द्योतक है। अपनी पुत्री राज्यश्री के युवावस्था में प्रवेश करते ही वे उसके विवाह को लेकर चिन्तित हो उठते हैं तथा ग्रहवर्मा जैसे सुयोग्य वर के साथ उसका विवाह सम्पन्न करवाते हैं जिससे अपने कर्त्तव्य के प्रति उनका सतत जागरूक रहना स्वतः परिलक्षित होता है।

स्वयम् मृत्यु-शय्या पर पड़े हुए तथा जीवन की अन्तिम साँसे गिनते हुए वे अपने बिलखते पुत्र हर्षवर्धन को जिस प्रकार सान्त्वना देते हैं उससे उनके असीम धैर्य तथा लोकोत्तर की सहिष्णुता की स्फुट अभिव्यक्ति होती है।

इस प्रकार महापराक्रमी, अद्वितीय योद्धा, परम ऐश्वर्यशाली, महान् परोपकारी, नितान्त प्रजावत्सल एवम् पुत्रवत्सल, परमकर्त्तव्यपरायण राजाधिराज के रूप में चित्रित प्रभाकरवर्धन का चरित्र निश्चय ही परम अभ्यर्हणीय है।

## ( ख ) राज्यवर्धन

राज्यवर्धन राजाधिराज प्रभाकरवर्धन एवम् महारानी यशोवती के ज्येष्ठ पुत्र तथा सम्राट् हर्षवर्धन के अग्रज थे। जन्म के समय से ही राज्यवर्धन में प्रचण्ड योद्धा के लक्षण दृश्यमान होने लगे थे। जन्म के समय उनका वर्णन करते हुए कहा गया है कि मानो वज्र के परमाणुओं से, शेषनाग के फणामण्डल की निर्माण-सामग्री से या दिग्गजों के शरीरावयवों से उनका निर्माण किया गया हो—

"सर्वोर्वीभृत्पक्षपाताय वज्रपरमाणुभिरिव निर्मितम्, त्रिभुवनभार-धारणसमर्थं शेषफणामण्डलोपकरणैरिव कल्पितम्,सकलभूभृत् कम्पकारिणं दिग्गजावयवैरिव विहितमसूत देवं राज्यवर्धनम् ।"

राज्यवर्धन परमपराक्रमी तथा अपने पिता के आज्ञाकारी पुत्र थे। उपलब्ध वर्णन के अनुसार प्रभाकरवर्धन अपने इस वीर पुत्र का हूणों से युद्ध करने के लिए उसी प्रकार भेजते हैं जिस प्रकार सिंह हाथियों को मारने के लिए अपने बालसिंह को भेजता है—

"हूणान्हन्तुं हरिणानिव हरिर्हरिणेशकिशोरम्...... ...।"

राज्यवर्धन के व्यक्तित्व में प्रारम्भ से ही ओजस्विता का तत्त्व भरा हुआ दृष्टिगोचर होता है। उनके हृदय में अपने वंश की मान-मर्यादा को सुरक्षित रखने का दृढ़ निश्चय तो है ही साथ ही अपने पिता के प्रति अगाध भक्ति एवम् अपने सोदर भाई-बहनों के प्रति प्रगाढ़ स्नेहभाव से ओतप्रोत उनका अन्तः-करण भी परम श्लाघ्य है। जब वे हूणों से युद्ध करते जाते हैं तो उनका १४-१५ वर्ष का किशोर अनुज हर्ष भी उनके साथ हो लेता है तथा कुछ पड़ावों तक साथ चलता है किन्तु हिमालय की तराइयों में आखेट करने में हर्ष का मन रम जाता है और वह वहीं रुक कर अपने बड़े भैया के लौटने की प्रतीक्षा करने लगता है। इस सामान्य-सी लगने वाली घटना पर यद्यपि विस्तार से प्रकाश नहीं डाला है किन्तु राज्यवर्धन के व्यक्तित्व के दर्पण में झाँकने पर ऐसा प्रतीत होता है कि अपने छोटे भाई की कच्ची उम्र को ध्यान में रख कर ही वे उसे अपने साथ न ले गये हों तथा रास्ते में ही रोक कर अपने छोटे भाई को उन्होंने आखेट में उलझा दिया हो। अनुज के प्रति अत्यधिक स्नेहशील होने के कारण ऐसी सम्भावना की जा सकती है। आगे भी कुछ इसी प्रकार का प्रसङ्ग उस समय दृष्टिगोचर होता है जब मालवराज के द्वारा ग्रहवर्मा की हत्या का समाचार पाकर राज्यवर्धन उसका नाश करने के लिए स्वयम् ही चल पड़ते हैं। उस समय भी हर्ष उनसे निवेदन करते हैं कि वे उन्हें अपने साथ ले चलें किन्तु राज्यवर्धन अपने अनुज की इस प्रार्थना को अस्वीकार कर उसे वहीं रुकने का आदेश देते हैं तथा बिना छोटे भाई को साथ लिये ही वे युद्धार्थ चल पड़ते हैं। इस प्रकार स्वयम् बार-बार युद्धाग्नि में सोत्साह कूद पड़ना तथा अपने

अनुज को बार-बार युद्ध से रोकने के मूल में निश्चय ही राज्यवर्धन का अनुज के प्रति प्रगाढ स्नेहभाव ही परिलक्षित होता है।

राज्यवर्धन की पितृभक्ति भी स्तुत्य है। जब उन्हें अपने माता-पिता के दिवंगत होने का दुःखद समाचार मिलता है तो वे अपनी राजधानी लौट कर पितृशोक में इस प्रकार निमग्न हो जाते हैं कि उन्हें उस समय एकमात्र वैराग्य ही श्रेयस्कर प्रतीत होने लगता है। राज्यवर्धन के अधोनिर्दिष्ट कथन में उनका मार्मिक पितृशोक उमड़ता-सा प्रतीत होता है—

"तथापि किं करोमि। स्वभावस्य सेयं कापुरुषता वा स्त्रैणं वा यदेवमास्पदं पितृशोकहुतभुजो जातोऽस्मि। मम हि ··· ······इत्यादि।"

पितृशोक के कारण वे इतने आकुल हो जाते हैं कि उनके हृदय में वैराग्य उत्पन्न हो उठता है तथा स्थाणीश्वर के परम ऐश्वर्यसम्पन्न राज्यसिंहासन के अपने उत्तराधिकार का परित्याग कर उसे सहज ही अपने छोटे भाई को समर्पित करने को तत्पर हो उठते हैं। इसलिए वे हर्ष को समझाते हुए कहते हैं—

"व्यक्तसकलबालक्रीडनेन हरिणेव दीयतामुरोलक्ष्म्यै। परित्यक्तं मया शस्त्रम्।"

राज्यवर्धन के उक्त व्यवहार से जहाँ एक ओर उनकी पितृभक्ति प्रकाश में आती है वहीं दूसरी ओर अपने अनुज के प्रति स्नेह तथा उदारता से परिपूर्ण उनके अन्तःस्थल की झाँकी भी मिल जाती है।

राज्यवर्धन अपने कुटुम्ब तथा सगे-सम्बन्धियों के प्रति सदैव साकांक्ष एवम् अनुदासीन दृष्टिगोचर होते हैं। पितृशोक के कारण वे जब विरक्त होकर शस्त्र-त्याग करने को उद्यत हो जाते हैं तभी उन्हें सूचना मिलती है कि दुष्ट मालवराज द्वारा उनके बहनोई ग्रहवर्मा की निर्मम हत्या कर दी गयी है। बस, फिर क्या था! इस समाचार को सुनते ही उनका वीरोचित स्वाभिमान पुनः एक बार सर उठाने लगता है। शत्रु के द्वारा किये गये इस कुकृत्य के बारे में सुनकर वे क्रोध से तिलमिला उठते हैं तथा शस्त्र-त्याग एवम् वैराग्य-धारण करने के अपने पूर्व के निर्णय को वे तत्क्षण तिलाञ्जलि देकर मालवराज के समूलोच्छेदन के लिए

चल पड़ते हैं। राज्यवर्धन का इस प्रकार का आचरण उसके हृदय में सन्निहित संवेदनशीलता तथा भावुकता का ही परिचायक है।

इस प्रकार राज्यवर्धन का विशिष्ट चरित्र एक पराक्रमी योद्धा, आज्ञाकारी एवम् पितृभक्त पुत्र, उदार एवम् स्नेहशील भाई तथा वंश की मानमर्यादा की प्राणपण से रक्षा करने वाले स्वाभिमानी एवम् ओजस्वी पुरुष के रूप में चित्रित किया गया है जो निश्चय ही परमश्लाघ्य है।

## ( ग ) हर्षवर्धन

हर्षवर्धन 'हर्षचरित' नामक प्रस्तुत गद्यकाव्य के चरितनायक हैं। ये स्थाणीश्वर के महाराज प्रभाकर वर्धन के द्वितीय पुत्र तथा राज्यवर्धन के अनुज थे। वर्धन वंश के आदि संस्थापक राजा पुष्पभूति को लक्ष्मी ने प्रसन्न होकर यह वरदान दिया था कि उनके वंश में हरिश्चन्द्र के समान सभी द्वीपों पर शासन करने वाला तथा मान्धाता के सदृश त्रिभुवन को जीत लेने की इच्छा रखने वाला हर्षनामक चक्रवर्ती उत्पन्न होगा।

"यस्मिन्नुत्पत्स्यते सर्वद्वीपानां भोक्ता हरिश्चन्द्र इव हर्षनामा चक्रवर्ती त्रिभुवनविजिगीषुर्द्वितीयो मान्धातेव······।"

लक्ष्मी द्वारा दिये गये वरदान के अनुसार ही हर्ष में जन्म से ही सारे गुण परिलक्षित होने लगे थे। जिस समय वे अपनी माता यशोवती के गर्भ में थे उस समय यशोवती का वर्णन करते हुए उनकी जिन इच्छाओं का वर्णन किया गया है उनसे यह सिद्ध होता है कि किसी अद्वितीय पराक्रमी एवम् भविष्य में समग्र भूमण्डल पर शासन करने वाले चक्रवर्ती पुत्र को वे जन्म देने वाली हैं—

"क्रीडायामपि नासहताज्ञाभङ्गम्। अपि च चतुर्णां महार्णवाना-मेकीकृताम्भसा स्नातुं वाञ्छा बभूव······।"

अर्थात् खेल-खेल में भी महारानी आज्ञाभङ्ग को नहीं सह पाती थी। चारों समुद्रों के एक में मिले हुए जल में स्नान करने की उनकी इच्छा हो रही थी। समुद्र-तटीय वन के लतागृहों की रेतों में घूमने का उनका मन होता। आवश्यक कार्यों में भी केवल विलास के साथ उनकी भौंह चलती थी। समीपस्थ मणिदर्पणों के होते हुए भी वह नंगी तलवार में ही अपना मुँह देखना चाहती

थी । वीणा-ध्वनि की अपेक्षा धनुष की टंकार ही उन्हें सुनने में अच्छी लगती थी । पिंजड़े के सिंहों को देखने में उनका मन रम जाता था । गुरुजनों को प्रणाम करते समय भी उनका सिर किसी-किसी प्रकार झुक पाता था।... इत्यादि ।

उपरिवर्णित तथ्य के अनुकूल ही हर्ष शैशवकाल से ही परम युद्धोत्साही एवम् चक्रवर्ती के समस्त लक्षणों को धारण करने वाले परिलक्षित हो रहे थे। पिता की आज्ञा से जब उनके अग्रज राज्यवर्धन हूणों से युद्ध करने हेतु प्रस्थान करते हैं तो उस समय १४–१५ वर्ष के किशोर हर्ष भी उनके साथ हो लेते हैं। इतनी कम आयु में युद्ध के प्रति ऐसा उत्साह किसी भावी चक्रवर्ती सम्राट् में ही सम्भव है ।

अपने अग्रज के साथ हर्ष युद्ध में उनका साथ देने के लिए निकलते तो हैं किन्तु हिमालय की तराइयों में वे आखेट-मग्न हो जाते हैं तथा अपने अग्रज के लौटने की प्रतीक्षा करते हैं। वहीं उन्हें अपने पिता की रुग्णता का समाचार मिलता है । वे तुरन्त अपने पिता के पास लौट आते हैं । पिता की रुग्णता के कारण वे इतने व्यग्र एवम् चिन्तित हो जाते हैं कि तीन दिनों तक वे अन्न-जल तक का त्याग कर बैठते हैं । पिता द्वारा पुत्र की शारीरिक दुर्बलता का कारण पूछने पर भण्डि का अधोनिर्दिष्ट कथन इसका प्रमाण है—

"देव ! तृतीयमहः कृताहारस्यास्याद्य ।"

इस प्रसङ्ग में हर्ष की असामान्य पितृभक्ति का बाण ने विस्तृत परिचय दिया है । स्वयम् प्रभाकरवर्धन ने हर्ष की प्रशंसा करते हुए कहा है कि तुम्हारे जैसे लोग अल्प पुण्य वालों के कुल में उत्पन्न नहीं होते । तुम अनेक जन्मान्तर में किये गये पुण्य-कर्मों के फल हो—

"न ह्यल्पपुण्यभाजां वंशमलंकुर्वन्ति भवादृशाः। फलमस्यानेक-जन्मान्तरोपार्जितस्याकलुषस्य कर्मणः ।"

हर्ष जैसे सुयोग्य पुत्र को पाकर प्रभाकरवर्धन स्वयम् को कृतकृत्य समझते हैं तथा उन्हें ऐसा प्रतीत होता है कि हर्ष जैसे पुत्र को पाने के बाद अब जीवन में कोई भी अभिलाषा अधूरी नहीं रह गयी है—

"त्वज्जन्मनैव कृतार्थोऽस्मि । निरभिलाषोऽस्मि जीवितव्ये ।"

पिता की स्वस्थता के लिए समस्त वैद्यों को बुलाना तथा उन्हें चिकित्सा आदि का निर्देश देना आदि ऐसे प्रसङ्ग हैं जो हर्ष की पितृविषयक चिन्ता एवम् भक्ति का परिचायक हैं। पिता की मृत्यु एवं माता का उन्हीं के साथ सती हो जाने से हर्ष का शोकोद्विग्न हृदय हर्षरहित होकर सर्वथा भिन्न-भिन्न हो जाता है। अपने अग्रज राज्यवर्धन को वे सूचना भिजवा देते हैं किन्तु उनके विषय में भी तरह-तरह की कुशङ्काओं से उनका मन उद्विग्न होने लगता है। वे अपने अग्रज के विषय में ऐसी सम्भावना व्यक्त करते हैं कि कहीं माता-पिता की मृत्यु का समाचार पाकर बड़े भैया विरक्ति के कारण संन्यस्त न हो जायें। हर्ष की इस प्रकार की चिन्ताओं से उनकी भ्रातृ-भक्ति का ही परिचय प्राप्त होता है।

राज्यवर्धन जब लौटते हैं तो वे माता-पिता के मृत्युजन्य शोक के कारण हर्ष के अनुमानानुसार शस्त्र-त्याग कर संन्यस्त हो जाना चाहते हैं किन्तु इसी समय मालवराज के द्वारा राज्यश्री के पति ग्रहवर्मा की निर्मम हत्या के समाचार से वे क्रोध से आग-बबूला हो उठते हैं तथा पितृशोक को भुला बैठते हैं। तत्क्षण वे मालवराज का संहार करने हेतु चल पड़ते हैं। उस समय भी हर्ष उनके साथ चलने हेतु तत्पर हो उठते हैं किन्तु उनके अग्रज उन्हें रोक देते है। कालान्तर में जब गौडाधिप द्वारा अपने अग्रज को धोखे से मार डालने का समाचार उन्हें मिलता है तो उस समय हर्ष का क्रोध अपनी सीमा को पार कर जाता है। उस समय हर्ष का शौर्य, ओजस्विता, साहस आदि फूट कर निकलने लगते हैं। वे गौडाधिप के संहार की प्रतिज्ञा अधोनिर्दिष्ट ओजस्वी शब्दों में करते हुए कहते हैं—

"शपाम्यार्यस्यैव पादपांसुस्पर्शेन, यदि परिगणितैरेव वासरैः सकल-चापचापलदुर्ललितनरपतिचरणरणरणायमाननिगडां निर्गौडं गां न करोमि ततस्तनूनपाति पीतसर्पिषि पतङ्ग इव पातकी पातयात्मानम्।"

अर्थात्—आर्य की ही चरण-धूलि लेकर मैं प्रतिज्ञा करता हूँ कि यदि कुछ ही दिनों के अन्दर धनुष चलाने की चपलता के घमण्ड में भरे हुए समग्र उद्धत राजाओं के पैरों की बेड़ियों की झनकार से पूर्ण करके पृथ्वी को गौड़-रहित न बना दूँ तो घी से धधकती हुई आग में फतिङ्गे के समान पातकी स्वयम् को जला डालूँगा।"

इस प्रसङ्ग में हर्ष के द्वारा अभिव्यक्त उनके प्रचण्ड क्रोध से जहाँ एक ओर उनके भ्रातृ-भक्ति का परिचय मिलता है वहीं दूसरी ओर उनके प्रचण्ड शौर्य एवम् ओजस्वी व्यक्तित्व का भी संकेत प्राप्त होता है।

सप्तम उच्छ्वास के अन्तर्गत प्राग्जोतिषेश्वर कुमार द्वारा भेजे गये 'आभोग' नामक अद्भुत छत्र तथा अन्य वस्तुओं को उपहार में पाकर वे उनके प्रति कृत-कृत्य हो उठते हैं तथा उनके साथ आजीवन मैत्री बनाये रखने का निश्चय मन में कर लेते हैं। हर्ष की इस भावना से उनकी कृतज्ञता का ही साक्षात्कार होता है।

काव्य के पूर्वार्ध में किये गये वर्णन के अनुसार हर्ष के द्वारा बाण का जैसा स्वागत किया जाता है उससे उनकी गुणग्राहिता भी स्वतः प्रकाश में आ जाती है। पहले तो कुछ लोगों के बहकावे में आकर वे बाण का तिरस्कार करते हैं किन्तु जब बाण स्वयम् अपना विशिष्ट परिचय देते हैं तो हर्ष उनके प्रति श्रद्धाशील होकर उन्हें उचित सम्मान देते हैं। बाण ने स्वयम् ही हर्ष की गुणग्राहकता का विस्तृत वर्णन किया है।

इस प्रकार परम ऐश्वर्यशाली, महान् पराक्रमी, नितान्त रणोत्साही, विवेकशील तथा गुणग्राही चक्रवर्ती सम्राट् के रूप में तो उनका चित्रण किया ही गया है, साथ ही, पितृभक्ति, भ्रातृभक्ति, प्रजावत्सलता, कृतज्ञता आदि अनेक सद्-गुणों से मण्डित हर्ष का चरित्र नितान्त स्पृहणीय एवम् परमश्लाघ्य भी है।

## ( घ ) राज्यश्री

राज्यश्री महाराज प्रभाकर वर्धन एवम् महारानी यशोवती की सबसे छोटी सन्तान थी। वह परमलावण्यमयी एवम् कोमलाङ्गी थी। नृत्य-गीत आदि विभिन्न ललित-कलाओं में वह दक्षा थी। जब उसने युवावस्था में प्रवेश किया तो उससे विवाह करने के लिए अनेक राजाओं के प्रस्ताव आने लगे। उसके अप्रतिम सौन्दर्य एवम् सर्वगुण-सम्पन्नता के कारण ही सभी राजाओं के लिए वह काम्या बन गयी थी। जिस प्रकार बाण एक ही लक्ष्य पर गिरते हैं उसी प्रकार उसके ऊपर सभी राजाओं की दृष्टि पड़ गयी थी। अपने-अपने दूत भेज कर राजा लोग उसकी याचना करने लगे थे—

"निपेतुरेकस्यां तस्यां शरा इव लक्ष्यभुवि भूभुजां सर्वेषां दृष्टयः।
दूतसम्प्रेषणदादिभिश्च तां ययाचिरे राजानः।"

उचित समय पर पिता ने ग्रहवर्मा जैसे सुन्दर, योग्य एवम् वीर राजा के साथ राज्यश्री का पाणिग्रहण-संस्कार सम्पन्न करवा कर उसे ससुराल भेज दिया। कालान्तर में राज्यश्री के ऊपर विपत्तियों का पहाड़ टूट पड़ा। मालव-राज द्वारा उसके पति की निर्मम हत्या कर दी गयी तथा उसे भी बन्दी बना कर कारावास में डाल दिया गया। अपने सतीत्व की रक्षा करने हेतु वह किसी प्रकार मालवराज के कारावास से भाग निकली तथा विन्ध्य के भयानक जंगलों में भटकने लगी। राज्यश्री के इस आचरण से उसकी पति-परायणता तथा सहिष्णुता रूपी गुणों का स्पष्ट संकेत मिलता है। सम्राट् हर्षवर्धन को जब एक भिक्षु के द्वारा राज्यश्री का पता चलता है तो वे उसे ढूंढ निकालते हैं। वहीं पर भाई एवम् बहन के परस्पर मिलाप का दृश्य बड़ा ही कारुणिक सिद्ध हुआ है। राज्यश्री विधवा होने के कारण कषाय वस्त्र धारण कर भिक्षु दिवाकरमित्र के आश्रम में भिक्षुणी के रूप में रह जाती है और इस प्रकार वह एक भारतीय ललना के उच्चादर्श को प्रस्तुत करने में कृतकार्य सिद्ध होती है क्योंकि भारतीय नारी के लिए पति के अभाव में समस्त सांसारिक सुख हेय हुआ करता है।

इस प्रकार प्रारम्भ में जो सर्वगुण-सम्पन्ना, नितान्त सौन्दर्यमयी तथा परम सुकुमारी राजकुमारी के रूप में चित्रित की गयी थी वही राज्यश्री अन्ततः विरक्ता भिक्षुणी के रूप में पाठकों के मानस-पटल पर अपने उदात्त व्यक्तित्व की अमिट छाप छोड़ती प्रतीत होती है। आदि से अन्त तक वह एक आदर्श भारतीय नारी के रूप में ही चित्रित की गयी है इसलिए उसका चरित्र भी सुतरां प्रशस्य है।

## उपसंहार

"चौखम्बा संस्कृत सीरीज ऑफिस" के मान्य व्यवस्थापक सर्वश्री विट्ठलदास गुप्त जी तथा उनके अनुज श्री ब्रजमोहन दास गुप्त जी के अनुरोध पर 'हर्षचरित' का यह अनुवाद अपनी क्षमता के अनुसार मैंने प्रस्तुत किया है। बाणभट्ट जैसे गद्यकवि की किसी कृति का अनुवाद करना निश्चय ही महान् कष्टसाध्य कार्य है फिर भी विभिन्न विद्वानों की कृतियों की सहायता लेकर इस गुरुतर कार्य को सम्पन्न किया जा सका है। तत्तत् विद्वानों के प्रति मैं परम कृतज्ञ हूँ एवम् चौखम्बा संस्कृत सीरीज ऑफिस के सञ्चालक-बन्धुओं को मैं साधुवाद देता हूँ क्योंकि उन्हीं की प्रेरणा से यह कार्य सम्पन्न हो सका है।

विदुषां वशंवदः

**बालगोविन्द झा**

# बाण-प्रशस्तयः

१. श्लेषे केचन शब्दगुम्फविषये केचिद् रसे चापरे-
ऽलङ्कारे कतिचित्सदर्थविषये चान्ये कथावर्णने ।
आः सर्वत्र गभीरधीरकविताविन्ध्याटवी चातुरी-
सञ्चारी कविकुम्भिकुम्भभिदुरो बाणस्तु पञ्चाननः ॥

[ श्रीचन्द्रदेवस्य ]

२. हेम्नो भारशतानि वा मदमुचां वृन्दानि वा दन्तिनां
श्रीहर्षेण समर्पितानि कवये बाणाय कुत्राद्य तत् ।
या बाणेन तु तस्य सूक्तिनिकरैरुट्टङ्किता कीर्तय-
स्ताः कल्पप्रलयेऽपि यान्ति न मनाङ् मन्ये परिम्लानताम् ॥

[ रुय्यककृतव्यक्तिविवेकव्याख्याने ]

३. अर्थेश्वरं हन्त भजेऽभिनदं वागीश्वरं वाक्पतिराजमीडे ।
रसेश्वरं नौमि च कालिदासं बाणं तु सर्वेश्वरमानतोऽस्मि ॥

[ उदयसुन्दर्यां सोढ्वलस्य ]

४. परिशीलितैव सरसं कविराजैर्बहुभिरत्र वाग्देवी ।
बाणेन तु वैजात्यात् कथयति नामैव वाणीति ॥

[ विश्वेश्वरस्य ]

५. शश्वद्बाणद्वितीयेन नमदाकारधारिणा ।
धनुषेव गुणाढ्येन निःशेषो रञ्जितो जनः ॥

[ त्रिविक्रमस्य ]

६. जाता शिखण्डिनी प्राग्यथा शिखण्डी तथाऽवगच्छामि ।
प्रागल्भ्यमधिकमाप्तुं वाणी बाणो बभूवेति ॥

[ गोवर्धनस्य ]

७. सच्चित्रवर्णविच्छित्तिहारिणोरवनीपतिः ।
श्रीहर्ष इव संघट्टं चक्रे बाणमयूरयोः ॥

[ नवसाहसाङ्के ]

८. प्रतिकविभेदनबाणः, कवितातरुगहनविहरणमयूरः ।
सहृदयलोकसुबन्धुर्जयति, श्रीभट्टबाणकविराजः ॥

[ वीरनारायणचरिते ]

९. बाणं सत्कविगीर्वाणमनुबध्नाति कः कविः।
सिन्धुमन्धुः किमन्वेति द्युमणिः कतमो मणिः ॥

[ रघुनाथचरिते ]

१०. केवलोऽपि स्फुरन् बाणः करोति विमदान् कवीन्।
किं पुनः क्लृप्तसन्धानपुलिन्दकृतसन्निधिः ॥

[ धनपालस्य ]

११. हृदि लग्नेन बाणेन यन्मन्दोऽपि पदक्रमः।
भवेत् कविकुरङ्गाणां चापलं तत्र कारणम् ॥

[ शार्ङ्गधरपद्धतौ ]

१२. शब्दार्थयोः समो गुम्फः पाञ्चालीरीतिरिष्यते।
शिलाभट्टारिकावाचि बाणोक्तिषु च सा यदा ॥

[ शार्ङ्गधरपद्धतौ ]

१३. रुचिरस्वरवर्णपदा रसभाववती जगन्मनो हरति।
तत्किं तरुणी ? नहि नहि, वाणी बाणस्य मधुरशीलस्य ॥

[ धर्मदासस्य ]

१४. वाणी-पाणि-परामृष्ट-वीणा-निक्वाण-हारिणी ।
भावयन्ति कथं वान्ये भट्टबाणस्य भारतीम् ॥

[ गङ्गादेवी ]

१५. कादम्बरी सहोदर्यां सुधये वै बुधे हृदि।
हर्षाख्यायिकाख्यातिं बाणोऽब्धिरिव लब्धवान् ॥

१६. सुबन्धुर्बाणभट्टश्च कविराज इति त्रयः।
वक्रोक्तिमार्गनिपुणाश्चतुर्थो विद्यते न वा ॥

१७. युक्तं कादम्बरीं श्रुत्वा कवयो मौनमाश्रिताः।
बाणध्वनावनध्यायो भवतीति स्मृतिर्यतः ॥

१८. सहर्षचरिता शश्वत्कृतकादम्बरीकथा।
बाणस्य वाण्यनार्येव स्वच्छन्दं भ्रमति क्षितौ ॥

१९. दण्डीत्युपस्थिते सद्यः कवीनां कम्पतां मनः।
प्रविष्टे त्वन्तरं बाणे कण्ठे वागेव रुध्यति ॥

# विषयानुक्रमणिका

## द्वितीय उच्छ्वास ( राजदर्शन )



## तृतीय उच्छ्वास ( राजवंशवर्णन )

## षष्ठ उच्छ्वास ( राजप्रतिज्ञावर्णन )

विषय पृष्ठ

## अष्टम उच्छ्वास ( विन्ध्याद्रिनिवेशन )





॥ श्रीः ॥

# हर्षचरितम्

## 'सङ्केत' संस्कृत-'कमलेश्वरी' हिन्दीव्याख्योपेतम्

### प्रथम उच्छ्वासः

[1]नमस्तुङ्गशिरश्चुम्बिचन्द्रचामरचारवे ।
त्रैलोक्यनगरारम्भमूलस्तम्भाय शम्भवे ॥ १ ॥

• सङ्केत •

श्च्योतन्मदाम्बुभरनिर्भरचण्डगण्डशुण्डाग्रशौण्डपरिमण्डितभूरिभृङ्गान् ।
विघ्नानिवानवरतं चलगण्डतालैरुत्सारयञ्जयति जातघृणो गणेशः ॥
शङ्करनामा कश्चिच्छ्रीमत्पुण्याकरात्मजो व्यलिखत् ।
शिष्टोपरोधवशतः सङ्केतं हर्षचरितस्य ॥

'सर्वकर्माणि कुर्वीत प्रणिपत्येष्टदेवताम्' इति शिष्टाचारमनुपालयन् 'अपारे काव्यसंसारे कविरेव प्रजापतिः । यथास्मै रोचते विश्वं तथेदं परिवर्तते ॥' इति काव्यलक्षणामपूर्वां सृष्टिं स्थिरां प्रवर्तयन्नेष कविः शिवं बहुशक्तियुतमपि नियतशक्त्यात्मकमेव स्तौति—नमस्तुङ्गेत्यादिना । न क्वचित्प्रणतो यो मूर्धा तत्स्पर्शी चन्द्र एव सितवालतुल्यप्रभाप्रसरतया स्वेदाविनाशाद्विशिष्टस्थानस्थितश्च चामरम् । त्रैलोक्यमेव नानाभङ्गिशोभित्वान्नगरं तदारम्भे मूलस्तम्भः । नगरारम्भे हि मूलस्तम्भो भवति ।

❀ कमलेश्वरी ❀

उन्नत मस्तक पर चन्द्रमारूपी चँवर से विभूषित तथा त्रिभुवनरूपी नगर की संरचना के मूलस्तम्भ भगवान् शङ्कर को नमस्कार है ॥१॥

टिप्पणी

१. जीवानन्द पाठानुसार प्रथम श्लोक निम्न है—

चतुर्मुखमुखाम्भोजवनहंसवधूर्मम । मानसे रमतां नित्यं सर्वशुक्ला सरस्वती ॥

अर्थात्—ब्रह्माजी के मुखरूपी कमलवन में विचरने करने वाली हंसी के समान सर्वथा शुभ्रवर्णा सरस्वती देवी मेरे मन में सदैव रमण करें ॥

तत्र च पट्टबन्धादिवदुत्प्रेक्षणानन्तरमुन्नते पृष्ठदेशे चन्द्रतुल्यं श्वेतं चामरं क्रियत इति स्थितिः। केचित्पुनः—त्रैलोक्यनगरस्यारम्भे मूलं मूलकारणं परमाणवस्तेषामुपाश्रयेण मूलकारणत्वात्स्तम्भ इव। ते हि तद्वशात्कार्यमारभन्ते। तस्य निमित्तकारणत्वादित्याहुः। 'स्वयम्भूः शम्भुरादित्यः' इति नामसहस्रे दृष्टत्वाद्धरेः, 'शम्भू ब्रह्मत्रिलोचनौ' इत्यभिधानकोशदर्शनाच्च ब्रह्मणोऽपि नमस्कारोऽयमित्यन्ये वदन्ति। व्याकुर्वते च हरिपक्षे—त्रैलोक्याक्रमणकाले। यद्वा—'यस्याग्निरास्यं द्यौर्मूर्धा खं नाभिश्चरणौ मही' इत्यभिप्रायेण तुङ्गमुच्छ्रितं द्युलक्षणं यच्छिरस्तच्चुम्बिचन्द्र एव चामरं तेन चारवे। ब्रह्मपक्षे—चन्द्रः स्वर्णं तन्मयं चामरमिव चामरं केशकलापः हिरण्यकेशो हि ब्रह्मा त्रैलोक्यादीनि शेषं सर्वत्र तुल्यमिति ॥ १ ॥

नमस्तुङ्ग० ॥ महाकवि बाणभट्ट ने "सर्वकर्माणि कुर्वीत प्रणिपत्येष्टदेवताम्" इस शिष्टाचार का अनुपालन करते हुए ग्रन्थादि में 'नमस्तुङ्ग०' इस पद्य के द्वारा भगवान् शङ्कर की स्तुति की है। महाकवि के अनुसार भगवान् शङ्कर त्रिभुवन के निर्माण में मूलस्तम्भ-स्वरूप हैं तथा उनके उन्नत मस्तक पर सुशोभित चन्द्रमा मानो चँवर का कार्य सम्पादित कर रहा है। प्राचीन वास्तुकला के अनुसार मूलस्तम्भों पर चन्द्राकार चँवर बनाये जाते थे जो स्तम्भ के ऊपरी भाग में अवस्थित किये जाते थे। चन्द्र एवं चँवर—ये दोनों ही चूँकि उज्ज्वल वर्ण एवं श्रमनिवारक होते हैं इसीलिए इस क्षेत्र में दोनों की अभिन्नता सिद्ध होती है। विश्वसृष्टि के मूलकारण ( उपादान करण ) परमाणुओं का आधार होने से शङ्कर को त्रिलोकी-निर्माणारम्भ की मूलस्तम्भ कहना भी उपयुक्त ही है।

मेदिनी-कोश के अनुसार चन्द्रपद सुवर्णबोधक भी है और चूंकि ब्रह्मा जी भी हिरण्यकेश हैं अतः इस पद्य को ब्रह्मा जी की स्तुति के रूप में भी लिया जा सकता है। इसके साथ ही "स्वयंभू शम्भुरादित्यः" इस विष्णु-सहस्रनामान्तर्गत पद्यांश के अनुसार शम्भुपद के विष्णुवाचक होने के कारण प्रस्तुत पद्य विष्णुस्तुतिपरक भी सिद्ध होता है। "यस्याग्निरास्यं द्यौर्मूर्धा" इस वचन के अनुसार अग्नि को विष्णु का मुख तथा स्वर्ग को उनका मस्तक बतलाया गया है। इस प्रकार विष्णु पक्ष में—उच्चस्थित स्वर्गलोक में वर्तमान चन्द्रमारूपी चंवर से विभूषित विष्णु को नमस्कार है—यह अर्थ भी किया जा

[1]हरकण्ठग्रहानन्दमीलिताक्षीं नमाम्युमाम् ।
कालकूटविषस्प[2]र्शजातमूर्च्छागमामिव ॥ २ ॥

नमः सर्वविदे तस्मै व्यासाय कविवेधसे ।

---

हरेत्यादिना । प्रियं प्रति गाढस्नेहादि सौकुमार्यं चोपमयोच्यते । कालकूटविषेति प्रशंसार्थः सामान्यपदप्रयोगो मेरुमहीधरचूतवृक्षादिवत् । आगमः प्रारम्भः ।।२।।

संप्रत्युत्कृष्टकवित्वाभिमानेन तादृशमेव कविवरं स्तौति—नमः सर्वेत्यादिना ।

---

शङ्कर के कण्ठालिङ्गनजन्य आनन्द के कारण मुंदी आँखों वाली तथा शङ्कर के कण्ठस्थित कालकूट-विष के सम्पर्क के कारण मूर्च्छा को प्राप्त हो गई-सी उमा को मैं प्रणाम करता हूँ ॥ २ ॥

सम्पूर्ण ( वेदादि विद्याओं एवं गीतादि कलाओं ) को जानने वाले तथा

---

सकता है । इस प्रकार भगवान् शङ्कर, ब्रह्मा तथा विष्णु—इन तीनों देवों के पक्षों में प्रस्तुत मङ्गल-श्लोक का अर्थ भिन्न-भिन्न विद्वानों ने किया है ।। १ ।।

हरकण्ठेति ।। पाठान्तर—१. हरकण्ठाग्रहानन्द, २. स्पर्शाजात । पूर्व श्लोक में शम्भु की स्तुति करने के बाद इस श्लोक में कवि ने शम्भु-प्रिया उमा की स्तुति की है । अपने प्रियतम शम्भु का कण्ठालिङ्गन करने के कारण उमा के नेत्र आनन्दातिरेक से बन्द हो गये हैं । आनन्दजन्य नेत्रनिमीलन को लक्षित कर शम्भु के कण्ठस्थित कालकूट विष के स्पर्श से उमा के मूर्च्छित हो जाने की उत्प्रेक्षा की गई है । प्रस्तुत पद्य द्वारा उमा का शम्भु के प्रति प्रगाढ स्नेह एवं सुकुमारता—दोनों ही की अभिव्यञ्जना हुई है । वस्तुतः कवि ने इस पद्य के द्वारा शक्ति एवं शक्तिमान् के पारस्परिक अभेद से सम्बद्ध "शक्तिशक्तिमतोर्भेदः शैवे जातु न वर्ण्यते" इस दार्शनिक सिद्धान्त को आलङ्कारिक भाषा में प्रस्तुत किया है । शिवाभिन्न शक्ति की दो अवस्थाएँ होती हैं—अन्तर्लीना एवं बहिर्मुखी । इनमें से प्रथमावस्था आनन्दनिमग्ना तथा दूसरी संसारचक्र-प्रवर्तिका होती है । इस पद्य में शिवाभिन्ना शक्ति की प्रथमा अर्थात् अन्तर्लीनावस्था; जो आनन्दनिमग्ना है; का ही वर्णन किया गया है ॥ २ ॥

नमः सर्वेति । इस पद्य में महाभारत-ग्रन्थप्रणेता महर्षि व्यास को कवि

चक्रे पुण्यं सरस्वत्या यो वर्षमिव भारतम् ॥ ३ ॥

सर्वा वेदादिका विद्या गीतादिकलाश्च वेत्ति यस्तस्मै । तदुक्तम्—'नासौ शब्दो न तद्वाच्यं न सा विद्या न सा कला । जायते यत्र काव्याङ्गमहो भारो महाकवेः ॥' इति कविरेव वेधाः । उक्तं च—'अपारे काव्यसंसारे कविरेव प्रजापतिः' । कवीनां वेधाः । कविशब्दोऽत्रोपचारात्कविबुद्धिषु वर्तते । तेन कविबुद्धीनां श्रेष्ठ इत्यर्थः । तथा चाह मुनिः—'इतिहासोत्तमादस्माजायन्ते कविबुद्धयः' इति । यद्वा व्युत्पत्त्युत्पादनद्वारेण कवय एवंभूताः सन्तः क्रियन्ते । मुख्य एव कविशब्दस्यार्थः । यदुक्तम्—'इदं कविवरैः सर्वैराख्यानमुपजीव्यते' इति । पुण्यं पावनम् । यदुक्तम्—'भारताध्ययनात्पुण्यादपि पादमधीयतः । श्रद्दधानस्य पूयन्ते सर्वपापानि देहिनः ॥' इति । सरस्वती वाणी, तस्या लताया इव पुष्पादिहेतुत्वाद्वर्षं वृष्टिमिव । वर्षं वा स्थानविशेषः । यतोऽसौ तत्रास्ते । यदुक्तम्—'यदिहास्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न तत्क्वचित्' । भरतानधिकृत्य कृतो ग्रन्थो भारतस्तम् । यद्वा—भारतं वर्षमिव । भरतः कश्चिद्राजा तस्य निवासं भारतं वर्षं भूभागैकदेशस्तदिव । उक्तं च—'स्याद्वृष्ट्यां लोकधात्र्यंशे वत्सरे वर्षमस्त्रियाम्' इति । यद्वा—भारतवर्षान्तरस्था भावा मनुष्येषु सुलभास्तद्वन्महाभारतस्था सरस्वती । एतदपि सरस्वत्याख्यया पुण्यम् ॥ ३ ॥

कवियों के विधाता महर्षि वेदव्यास को नमस्कार है जिन्होंने सरस्वती ( नदी ) के द्वारा पावन ( भारत ) वर्ष के समान ( अपनी ) सरस्वती ( वाणी ) से भारत ( महाभारत ग्रन्थ ) की रचना की ॥ ३ ॥

ने अपना आदर्श मानते हुए उनके लिए "सर्ववित्" एवं "कविवेधस्" जैसे विशेषणों का प्रयोग किया है। महाभारतकार के लिए ये दोनों विशेषण सर्वथा उपयुक्त ही हैं। "यदिहास्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न तत्क्वचित्" का सडिण्डिमोद्घोष जिस महान् ग्रन्थ में किया गया है उसके रचयिता के लिए "सर्ववित्" विशेषण उचित ही है। साथ ही अवान्तर कालीन कतिपय कवियों के काव्यों का उपजीव्य महाभारत रहा है, अतः महर्षि व्यास को यदि "कविप्रजापति" की उपाधि से विभूषित किया गया है तो यह भी कुछ अनुचित नहीं ! जिस प्रकार व्यास के महाभारत में कोई भी ज्ञेय विषय अछूता नहीं है उसी प्रकार

प्राय: कुकवयो लोके रागाधिष्ठितदृष्टय:[1] ।
कोकिला इव जायन्ते वाचाला: कामकारिण:[2] ॥ ४ ॥
सन्ति श्वान इवासंख्या जातिभाजो गृहे-गृहे ।

एवं सर्वज्ञतागुणकथनेन कविप्रशंसां कृत्वा काव्यप्रशंसामाह—प्राय इत्यादिना । काव्यमेतं नाम स्वभावसुभगम् । येनेदृशा अपि कवय: प्राय: प्राचुर्येण कोकिला इव जायन्ते वल्गुवाच: सम्पद्यन्ते, किं पुन: संविशिष्टा न जायेरन् । केचित्पुनर्भूयसा कुत्सिता: कवयो जायन्त इति कुकविनिन्दैवेयमिति व्याख्यातवन्त: । रागो द्वेषपूर्वं-कोऽनर्थाभिनिवेशस्तेनाधिष्ठिता दृष्टिर्बुद्धिर्येषाम् । वाचाला असंबद्धप्रलापिन: । कामेन स्वेच्छया, न त्वलंकारकृद्दर्शितनीत्या कुर्वन्ति ये ते । कोकिलपक्षे—कुकन्ति गृह्णन्ति चेतांसीति कुका:, ते च ते वयो मयूरप्रवरा: पक्षिण:, रागो लौहित्यम् । दृष्टिश्चक्षु: । वाचा भारत्या । आला आ समन्ताल्लान्त्यावर्जयन्ति यतस्तादृशा: सन्त: । कामं व्यसनं कुर्वन्ति तच्छीला: । कामोद्दीपनविभावतां यान्तीत्यर्थ: । यद्वा—अवाचाला: । अकारप्रश्लेषोऽत्र ॥ ४ ॥

सन्तीत्यादि । असंख्या अगणनार्हा: । जातिं स्वरूपवर्णनामात्ररूपां वक्रोक्तिशून्यां

संसार में प्राय: कुकवि लोग कोकिल के समान रागयुक्त दृष्टि वाले वाचाल एवं स्वेच्छाचारी होते हैं । ( अर्थात् जिस प्रकार कोकिल के नेत्रों में रक्तिमा होती है उसी प्रकार कुकवि भी द्वेषपूर्वक अनर्थाभिनिवेशरूप राग से युक्त होते हैं । कोकिल जिस प्रकार वाचाल एवं कामोद्दीपक होते हैं उसी प्रकार कुकवि भी क्रमश: असम्बद्ध प्रलाप करने वाले तथा स्वेच्छाचारी होते हैं । आलङ्कारिकों द्वारा निर्दिष्ट मार्ग पर वे नहीं चलते ) ॥ ४ ॥

कुत्तों के समान घर-घर में ( अर्थात् प्रत्येक स्थान में ) जन्म ग्रहण करने

अपनी काव्य-रचना-नैपुणी द्वारा सम्पूर्ण जगत् को उच्छिष्ट करने वाले बाणभट्ट जैसे महाकवि ने व्यास की स्तुति द्वारा उन्हें यदि अपना आदर्श बनाया है तो यह नितान्त स्वाभाविक ही है ॥ ३ ॥

प्राय इति ॥ पाठान्तर—१. रागाधिष्ठितमूर्तय:, २. कामचारिण: ॥ ४ ॥

सन्तीति ॥ जातिभाज:—यहाँ "जातिभाज:" शब्द से वैसे कवि अभिप्रेत

उत्पादका न बहवः कवयः शरभा इव ॥ ५ ॥
अन्यवर्णपरावृत्त्या बन्धचिह्ननिगूहनैः ।
अनाख्यातः सतां मध्ये कविश्चौरो विभाव्यते ॥ ६ ॥

---

भजन्ते । 'गतोऽस्तमर्को भातीन्दुर्यान्ति वासाय पक्षिणः' इत्यादिवत् । श्वानोऽप्यसंख्याः । नास्ति संख्यं संग्रामो येषां ते । जातिशब्देनात्र श्वजातिसमवेता अमेध्यभक्षणादयो गृहीताः । यद्वा–श्वत्वं नाम जातिस्तत्प्रतिपादनं प्रयोजनान्तरशून्यतामावेदयति । उत्पादना नवनिर्माणकारिणः, ऊर्ध्वपादाश्च । शरभा हि प्राणिभेदाः । अष्टपादा एते । श्वजातीया इति केचित् ॥ ५ ॥

अन्येति । कविश्चौरः सहृदयानां मध्येऽनाख्यातः न कथितोऽपि ज्ञायते । न आ समन्तात्ख्यातः, अपि तु किञ्चित्प्रथितो वा । अन्ये पूर्वकविनिबद्धविलक्षणा ये वर्णा अक्षराणि तेषां रचनेन बन्धचिह्नं श्रीलक्ष्मीप्रभृतिरचनालिङ्गम् । अन्ये तु भाषा-

---

वाले कवि असंख्य हैं जो स्वरूप मात्र का वर्णन करते हैं, किन्तु शरभ के समान नवीन काव्य का निर्माण करने वाले कवि बहुत नहीं हैं ( अर्थात् अल्पसङ्ख्यक हैं ) ॥ ५ ॥

अन्य कवियों के अक्षरों को बदल देने के कारण तथा ( काव्य ) निर्माण के चिह्नों को छिपाने के कारण ( अप्रसिद्ध ) कवि सहृदयजनों के बीच बिना कहे हुए ही चोर समझे जाते हैं, क्योंकि चोर भी लोगों के बीच आकृति-परिवर्त्तन ( मुँह के फीके पड़ जाने ) के कारण तथा बन्धनचिह्न ( बेड़ियों के दाग ) को छिपाने के कारण बिना कहे हुए भी लोगों द्वारा पहचान ही लिया जाता है ॥ ६ ॥

---

हैं जो "गतोऽस्तमर्कः", "इन्दुर्भाति" जैसी वक्रोक्तिशून्य उक्तियों द्वारा केवल जाति अर्थात् स्वरूप मात्र का वर्णन करते हैं। ऐसे कवियों का काव्य चमत्कारोत्पादक न होने से सहृदयों द्वारा श्लाघ्य नहीं होता। शरभाः—शरभ एक प्राणि-विशेष है जिसके आठ पैर होते हैं और सब-के-सब ऊपर की ओर उठे रहते हैं।

कुछ लोग इसे कुत्ते की जाति का मानते हैं।

श्लेषप्रायमुदीच्येषु प्रतीच्येष्वर्थमात्रकम् ।
उत्प्रेक्षा दाक्षिणात्येषु गौडेष्वक्षरडम्बरम्[1] ॥ ७ ॥
नवोऽर्थो जातिरग्राम्या[2] श्लेषोऽक्लिष्टः स्फुटो रसः ।

लंकारप्रभृतिबन्धचिह्नमाहुः । अथ च सतां साधूनां मध्ये चौरो लक्ष्यते । कीदृक् ? न ना अना कापुरुषः अख्यातोऽप्रसिद्धः । केन ? अन्यः प्राक्तनच्छायाव्यतिरिक्तस्त्रासकृतः पाण्डिमादिर्वर्णो मुखरागविशेषस्तत्परिवर्तनेन । यद्वा—शूद्रत्वे सति द्विजादिवर्णाश्रयेण । स्वजात्युचितस्य स्वभावस्य त्यक्तुमशक्यत्वाद्भावप्रकटनमवश्यमेव भवति । यतो बन्धः शृङ्खलादिकृतो ग्रन्थिस्तच्चिह्नं त्वग्दूषणादि ॥ ६ ॥

श्लेषेत्यादि । मात्रकपदेन श्लेषयमकाद्यलंकारशून्यत्वं दर्शयति । अक्षरेत्यादिनार्थविशेषाभावं प्रसादादिगुम्फनाभावं चाख्याति । एतदुक्तं भवति—क्वचित्कश्चिद् गुणोऽपि भवति । स च भवन्नपि न सहृदयजनावर्जक इति । अमुनैवाभिप्रायेण नव इत्यादीनि प्रत्येकं विशेषणपदानि वक्ष्यति ॥ ७ ॥

नव इत्यादि । नव आद्यैः कविभिरनिबद्धः, चमत्कारी च । जातिः स्वभावोक्तिः । अग्राम्येति । न तु 'गतोऽस्तमर्कः' इत्यादिरूपा । सधर्मेषु तन्त्रप्रयोगः श्लेषः । अक्लिष्टः सम्यगनेकार्थप्रतिपादनक्षमः । स्फुटो दुर्बोधभङ्ग्यादिभिरदूषितः ।

उत्तरक्षेत्रीय कवियों की रचना में श्लेषालङ्कार की प्रधानता रहती है। पश्चिमक्षेत्रीय कवियों की रचना में अर्थगाम्भीर्य रहता है। दाक्षिणात्य कवियों की रचना में उत्प्रेक्षा का बाहुल्य तथा गौडदेशीय ( पूर्वक्षेत्रीय ) कवियों की रचना में अक्षरमात्र की प्रचुरता होती है ॥ ७ ॥

अभिनव ( पूर्वकवियों द्वारा अब तक नहीं प्रस्तुत किया गया ) अर्थ अर्थात् बिल्कुल नई कल्पना, अग्राम्यजाति अर्थात् ग्राम्यदोष से रहित स्वभावोक्ति, अक्लिष्ट अर्थात् झट-से समझ में आ जाने वाला श्लेष, सुबोध

श्लेष प्रायमिति ॥ पाठान्तर—१. गौडेष्वक्षरडम्बरः ॥ ६ ॥
नवोऽर्थ इति ॥ ,, २. जातिरग्रास्याः ॥ ७ ॥

[1]विकटाक्षरबन्धश्च कृत्स्नमेकत्र दुष्करम् ॥ ८ ॥
किं कवेस्तस्य काव्येन सर्ववृत्तान्तगामिनी ।
कथेव भारती यस्य न [2]व्याप्नोति जगत्त्रयम् ॥ ९ ॥
उच्छ्वासान्तेऽप्यखिन्नास्ते येषां वक्त्रे सरस्वती ।

---

रसः शृङ्गारादिः । विकट उदारतालक्षणबन्धगुणयुक्तः । यत्र सति नृत्यन्तीव पदानि प्रतिभासन्ते ॥ ८ ॥

किमित्यादि । वृत्तानि वर्णमात्रागणसमार्धसमविषमरूपाणि तदन्तगमनं तद्विरचनक्षमत्वम् । भारती वाणी । व्याप्नोति । अदृष्टमपि दृष्टमिव जगत्त्रयं प्रतिभानवशाद्व्युत्पत्तेश्च तथात्वेन प्रकाशयति । यद्वा—जगत्त्रये प्रथिता भवतीति स्फुट एवार्थः । भारतानधिकृत्य प्रथिता भारती कथेव । सापि सर्वे ये वृत्तान्ताः सत्पुरुषचरितान्युपाख्यानानि च तान्गमयति बोधयति । तथा सर्वत्र ज्ञेया भवति । तथा च—'नारदोऽश्रावयद्देवानसितो देवलः पितॄन् । गन्धर्वयक्षरक्षांसि श्रावयामास वै शुकः ॥' इत्युक्तम् ॥ ९ ॥

अधुना स्वगुरुतः स्वप्रभृतिभिः कृतानाख्यायिकादीन्काव्यभेदान्स्तुवन्नौद्धत्यार्थं सर्वत्र नमस्कारमाह—उच्छ्वासान्त इति । उच्छ्वास इवोच्छ्वासो विश्रान्तिस्थानं सर्गादिवत्कथासन्धिस्तस्यान्तेऽप्यखिन्ना उच्छ्वासान्तरकरणक्षमाः । अविच्छिन्नप्रतिभाना इति यावत् । गुरुत्वाद्बहुवचनम् । 'नान्दन्तो ह्यानुपूर्वं वक्त्रम्' इति वक्त्रलक्षणम् ।

---

(शृङ्गारादि) रस तथा आकर्षक शब्द योजना—ये सारी विशेषताएँ एक स्थान में अर्थात् किसी एक काव्य में दुष्प्राप्य हैं ॥ ८ ॥

जिस कवि की वाणी सब प्रकार के वृत्तान्तों वाली महाभारतीय कथा के समान तीनों लोकों में व्याप्त नहीं होती उस कवि के काव्य से क्या (लाभ)? (अर्थात् जो कवि सर्वविध आदर्श चरित्र चित्रण में समर्थ नहीं है वह कवि तथा उसका काव्य—दोनों ही व्यर्थ हैं ॥ ९ ॥

आख्यायिकाओं के रचयिता वैसे कवि (सहृदयजनों द्वारा) क्यों न

---

पाठान्तर—१. विकटोक्षरबन्धश्च ॥८॥
किमिति ॥ „ २. प्राप्नोति दिगन्तरम् ॥ ९ ॥

कथमाख्यायिकाकारा न ते वन्द्याः कवीश्वराः ॥१०॥

कवीनामगलद्दर्पो नूनं वासवदत्तया ।
शक्त्येव [1]पाण्डुपुत्राणां गतया कर्णमोचरम् ॥११॥
[2]पदबन्धोज्ज्वलो हारी कृतवर्णक्रमस्थितिः ।

---

वक्त्रे सरस्वती । वृत्तविशेषयोगिनीत्यर्थः । एतस्मिन्नाख्यायिकाकृद्भिर्भाविवस्तुसंसूचनाय वाग्विरच्यते । तथा चाह भामहः—'वक्त्रं चापरवक्त्रं च काव्ये काव्यार्थशंसिनि' इति । आख्यायिकाः कुर्वन्तीत्याख्यायिकाकाराः । यद्वा—आख्यायिकेवाकारो येषाम् । अथ 'कविं पुराणम्' इति न्यायेन कवयश्च त ईश्वरा हरिहरब्रह्माणः । उच्छ्वसन्ति भूतान्यस्मिन्नित्युच्छ्वासः कल्पस्तदन्ते संहारेऽपि तेऽखिन्नाः कल्पान्तरजननोद्योगिनस्तेषां मुखे वागीशी । उक्तं च—'सरस्वतीवाग्बलमुत्तमोऽनिलः' इत्यादि । आख्यायिकाभिराख्यानैराकारो येषाम् । सर्वस्य हि शास्त्रागमसमधिगम्याः, न पुनः प्रत्यक्षलक्ष्याः । ते च वन्द्याः सर्वस्य ॥ १० ॥

कवीनामिति । वासवदत्ता कथा, वासवेन शक्रेण दत्ता च । कर्णः श्रवणं, राधेयश्च । कवीनां काव्यकर्तृणां, द्रोणादीनां च ॥ ११ ॥

पदेत्यादि । पदानां सुप्तिङन्तानां बन्धः प्रकृष्टा रचना । रीतिरित्यर्थः । स्वमण्डलावष्टम्भश्च । हारी हृद्यः, हारयुक्तश्च । अहारीति वा । न कस्यचिदपि यो

---

वन्दनीय हों जो उच्छ्वासों के अन्त में भी नहीं श्रान्त होते तथा जिनके मुख में सरस्वती विराजती हो ॥ १० ॥

जिस प्रकार इन्द्र द्वारा कर्ण को प्रदत्त शक्ति ( अस्त्रविशेष ) से पाण्डवों का गर्व ढह गया था उसी प्रकार ( सुबन्धु कवि बिरचित ) "वासवदत्ता" के कानों तक पहुँचते ही ( अन्य ) कवियों का गर्व भी गल गया ( अर्थात् समाप्त हो गया ) ॥ ११ ॥

भट्टारक हरिश्चन्द्र का गद्यकाव्य राजा के समान ( सर्वश्रेष्ठ ) है, क्योंकि

---

कवीनामिति ॥ पाठान्तर—१. पाण्डुपुत्रस्य ॥ ११ ॥
पदेति ॥ ,, २. पदबद्धोज्ज्वलो हारिकृतकण्ठक्रमस्थितिः,

भट्टारहरिश्चन्द्रस्य　गद्यबन्धो[1]　नृपायते ॥१२॥

[2]अविनाशिनमग्राम्यमकरोत्सातवाहनः　।
विशुद्धजातिभिः　कोशं　रत्नैरिव　सुभाषितैः ॥१३॥

---

हरति । कृता वर्णानामक्षराणां क्रमेण भामहादिप्रदर्शितनीत्या निर्यासरवस्थानं यत्र, कृतयुगवद्वर्णानां द्विजादीनां क्रमेण मन्वादिस्मृतिकारप्रकाशितमार्गेण स्थितिः पालनं यस्मिन्सतीति च । भट्टारेति पूजावचनम् ॥ १२ ॥

अविनाशिनमित्यादि । अविनाशिनं प्रसिद्धम्, अनश्वरं । च अग्राम्यं वैदग्ध्ययुक्तम्, अग्रामभवं च । जातिः स्वभावोक्तिरूपोऽलङ्कारः । कोशः समुच्चयः, गञ्जश्च । सुभाषितैः सूक्तिभिः, शोभनं च भाषितं प्रभाववर्णनं येषां तैः ॥१३॥

---

( ललित ) पदों के विन्यास के कारण वह उज्ज्वल है, वह चित्ताकर्षक है तथा ( भामहादि आलङ्कारिकों द्वारा निर्दिष्ट ) वर्णों की क्रमिक ( यथोचित ) स्थिति उसमें विद्यमान है। ( राजा भी अपने पद से विभूषित रहता है, हार धारण करने के कारण हारी होता है या "अहारी" पाठ के अनुसार किसी का कुछ हरण नहीं करता तथा ब्राह्मणादि चारों वर्णों की क्रमानुसार स्थिति रखता है। ) ॥ १२ ॥

( राजा ) सातवाहन ( शालिवाहन या हालकवि ) ने जिस प्रकार विशुद्ध रत्नों से ( अपने ) खजाने को अक्षय बनाया उसी प्रकार ( निर्दोष एवं गुणालङ्कारों से युक्त ) सूक्तियों का कभी विनष्ट न होने वाला तथा वैदग्ध्यपूर्ण सङ्ग्रह ( "गाथासप्तशती" भी उन्होंने ) बनाया ॥ १३ ॥

---

पाठान्तर—१. पद्यबन्धो ॥ १२ ॥

अविनाशिनमिति ॥　,,　२. कुविनाशिनम् ।

सातवाहन—ये सातवाहन आन्ध्रभृत्यवंशीय राजा शालिवाहन ही हैं। ये ही हालकवि के रूप में प्रसिद्ध हैं। "गाथासप्तशती" नामक इनका कोशकाव्य इतिहासप्रसिद्ध है ॥ १३ ॥

कीर्तिः प्रवरसेनस्य प्रयाता कुमुदोज्ज्वला ।
सागरस्य परं पारं कपिसेनैव सेतुना ॥१४॥
सूत्रधारकृतारम्भैर्नाटकैर्बहुभूमिकैः[1] ।
सपताकैर्यशो लेभे [2]भासो देवकुलैरिव ॥१५॥

कीर्तिरित्यादि । प्रवरसेन कश्चित्कविः प्रवे प्लुते रसो येषां ते प्रवरसा वानरास्तेषामिनः स्वामी, प्रवरा च सेना यस्य स सुग्रीवश्च । कुमुदवत्कैरववत् । यद्वा—कुर्भूमिस्तस्या मुत् प्रहर्षस्तयेति, कुमुदेन वानरसेनापतिना च । सेतुः प्राकृतकाव्यग्रन्थः, सेतुश्च ॥ १४ ॥

सूत्रेत्यादि । सूत्रधारः पूर्वरङ्गस्य प्रवक्ता चाचिक्यः, स्थपतिश्च । भूमिकाः पात्राणि रामाद्यनुकार्यावस्थाभूमयः, उपभोगनिमित्तान्युत्पत्तिस्थानानि । पताका अर्थप्रकृतिः । उक्तं च—'बीजं बिन्दुः पताका च प्रकरी कार्यमेव च । अर्थप्रकृतयो ह्येताः पञ्च सर्वप्रयोगगाः ॥' इति । 'यद्वृत्तं तु परार्थं स्यात्प्रधानस्योपकारकम् । प्रधानवच्च कल्पेत सा पताकेति कीर्त्यते ॥' इति वैजयन्ती च पताका ॥ १५ ॥

जिस प्रकार कुमुद नामक वानर सेनापति से सुशोभित वानरसेना सेतु द्वारा समुद्र को पार कर गई थी उसी प्रकार ( काश्मीरवासी महाराज ) प्रवरसेन की कुमुद-सदृश धवल कीर्त्ति सेतु ( सेतुबन्ध अर्थात् "रावणवध" नामक काव्य निर्माण ) के द्वारा सागर के पार तक पहुँच गई ॥ १४ ॥

सूत्रधार द्वारा प्रारम्भ किये गये, विविध पात्रोचित भूमिकाओं वाले तथा नाट्योक्त पताकाओं ( सहायक कथाओं ) से युक्त नाटकों के द्वारा भास ने देवमन्दिरों के समान कीर्त्ति अर्जित की है । ( जिस प्रकार अच्छे कारीगरों द्वारा विनिर्मित, विशालकाय तथा अनेक पताकाओं से सुसज्जित देवमन्दिरों के द्वारा कीर्त्ति व्याप्त रहती है उसी प्रकार भासरचित १३ नाटक मानों १३ मन्दिर हैं, जिनकी रचना से भास को पवित्र ख्याति प्राप्त हुई है । ) ॥ १५ ॥

सपताकैरिति ॥ पाठान्तर—१. बहुभूपिकैः, २. भासा ॥ १५ ॥

[1]निर्गतासु न वा कस्य कालिदासस्य सूक्तिषु ।
प्रीतिर्मधुरसान्द्रासु मञ्जरीष्विव जायते ॥१६॥
समुद्दीपितकन्दर्पा कृतगौरीप्रसाधना ।

निर्गतास्विति । निर्गता उच्चारितमात्राः । आस्तां तावदर्थावगतिः, आपात एव गीतध्वनिवत्किमपि श्रोत्रहारिण्यः । यदुक्तम्—'अपर्यालोचितेऽप्यर्थे बन्धसौन्दर्यसंपदा । गीतवद्धृदयाह्लादं तद्विदां विदधाति यत् ।। तत्काव्यम्' इत्यादि । तथा निर्गताः सर्वदेशप्रतीताः, अन्यत्र—निर्गता अभिनवोद्भिन्नाः न वा कस्येत्यनेनैतदुक्तम् । आस्तां तावत्काव्यतत्त्वविदः सहृदया विवेक्तारः येऽपि शास्त्रप्रहितबुद्धयो दुरूढमत्सरप्रायास्तेषामपि या हृदयमाह्लादयन्ति । तथा चोक्तम्—'असुणिअ परमंथाण वि हरेइ वाआमआणं कइम्माण । आणाणजकुवलअवणमलद्धगंधाण वि सुहाइ ।।' इति । मधुराश्च ताः सान्द्राः सरसाः । अन्यत्र—मधुना मकरन्देन किंजल्केन रसेन सान्द्राः सुगन्धयः ॥ १६ ॥

समुदित्यादि । बृहत्कथा कस्य न विस्मयाय । अपि तु सर्वस्यैव गर्वविनाशाय भवतीत्यर्थः । अद्भुतकथावर्णनाद्वाश्चर्याय । समुद्दीपितो वृद्धिं नीतः कंदर्पो यस्याम् । कामजनानां बहूनां वृत्तान्तानां वर्णनादुद्बोधितः स्मरो ययेति वा । काव्यसेवया हि

कालिदास की सूक्तियों के उच्चरित होते ही उनमें किसे आनन्द प्राप्त नहीं होगा, जो नवीन मञ्जरियों के समान मधुर एवं सरस होती हैं । ( अर्थात् जिस प्रकार नवीन मञ्जरियाँ मीठी एवं सघन होती हैं उसी प्रकार कालिदास की सूक्तियाँ भी माधुर्यगुणयुक्त तथा शृङ्गाराभिव्यञ्जक वर्णों से युक्त होने के कारण सरस होती हैं । नई-नई मञ्जरियों के निकलने पर जिस प्रकार लोगों को आनन्द प्राप्त होता है उसी प्रकार कालिदास की सूक्तियों के निर्माण मात्र से लोगों को आनन्द प्राप्त होता है । ) ॥ १६ ॥

जिस प्रकार कामदेव को भस्मसात् करना एवं पार्वती का शृङ्गार करना आदि भगवान् शङ्कर की परस्पर विरुद्ध घटनाएँ किसे आश्चर्य में नहीं डालती

निर्गतास्विति ॥ पाठान्तर—१—निसर्गशूरवंशस्य ॥ १६ ॥

हरलीलेव नो कस्य विस्मयाय बृहत्कथा ॥१७॥

[1]आढ्यराजकृतोत्साहैर्हृदयस्थैः स्मृतैरपि ।
जिह्वान्तःकृष्यमाणेव न कवित्वे प्रवर्तते ॥१८॥

---

शृङ्गाररसः समुद्भवति । तथा चोक्तम्—'ऋतुमाल्यालंकारप्रियजनगान्धर्वकाव्यसेवाभिः । उपवनगमनविहारैः शृङ्गाररसः समुद्भवति ॥' यद्वा समुद्दीपितः ख्याति नीतः कन्दर्पो नरवाहनदत्तो यस्यामिति । स हि कामांश इत्यागमः । कृतं गौर्या विद्याभेदस्याराधनं यस्याम् । सा हि नरवाहनदत्तेनेशारूपाराधितेति तत्रोक्तम् । यद्वा—गौरीं प्रति पूरयति गौरीप्रः । साधनपरिकरबन्धो यथा प्रस्तावो यस्याम् । गौरीप्रेरितेन हि हरेण तथा तस्यां परिकरबन्धः कृतो यथा सातीव पिप्रिये । हरलीलापि समुत्सहर्षा, दग्धकामा च । कृतं गौर्याः प्रसाधनं मण्डनं यस्याम् । क्व कामं प्रति तादृग्द्वेषः,क्व च कान्तां प्रति प्रसाधनमिति कृत्वा विस्मयमाश्चर्यम् ॥१७॥

आढ्येति । आढ्यराजः कश्चित्कविः । उत्साहो नृत्ते तालविशेषः । उदीर्यमाणऽगीत्याधारभूतपदोपचारात्काव्यमप्युत्साह इति केचित् । यत्र पूर्वं श्लोकेनार्थं उपक्षिप्यते, पश्चात्स एव गद्येन वितन्यते, मध्ये वृत्तानिबन्धश्च भवति, स परिसमाप्तार्थं उत्साह उच्यत इत्यन्ये । अपिः समुच्चये । यद्वा—आढ्यराजहृदयस्था अप्यन्तर्जिह्वां नाकर्षयन्ति, तत्कथा त एव स्मृता इत्यपि शब्दार्थः ॥ १८ ॥

---

(अर्थात् सबको आश्चर्य में डालती है ) उसी प्रकार ( वर्णनों के माध्यम से ) कन्दर्प ( कामदेव या नरवाहनदत्त ) को प्रकाशित करने वाला तथा (नरवाहनदत्त द्वारा सम्पादित ) पार्वती-परिचर्या से युक्त ( गुणाढ्यकविकृत ) बृहत्कथा किसे आश्चर्य में नहीं डालती ( अर्थात् सबको आश्चर्यित करती है ? ) ॥ १७ ॥

( कविवर ) आढ्यराज द्वारा विनिर्मित जो उत्साह (नृत्त के लिए तालविशेष या नर्तन काव्यरूप महान् कार्य ) हृदय में अवस्थित हैं उनका स्मरण करने पर ( मेरी ) जीभ मानों अन्दर की ओर ही खिंची जा रही है और ( फलतः ) कविता करने में प्रवृत्त नहीं हो पा रही है । ( अर्थात् आढ्यराज-सदृश कवि के समक्ष मैं अपने को काव्यनिर्माण के लिए सर्वथा अयोग्य समझ रहा हूँ ।) ॥१८॥

---

आढ्यराजेति ॥ ,, १—आद्यराज० ॥ १८ ॥

तथापि नृपतेर्भक्त्या भीतो निर्वहणाकुलः ।
करोम्याख्यायिकाम्भोधौ जिह्वाप्लवनचापलम् ॥ १९ ॥

सुखप्रबोधललिता सुवर्णघटनोज्ज्वलैः[1] ।
शब्दैराख्यायिका भाति शय्येव प्रतिपादकैः ॥ २० ॥

---

एवमनौद्धत्यमुक्त्वाह—तथेत्यादि । तथापीत्थं जानन्नपि जिह्वाप्लवनलक्षणं चापलं करोमि । यतो नृपतेर्भक्त्याहमपि इतः समन्तायुक्तः । निर्वहणे समाप्त्या-वाकुलः । जिह्वा चाल्पावकालबातस्तत्र वहन्त्यां कश्चिद्यथा प्लवनरूपं चापलं करोति । अत्र पक्षे—अभीतोऽत्रस्तः निर्वहणं पारप्राप्तिः । 'कृत्ये च' इति णत्वम् ॥ १९ ॥

सुखेत्यादि । सुखेन जायासम्मितत्वेन हृदयाह्लादनपूर्वम्, न तु वेदितहासादि-वत्, यः प्रबोधः प्रकृष्टं बोधनं धर्मादिसाधनव्युत्पत्तिः । उक्तं च—'कटुकौषधि-वत्काव्यमविद्याव्याधिभेषजम् । आह्लाद्यमृतवत्काव्यमविवेकगदापहम् ॥' इति । सुवर्णघटना शोभनाक्षररचना । प्रतिपादकैर्विवक्षिताभिधायकैः । शय्यापक्षे—सुखं यः प्रबोधः स्वापादुत्थानम् । सुवर्णघटना हेमयोजना । प्रतिपादकैः खट्वाया उत्थापकैः । तदा पादानां प्रतिच्छन्दाः प्रतिपादकाः पुरुषयत्नोत्थापिताः पाद-मुद्रास्तैः । अत्र च शोभनो वर्णोऽलक्तादिकृतः ॥ २० ॥

---

फिर भी राजा ( हर्ष ) के प्रति ( अपनी ) भक्ति ( अत्यधिक प्रेम ) होने के कारण आख्यायिकारूपी सागर का पार पाने में भय एवं व्याकुलता का अनुभव करता हुआ मैं अपनी जिह्वा (वाणी) द्वारा तैरने की चपलता कर रहा हूँ ॥ १९ ॥

आसानी से समझ में आ जाने के कारण सुन्दर लगने वाली, सुन्दर ( या मधुर ) अक्षरों की योजना के कारण आकर्षक तथा अभिप्रेत अर्थ को व्यक्त करने वाले शब्दों से युक्त आख्यायिका उस शय्या ( पर्यङ्क ) के समान सुशोभित होती है जिस पर सुखपूर्वक नींद तोड़ी जाती है तथा जिसके पाँव सोने से मढ़े होते हैं ॥ २० ॥

---

सुखेति ॥ पाठान्तर—१—धरनोज्ज्वला, घटितोज्ज्वला ॥ २० ॥

जयति[1] ज्वलत्प्रतापज्वलनप्राकारकृतजगद्रक्षः[2] ।
सकलप्रणयिमनोरथसिद्धिश्रीपर्वतो हर्षः ॥२१॥

इदानीं यमुद्दिश्येयमाख्यायिका क्रियते तस्य 'तथापि नृपतेर्भक्त्या' इत्यनेन नृपतिशब्देन सामान्येन निर्देशं कृत्वा विशेषेणाह—जयतीत्यादि । ज्वलन्दीप्रतया प्रसरन् प्रताप एव ज्वलनस्तं प्रति पूरयति य आकारस्तेन कृता जगति रक्षा येन सः । सकलानां प्रणयिनां ये मनोरथास्तत्सिद्धौ श्रियां पर्वतो गिरिः । श्रियस्तत्र कटीभूता इव स्थिता इति यावत् । यद्वा—यथा पर्वतस्थः कश्चिद्दुरभिभवः, तद्वद्धर्षस्था श्रीरिति । अथ च श्रीपर्वताख्यो गिरिरीदृगेव । तथा च ज्वलत्प्रकृष्टतापो यो ज्वलनो जठराग्निः स एव निषेधकत्वात्प्राकारः सालस्तेन कृता मुक्तेर्विघ्नहेतुतया जगतो भूलोकस्य रक्षा येन सः । अन्यत्रोत्पादनं तद्यावत् । अन्ये तु—त्रिपुरदाहे यो विघ्नमकरोद्गणेशस्तदा हरेण ज्वलत्प्रकृष्टतापो ज्वलनप्रकारो निर्मितः । तेन तत्र रक्षा विधीयत इत्याहुः । ज्वलनप्राकारश्च द्वौ मुद्रारूपौ मन्त्रविशेषौ स्तः, ताभ्यां कृतजगद्रक्ष इति केचित् । प्रणयिनः सिद्धिकामाः । हर्षः कथानायकः । इतरत्र—हर्षकारितया हर्षः । सर्वत्र च परमार्थतो हर्ष एव जयति । तस्यैवाभिलषणीयत्वात्स एव काव्येन क्रियत इति ध्वनयति ॥ २१ ॥

प्रज्वलित प्रतापाग्नि के प्राकार (दीवार या आवरण) द्वारा संसार की रक्षा करने वाले तथा सम्पूर्ण प्रियजनों की मनोभिलाषाओं की पूर्ति में श्रीपर्वत के समान ( महाराज ) हर्ष की विजय हो ॥ २१ ॥

जयतीति ॥ „ १—जयत्युज्ज्वलत्प्रताप, जयज्ज्वलत्प्रताप, २—प्रकार ।

श्रीपर्वत—श्रीपर्वत के सम्बन्ध में महाभारत के वन पर्व में लिखा गया है कि इस पर महादेव ने पार्वती के साथ तथा ब्रह्माजी ने देवताओं के साथ निवास किया था—

"श्रीपर्वते महादेवो देव्या सह महाद्युतिः ।
न्यवसत्परमप्रीतो ब्रह्मा च त्रिदशैः सह ॥" (वनपर्व० ८५।१९-२० श्लो०)

एक अन्य विवरण के अनुसार श्रीपर्वत आन्ध्रप्रदेश के गुण्टूर जिले में अवस्थित एक पहाड़ है ६ठीं-७वीं शताब्दियों में मन्त्र-तन्त्र के लिए प्रसिद्ध था । मन्त्रयान का जन्मस्थान यहीं था । कादम्बरी एवं मालतीमाधव में भी इसका उल्लेख है । इसके विषय में उस समय ऐसी प्रसिद्धि थी कि श्रीपर्वत पर सभी कामनाएँ पूरी हो जाती हैं ॥२१॥

एवमनुश्रूयते—पुरा किल भगवान्स्वलोकमधितिष्ठन्परमेष्ठी विकासिनि पद्मविष्टरे समुपविष्टः [1]सुनासीरप्रमुखैर्गीर्वाणैः[2] परिवृतो [3]ब्रह्मोद्याः कथाः कुर्वन्नन्याश्च निरवद्या विद्यागोष्ठीर्भावयन्कदाचिदासाञ्चक्रे। तथासीनं च तं त्रिभुवनप्रतीक्ष्यं मनुदक्षचाक्षुषप्रभृतयः प्रजापतयः सर्वे च सप्तर्षिपुरःसरा [4]महर्षयः सिषेविरे। केचिदृचः स्तुतिचतुराः समुदचारयन्। [5]केचिदपचितिभाञ्जि यजूंष्यपठन्।

---

एवमिति। अनुश्रूयते पारम्पर्येणाकर्ण्यते। किलेत्यत एवागमसूचनाय। भगवानिति केवलनिर्देश उल्लुण्ठनपरिहारार्थम्। ब्रह्मलोकमित्युक्ते सत्युत्कर्षदायिन्यात्मीयताप्रतिपत्तिर्न स्यादिति स्वग्रहणं साभिप्रायम्। अधितिष्ठन्बहुमानेन तद्योगक्षेमादिकमुद्वहन्। परमे पदे तिष्ठतीति परमेष्ठी। विकासिनीति नित्ययोग इनिः। विष्टरमासनम्। सुनासीरः इन्द्रः। गिरः स्तुतिरूपा वर्णयन्ति भजन्तीति गीर्वाणा देवाः। गीरेव बाणः शरो येषामिति वा, परिवृतश्चतुर्दिक्कं वृतः परिवलितः। तस्य चतुर्मुखत्वात्। ब्रह्म वदन्तीति ब्रह्मोद्याः। 'वदः सुपि क्यप्च'। ब्राह्मणा वेदेन, ब्रह्मणि परमात्मनि वा वेदितव्या ब्रह्मोद्याः। उक्तं च—'ब्रह्मोद्या सा कथा यस्यामुच्यते ब्रह्म शाश्वतम्' इति। सामान्यविशेषभावेन 'उष्ट्रासिकामासते' इतिवत्। ब्रह्मवदनरूपा वा कथास्तासां वक्ष्यमाणगोष्ठ्यभिप्रायेण प्राधान्यात्स्वयं करणम्। निरवद्या दोषरहिताः। तथा च वात्स्यायनः—'या गोष्ठी लोकविद्विष्टा या च स्वैरविसर्पिणी। परहिंसात्मिका या च न तामवतरेद्बुधः॥ लोकचित्तानुवर्तिन्या क्रीडामात्रैककार्यया। गोष्ठ्या सह चरन्विद्वाँल्लोकसिद्धिं नियच्छति॥' समानविद्या-

---

ऐसा सुना जाता है—प्राचीन काल में अपने ब्रह्मलोक में शासन करते हुए, विकसित कमल के आसन पर आसीन, इन्द्र-प्रमुख देवताओं से घिरे हुए, ब्रह्मविषयक चर्चा करते हुए तथा अन्य अनिन्द्य विद्यागोष्ठियों में भाग लेते हुए भगवान् ब्रह्मा एक दिन विराजमान थे। उस प्रकार बैठे हुए उन त्रिलोकपूज्य ( भगवान् ब्रह्मा ) की सेवा में मनु, दक्ष, चाक्षुष आदि प्रजापति तथा सप्तर्षि प्रभृति महर्षि लोग संलग्न थे। स्तुति करने में निपुण ( उनमें से ) कुछ ने ऋचाओं का पाठ किया। कुछ ने पूजोपयोगी यजुर्वेदीय मन्त्र पढ़े। कुछ ने

---

१. शुनासीर। २. गीर्वाणगणैः। ३. ब्रह्मोदिताः।
४. महामुनयः। ५. अपि विभाञ्जि।

केचित्प्रशंसासामानि[1] सामानि जगुः। अपरे [2]विवृतक्रतुक्रियातन्त्रा-न्मन्त्रान्व्याचचक्षिरे। विद्याविसंवादकृताश्च तत्र तेषामन्योन्यस्य [3]विवादाः प्रादुरभवन्।

अथातिरोषणः प्रकृत्या महातपा मुनिरत्रेस्तनयस्तारापतेर्भ्राता नाम्ना दुर्वासा द्वितीयेन मन्दपालनाम्ना मुनिना सह कलहायमानः [4]सामगायन्क्रोधान्धो विस्वरमकरात्। सर्वेषु च तेषु [5]शापभयप्रति-पन्नमौनेषु मुनिष्वन्यालापलीलया चावधीरयति[6] कमलसम्भवे,

---

वित्तशीलबुद्धिवयसामनुरूपैरालापैरेकत्रासनबन्धो गोष्ठी। प्रतीक्ष्यः पूज्यः सम्यगु-दात्तादित्रैश्वर्यादिप्राधान्यादुदचारयञ्जगुः। अपचितिः पूजा। सामानि जगुरिति साम्नां गानमेवोचितम्। विद्याविसंवादकृता इति, न तु मात्सर्यादिना। प्रादुरभव-न्नित्यनौचित्यशङ्कया तत्कर्तृत्वपरिहारः।

प्रकृत्येति। अन्यथा ब्रह्मसन्निधानेन कथमीदृगाक्षेपः। कथमीदृशोऽवकाश इत्याह—**महातपा इति**। मुनिरित्यनेनास्य ज्ञानप्राधान्यात्तुल्यतोद्भासनमतीवोप-कारः। अत्रेस्तनय इति न केवलं महातपस्त्वेन यावदत्रितनयत्वेन ब्रह्मलोकप्राप्ति-रस्य। ततस्तारापतेरित्यादिना तथाभूतपरमप्रजापतिसम्बन्धयोग्यत्वमस्याख्यायते। द्वितीयेनेति तत्समत्वमुच्यते। कथं सामगानेऽप्यनवहित इत्याह—**क्रोधान्ध इति**। सर्वेष्वित्यादौ देवी सरस्वती श्रुत्वा जहासेति क्रियाप्रतिपत्तिरस्य मा भूदित्युत्तमप्रकृति-

---

प्रशंसापरक सामों का गान किया। अन्य लोगों ने यज्ञक्रियोपयोगी मन्त्रों की व्याख्या की। वहाँ उन लोगों के मध्य शास्त्रों के मतभेद को लेकर परस्पर विवाद उत्पन्न हो गये।

इसके बाद स्वभाव से ही अत्यन्त क्रोधी, महान् तपस्वी, अत्रिमुनि के पुत्र, चन्द्रमा के भाई दुर्वासा नामक मुनि ने मन्दपाल नामक दूसरे मुनि के साथ झगड़ते हुए सामगान करते समय क्रोधान्ध होकर स्वरभङ्ग कर दिया। शाप के भय से सारे मुनियों ने चुप्पी साध ली तथा ब्रह्माजी ने भी दूसरों से बात-चीत

---

पाठान्तर—१. सामानि। २. बिततक्रतु०। ३. विद्याविवादाः। ४. सामगायः, ५. शापभयात्प्र, ६. अवधीरयति।

भगवतो कुमारी किञ्चिदुन्मुक्तबालभावे भूषितनवयौवने वयसि[1] वर्तमाना, गृहीतचामरप्रचलद्भुजलता पितामहमुपवीजयन्ती, निर्भर्त्सनताडनजातरागाभ्यामिव [2]स्वभावारुणाभ्यां पादपल्लवाभ्यां समुद्भासमाना, शिष्यद्वयेनेव पदक्रममुखरेण नूपुरयुगलेन वाचालितचरणयुगला, धर्मनगरतोरणस्तम्भविभ्रमं बिभ्राणा जङ्घाद्वितयम्[3], सलीलमुत्कलहंस[4]कुलकलालापप्रलापिनि मेखलादाम्नि[5] विन्यस्तवामहस्तकिसलया, विद्धम्मानसनिवासलग्नेन गुणकलापेनेवांसाव[6]-

त्वादन्वेत्याद्युक्तम् । अन्येन सहालापलीलाकथाक्रीडया । कुमारीति । कुमारीत्वेनास्या हास्यादिकं नानुचितमिति दर्शयति । भूषितेत्यनेन दर्शनीयत्वमाह—पितामहमिति । सर्वप्राधान्यमनेनोक्तम् । निर्भर्त्सनं ताडनं तेन तदर्थं वा यत्ताडनं रोषाद्भूमिहननं तद्वशाद् जातरागाभ्यामिव पादपल्लवाभ्यामित्यनेनारुणत्वं सौकुमार्यं चाह । अत एव गाढताडनेन रक्तत्वमुत्प्रेक्षितम् । ताडितो वायं ताडितस्तत्तुल्यो रागो जातो ययोरिति व्याख्येयम् । पदक्रमं पादन्यासपरिपाटी । अन्यत्र च—पदानि च क्रमश्च तत्पदक्रमम्, चरणौ पादौ चरणाश्च विशिष्टशाखापाठकता वाचालिताः शोभिता ययेति । उत्का उत्सुकाः । मेखलादाम्नि रशनागुणे । मानसं चित्तं, सरोविशेषश्च ।

करने के बहाने ( उस विस्वर गान के प्रति ) अन्यमनस्कता दिखलाई, किन्तु कुछ-कुछ बालभाव को छोड़कर नवीन यौवन को अलङ्कृत करने वाली अवस्था में वर्त्तमान, चँवर पकड़ कर बाहुलता को हिलाती हुई तथा पितामह को हवा करती हुई, ( दुर्वासा की ) भर्त्सना में पैर पटकने के कारण मानों लाल हुए ( अपने ) स्वाभाविक लाल पैरों से सुशोभित, जिस प्रकार पद-पाठ एवं क्रम-पाठ के अभ्यास में मुखर दो शिष्य अपने चरण अर्थात् शाखा का स्वाध्याय करते हैं उसी प्रकार अपने चरणन्यास के कारण ( बजते हुए ) दोनों नूपुरों से युक्त शब्दायमान चरणों वाली, धर्मनगर के तोरण-स्तम्भों के भ्रम को पैदा कर रही दो जङ्घाओं को धारण करने वाली, उत्कण्ठित राजहंसों के समान मधुर-अस्फुट ध्वनि करती हुई, करधनी पर विलासपूर्वक वामहस्तरूपी किसलय को स्थापित

पाठान्तर—१. नवे वयसि । २. स्वभावारुणपाद । ३. द्वितीयम् । ४. कुलकल, कुलकलालापप्र । ५. धाम्नि । ६. नेवांशाव ।

विषयेषु वायवः। शिवसपर्यामुचितैरुपायनैः प्राभृतैश्च पौराः पादोपजीविन सचिवाः स्वभुजबलनिर्जिताश्च करदीकृता महासामन्तास्तं सिषेविरे। तथाहि–कैलासकूटधवलैः कनकपत्रलतालंकृतविषाणकोटिभिर्महापट्टैश्चयमणियष्टिप्रदीपैश्चब्रह्मसूत्रैश्च महार्हमाणिक्यखण्डखचितैश्च मुखकोषैः परितोषमस्य मनसि चक्रुः। अन्तःपुराण्यपि स्वयमारब्धबालेयतण्डुलकण्डनानि देवगृहोपलेपनलोहिततकरकिसलयानि कुसुमग्रथनव्यग्रसमस्तपरिजनानि तस्याभिलषितमन्ववर्तन्त। तथा च परममाहेश्वरः स भूपालो लोकतः शुश्राव भुवि भगवन्तमपरमिव साक्षाद्दक्षमखमथनं दाक्षि-

---

उपायनं ढौकनिका स्वयमानीते। प्राभृतं कौशलिका सखिभिः प्रहीयते। करदीकृता दण्डदाः कृताः। कूर्चं श्रृङ्गम्। यत्र वस्त्रेषु पुष्पाणि सूत्रैः क्रियन्ते स पुष्पपट्टः। ज्वलन्मणिशिखरा स्वर्णयष्टिर्यष्टिप्रदीपः। ब्रह्मसूत्रैर्यज्ञोपवीतः। मुखयुक्ताः कोषा मुखकोषाः। ये लिङ्गोपरि दीयन्ते। बलये हिता बालेयाः। 'छदिरूपधिबलेर्ढञ्' ग्रथनशब्दश्चिन्त्यः। ग्रन्थनमिति भाव्यम्। अभिलषितमन्ववर्तन्तेत्यनेन चित्तानुवृत्तिः

---

हुई हवा उस राजा के देश मे चारों ओर बहने लगी। भगवान् शङ्कर की पूजा के लिए उपयोगी उपहारों एवं भेंटों से नगर के लोग, राज्य के कर्मचारी, मंत्री तथा भुजबल से पराजित होकर कर देने वाले बड़े-बड़े सामन्त भी उसकी सेवा करते थे। जैसा कि—कैलास पर्वत की चोटी के समान उजले, सोने के पत्तरों से जिनकी सींगों के अग्रभाग मढ़े हुए थे ऐसे तथा विशाल आकृतिवाले सायङ्कालीन पूजा के बैल, कढ़े हुए फूलदार कपड़े, मणिनिर्मित यष्टि प्रदीप, यज्ञोपवीत और बहुमूल्य रत्नों के टुकड़ों से खचित ( शिवलिङ्ग पर चढ़ाये जाने वाले ) मुखकोश अर्पित कर लोग उसके मन में सन्तोष उत्पन्न करते थे। पूजा के लिए स्वयं चावल को फटकने-बीनने वाली एवं देव मन्दिरों को स्वयं लीपने के कारण जिनके हाथ रूपी पल्लव लाल हो गये थे ऐसी स्त्रियों तथा फूल गूँथने में व्यग्र सम्पूर्ण परिजनों से युक्त उसके अन्तःपुर भी उसकी इच्छा का अनुगमन करते थे। इस प्रकार भगवान् महेश्वर के परम भक्त उस राजा ने लोगों से सुना कि कोई भैरवाचार्य नामक दाक्षिणात्य महाशैव हैं जो साक्षात् भगवान् शिव के

णात्यं बहुविधविद्याप्रभावप्रख्यातैर्गुणैः शिष्यैरिवानेकसहस्रसंख्यैर्व्याप्तमर्त्यलोकं भैरवाचार्यनामानं महाशैवम्। उपनयन्ति हि हृदयमदृष्टमपि जनं शीलसंवादाः। यतः स राजा श्रवणसमकालमेव तस्मिन्भैरवाचार्ये भगवति द्वितीय इव कपर्दिनि दूरगतेऽपि गरीयसीं बबन्ध भक्तिम्। आचकाङ्क्ष च मनोरथैरप्यस्य सर्वथा दर्शनम्।

अथ कदाचित्पर्यस्तेऽस्ताचलचुम्बिनि वासरेऽन्तःपुरवर्तिनं राजानमुपसृत्य प्रतीहारी विज्ञापितवती—'देव! द्वारि परिव्राडास्ते, कथयति च भैरवाचार्यवचनाद्देवमनुप्राप्तोऽस्मि'। इति राजा तु तच्छ्रुत्वा सादरम्—'क्वासौ? आनयात्रैव, प्रवेशयैनम्' इति चाब्रवीत्। तथा चाकरोत् प्रतीहारी। न चिराच्च प्रविशन्तं प्रांशुम्, आजानुभुजम्, भैक्षक्षाममपि स्थूलास्थिभिरवयवैः पीवरमिवोपलक्ष्यमाणम्, पृथूत्तमाङ्गम्,

---

शुद्धान्तानां वणिता। भुवीति। भूस्थत्वेऽप्यसुलभत्वदर्शनमस्योक्तम्। शीलसंवादाश्चरित्रसादृश्यानि। कपर्दिनि शिवे।

न चिराच्चेत्यादौ। मस्करिणमद्राक्षीदिति सम्बन्धः। प्रांशुं दीर्घम्। जानुरू-

---

दूसरे अवतार हैं और बहुत प्रकार की विद्याओं से प्रसिद्ध हजारों की संख्या में गुणों के समान अपने शिष्यों से सम्पूर्ण संसार में व्याप्त हैं। पहले न देखे हुए व्यक्ति को भी शीलगुण के सम्वाद हृदय के समीप कर देते हैं। क्योंकि वह राजा सुनते ही दूर होने पर भी साक्षात् शङ्कर के समान भैरवाचार्य के प्रति प्रगाढ भक्ति से युक्त हो गया। वह मनोरथों द्वारा ही सर्वथा उनके दर्शन की आकांक्षा करने लगा।

इसके बाद किसी दिन जब अस्ताचल की ओर दिन ढलने लगा तो अन्तःपुर में विराजमान राजा के समीप जाकर प्रतीहारी ने निवेदन किया—"देव! दरवाजे पर एक परिव्राजक उपस्थित हैं और कह रहें हैं कि भैरवाचार्य के आदेश से मैं महाराज के पास आया हूँ।' उसे सुनकर राजा ने आदरपूर्वक "कहाँ हैं? यहीं ले आओ, उन्हें प्रवेश करने दो" ऐसा कहा। प्रतीहारी ने वैसा ही किया। थोड़ी ही देर में प्रवेश करते हुए लम्बे कदवाले, घुटनों तक जिनके हाथ थे एसे, भिक्षाटन के कारण दुबले होने पर भी मोटी हड्डियों वाले अङ्गों के कारण मोटे

त्तुङ्गवलिभङ्गस्थपुटललाटम्, निर्मांसगण्डकूपकम्, मधुबिन्दुपिङ्गल-परिमण्डलाक्षम्, ईषदावक्रघोणम्, अतिप्रलम्बैककर्णपाशम्, अला-बुबीजविकटोन्नतदन्तपङ्क्तिम्, तुरगानूकश्लथाधरलेखम्, लम्बचिबुकायततरलपनम्, अंसावलम्बिना काषायेण योगपट्टकेन विरचितवैक-क्षकम्, हृदयमध्यनिबद्धग्रन्थिना च रागेणेव खण्डशः कृतेन धातुरसा-रुणेन कर्पटेन कृतोत्तरासङ्गम्, पुनरुक्तबालप्रग्रहवेष्टनिश्चिलमूलेन बद्ध-मृत्परिशोधनवंशत्वक्तितउना कौपीनसनाथशिखरेण खर्जूरपुटसमुद्गक-

रुपर्वा। उक्तं च—'जङ्घा तु प्रसृता जानुरुपर्वाष्ठीवदस्त्रियाम्'। पीवरं। स्थूलम्। स्थपुटं निम्नोन्नतम्। ललाटमलिकं गोधिः। गण्डकूपोऽक्षणोरधोदेशः। घोणा नासिका। अलाबुस्तुम्बी। उक्तं च—'तुम्ब्यलाबू उभे समे'। तुरगानामधस्तादोष्ठोऽनूकः। 'अधोऽधरस्य चिबुकम्। लपनं मुखम्। उत्तरासङ्गमुपरिप्रावरणम्। पुनरुक्तः पौनः-पुन्येन कृतम्। प्रग्रहो रज्जुः। तितउश्चालनी परिपवनशब्दवाच्या। कौपीनं गुह्यदेश उपचारात्, तदाच्छादनं च खर्जूराख्यस्य वृक्षस्य च सम्बन्धिभिः पुटैः

से दीखने वाले, विशाल मस्तक वाले, लम्बी रेखाओं के कारण जिनका ललाट ऊंचा-नीचा लग रहा था ऐसे, जिनके गालों में मांस न होने के कारण गड्ढे पड़े हुए थे ऐसे, शहद की बूंदों के समान पीली पुतलियों वाले, जिनकी नाक थोड़ी टेढ़ी थी ऐसे, जिनके कान की एक पाली लम्बी थी ऐसे, लौकी के बीज की भांति जिनके दांत निकले हुए थे ऐसे, जिनका निचला होंठ घोड़े के निचले होंठ के समान लटका हुआ था ऐसे, लम्बी ठुड्डी के कारण जिनका मुंह लम्बोतरा सा लग रहा था ऐसे, कंधे से लटकते हुए गेरुए रंग के योग पट्ट से जिसने अपना वैकक्षक बना लिया था ऐसे, मानो हृदय के बीच पड़ी ग्रन्थि वाले तथा टुकडे टुकड़े किये गये राग हों इस प्रकार धातु रस अर्थात् गेरु के रंग से रंगे हुए कपड़े को छाती के बीच में खण्ड-खण्ड करके चादर के रूप में जो बांधे हुए था ऐसे, एक सिरा बायें हाथ में पकड़े हुए, बांस के दूसरे सिरे से जिसके कंधे के पीछे लटकती हुई झोली थी। झोली का ऊपरी भाग बालों की बँटी हुई रस्सी से खूब बँधा हुआ था, मिट्टी चालने के लिए बांस की बनी हुइ चलनी उसमें बँधी थी। अग्रभाग में कौपीन लटक रहा था, झोली के अन्दर खजूर

गर्भीकृतभिक्षाकपालकेन दारवफलकत्रयत्रिकोणत्रियष्टिनिविष्टकमण्डलुना बहुरुपादितपादुकावस्थानेन स्थूलदशासूत्रनियन्त्रितपुस्तिकापूलकेन वामकरधृतेन योगभारकेणाध्यासितस्कन्धम्, इतरकरगृहीतवेत्रासनं मस्करिणमद्राक्षीत्। क्षितिपतिरप्युगपतमुचितेन चैनमादरेणान्वग्रहीत्। आसीनं च पप्रच्छ—'क्व भैरवाचार्यः ?' इति सादरनरपतिवचनमुदितमतिस्तु परिव्राट् तमुपनगरं सरस्वतीतटवनावलम्बिनि शून्यायतने स्थितमाचचक्षे। भूयश्चाबभाषे—'अर्चयति हि महाभागं भगवानाशीर्वचसा' इत्युक्त्वा चोपनिन्ये योगभारकादाकृष्य भैरवाचार्यप्रहितानि रत्नयन्ति बहलालोकलिप्तान्तःपुराणि पञ्च राजतानि पुण्डरीकाणि।

---

क्लिष्टैः, पत्रैश्च समुद्गकः कपालभङ्गो भिक्षार्थं क्रियते। दारवे काष्ठसम्बन्धिनि फलकत्रये त्रयः कोणास्तेषु यास्तिस्रो यष्टयस्तासु निविष्टः कमण्डलुर्यत्र तेन। योगभारकेण मात्राभारिकया। मस्करिणं परिव्राजकम्। राजतानि रौप्याणि।

---

के पत्तों को मोड़कर बनाया हुआ भिक्षा-कपाल रखा था। लकड़ी के तीन फट्टों को जोड़कर बनाये गये त्रिकोण पर कमण्डलु रखा हुआ था और उस त्रिकोण के तीन फट्टों में तीन डंडियाँ लगी थी जिनसे वह बाँस से लटका हुआ था। झोली के बाहर खड़ाऊँ लटक रही थी। कपड़े की मोटी किनारी से बँधे हुए पोथियों के गुटके झोली में रक्खे थे। (इसी प्रकार) जिसके दायें हाथ में बेंत की चटाई थी ऐसे परिव्राजक (सन्यासी) को राजा ने देखा। पहुँचे हुए उस सन्यासी से राजा उचित सम्मान के साथ मिला और उसके बैठ जाने पर पूछा—"भैरवाचार्य कहाँ हैं ? सम्मान पूर्वक कहे गये राजा के वचन को सुनकर प्रसन्न हुए उस सन्यासी ने बताया कि नगर के समीप सरस्वती नदी के तटवर्ती जंगल के एक शून्यायतन अर्थात् सूने स्थान में भैरवाचार्य हैं। सन्यासी फिर बोला—"भगवान् (भैरवाचार्य) आप महाभाग को अपने आशीर्वाद से सम्मानित करते हैं।" यह कहकर उसने भैरवाचार्य द्वारा भेजे हुए रत्न जटित चाँदी के पाँच कमलों को झोली से निकाल कर राजा को अर्पित किया जिन (कमलों) के अतिशय आलोक से अन्तःपुर नहा उठा।

नरपतिस्तु प्रियजनप्रणयभङ्गकातरो दाक्षिण्यमनुरुध्यमानो ग्रहणलाघवं च लङ्घयितुमसमर्थो दोलायमानेन मनसा स्थित्वा चिरं कथंकथमप्यतिसौजन्यनिघ्नस्तानि जग्राह। जगाद च—'सर्वफलप्रसवहेतुः शिवभक्तिरियं नो मनोरथदुर्भभानि फलति फलानि। येनैनमस्मासु प्रीयते तत्रभगवान्भुवनगुरुर्भैरवाचार्यः। श्वो द्रष्टास्मि भगवन्तम्' इत्युक्त्वा च मस्करिणं व्यसर्जयत्। अनया च वार्तया परां मुदमवाप।

अपरेद्युश्च प्रातरेवोत्थाय वाजिनमधिरुह्य समुच्छ्रितश्वेतातपत्रः समुद्धूयमानधवलचामरयुगलः कतिपयैरेव राजपुत्रैः परिवृतो भैरवाचार्यं सवितारमिव शशी द्रष्टुं प्रतस्थे। गत्वा च किंचिदन्तरं तदीयमेवाभिमुखमापतन्तमन्यतमं शिष्यमद्राक्षीत्। अप्राक्षीच्च—'क्व भगवानास्ते?' इति। सोऽकथयत्—'अस्य जीर्णमातृगृहस्योत्तरेण बिल्ववाटिकामध्यास्ते'

लङ्घयितुमुत्सोढुम्। निघ्नः स्ववशः।
अन्यतममपरम्। उत्तरेणोत्तरस्यां दिशि।

राजा ने प्रियजन के प्रेम के भङ्ग हो जाने के भय से उदारता का अनुरोध करते हुए दी हुई वस्तु को लेने के हल्के पन को पार करने में असमर्थ हो अपने डोलते हुए मन से कुछ देर तक ठहरकर किसी-किसी प्रकार अर्थात् बहुत कठिनाई से अपने सौजन्य से विवश होकर उन रत्नों को ले लिया और कहा—"सब प्रकार के फलों को उत्पन्न करनेवाली यह शिवभक्ति, हमारे मनोरथों के लिए भी जो दुर्लभ हैं ऐसे फलों को फलती है। जिससे इस प्रकार हम पर माननीय जगद्गुरु भैरवाचार्य प्रसन्न हैं। मैं कल भगवान् का दर्शन करूँगा।" यह कहकर उस सन्यासी को बिदा किया। इस समाचार से वे अत्यन्त प्रसन्नता को प्राप्त किये।

दूसरे दिन सुबह ही उठ कर घोड़े पर चढ़ कर, उजले छाते को फैला कर हाँके जाते हुए उजले दो चाँवरों से युक्त हो, कुछ ही राजपुत्रों को साथ लेकर, जिस प्रकार चन्द्रमा सूर्य को देखने जाता है उसी प्रकार भैरवाचार्य को देखने के लिए राजा ने प्रस्थान किया। कुछ ही दूर जाने पर सामने आते हुए उन्हीं (भैरवाचार्य) के एक शिष्य को उन्होंने देखा और पूछा—"भगवान् कहाँ हैं?" उसने कहा—"यहीं पुराने देवी मन्दिर के उत्तर बिल्ववाटिका में आसीन

इति। गत्वा च तं प्रदेशमवततार तुरगात्। प्रविवेश च बिल्ववाटिकाम्।

अथ महतः कार्पटिकवृन्दस्य मध्ये प्रातरेव स्नातम्, दत्ताष्टपुष्पिकम्, अनुष्ठिताग्निकार्यम्, कृतभस्मरेखापरिहारपरिकरे हरितगोमयोपलिप्तक्षितितलवितते व्याघ्रचर्मण्युपविष्टम्, कृष्णकम्बलप्रावरणनिभेनासुरविवरप्रवेशाशङ्कया पातालान्धकारावासमिवाभ्यस्यन्तम्, उन्मिषिता विद्युत्कपिलेनात्मतेजसा महामांसविक्रयक्रीतेन मनःशिलापङ्केनेव शिष्यलोकं लिम्पन्तम्, जटाकृतैकदेशलम्बमानरुद्राक्षशङ्खगुटिकेनोर्ध्वबद्धेन शिखापाशेन बध्नन्तमिव, विद्यावलेपदुर्विदग्धानुपरिसंचरतः सिद्धान्, धवलकतिपयशिरोरुहेण वयसा पञ्चपञ्चाशतं वर्षाण्यतिक्रामन्तम्, खालित्यक्षीयमाणशङ्खलोमलेखम्, लोमशकर्णशष्कुलीप्रदेशम्,

---

अथेत्यादौ। भैरवाचार्यं ददर्शेति सम्बन्धः। कार्पटिका व्रतिनः। अष्टपुष्पिका प्रागुक्ता। परिहारोऽत्र मर्यादा। शङ्खे। ललाटास्थ्नि। उक्तं च—'शङ्खो निधौ ललाटास्थ्नि'। गुटिका खण्डिका। उपरीत्याद्यभिप्रायेणोक्तम्—ऊर्ध्वंबद्धे (बुद्धे ?) नेति। प्रशस्ता शिखा शिखापाशः। अवलेपोऽहंकृतिः। खालित्यं खल्वाटता। शङ्खो

---

हैं।" उस स्थान पर जाकर राजा घोड़े से उतर गये और उन्होंने बिल्व वाटिका में प्रवेश किया।

तत्पश्चात् साधुओं की भारी जमात के बीच, प्रातःकाल ही स्नान किये, हुए, ( अष्टमूर्त्ति महादेव के लिए आठ फूलों को ) अष्ट पुष्पिका अर्पित कर चुके हुए, जिसके चारों ओर भस्म की लकीर से सीमा बना दी गई थी तथा जो गोबर से लिपी भूमि पर बिछा हुआ था ऐसे व्याघ्र चर्म पर बैठे हुए, काले कम्बल को ओढ़ कर जो मानो असुर-विवर में प्रवेश करने की इच्छा से पाताल के अन्धकार में रहने का अभ्यास कर रहे थे ऐसे, बिजली के समान पीले चमकते हुए अपने तेज से जो शिष्यों को मानो श्मशान का महामांस को बेच कर खरीदे हुए मैनसिल के चन्दन से चर्चित कर रहे थे ऐसे, एक देश में जटा बनाकर लटकाये रुद्राक्ष और शङ्ख की गुटिका से युक्त और ऊपर करके बाँधे हुए शिखा-पाश से जो मानो विद्या-गर्व से मतवाले बने हुए ऊपर सञ्चरण करते हुए सिद्धों को बाँध रहे थे ऐसे, जिनके सिर के कुछ बाल पक गये थे तथा जो आयु पचपन वर्ष बिता चुके थे ऐसे, गंजापन के कारण जिनकी खोपड़ी के बाल

पृथुललाटतटम्, तिरःश्यामभस्मललाटिकया बहुशः शिरोर्धधृतदग्धगुग्गुलुसंतापस्फुटितकपालास्थिपाण्डुरराजिशङ्कामिव जनयन्तम्, सहजललाटबलिभङ्गसंकोचितकूर्चभागां बभ्रुभासं भ्रूसंगतया निरन्तरामायामिनीमेकामिव भ्रूलेखां बिभ्राणम्, ईषत्काचरकनीनिकेन रक्तापाङ्गनिर्गतांशुप्रतानेन मध्यधवलभासेन्द्रायुधेनेवातिदीर्घेण लोचनयुगलेन परितो महामण्डलमिवानेकवर्णरागमालिखन्तम्, सितपीतलोहित पताकावलिशबलम्, शिवबलिमिव दिक्षु विक्षिपन्तम्, तार्क्ष्यतुण्डकोटिकुब्जाग्रघोणम्, दूरविदीर्णसृक्कसंक्षिप्तकपोलम्, किंचिद्दन्तुरतया सदाहृदयसंनिहितहरमौलिचन्द्रालपेनेव निर्गच्छता दन्तालोकेन धवलयन्तं दिशां जलम्, जिह्वाग्रस्थितसर्वशैवसंहितातिभारणेव मनाक्प्र-

ललाटास्थि। शष्कुली कुहरम्। 'कूर्चमस्त्री भ्रुवोर्मध्यम्'। काचरा पीतवर्णा। तुण्डं मुखम्। कोटिः प्रान्तः, चञ्च्वग्रम्। 'प्रान्तावोष्ठस्यसृक्किणी, प्रकोष्ठमन्तरं विद्या-

क्षीण ही रहे थे ऐसे, जिनके कानों के भीतरी भाग भी रोएँदार थे ऐसे, विस्तृत ललाट वाले, ललाट पर धारण की गई भस्म की टेढ़ी एवं साँवली रेखाओं के कारण जो सिर पर आधे जले हुए गुग्गुलु की गरमी से फूली ललाट की खोपड़ी के उजलेपन की शङ्का को उत्पन्न कर रहे थे ऐसे, ललाट के स्वाभाविक रेखा भङ्ग के कारण बिचले भाग के सिकुड़ जाने से और फलतः भौहों के मिल जाने से एक भूरी, घनी तथा लम्बी भ्रू-लेखा को जो धारण कर रहे थे ऐसे, थोड़ी पीली पुतलियों वाले, आँखों के लाल कोनों से किरणें फैलाने वाले तथा बीच में उजले, ऐसे इन्द्रायुध अर्थात् इन्द्र धनुष के समान अपने अत्यन्त बड़े-बड़े दोनों नेत्रों से जो चारों ओर मानो अनेक वर्णराग से युक्त बहुत बड़े घेरे का निर्माण कर रहे थे ऐसे, उजली पीली तथा लाल झण्डियों से जो रङ्ग-बिरङ्ग के लग रहे थे ऐसे, जो दिशाओं में मानों शिव बलि छोड़ रहे थे ऐसे, जिनकी नाक का अगला हिस्सा गरुड़ के मुख के समान आगे की ओर झुका हुआ था ऐसे, होंठ की बगल की दूर तक कटाव से जिनके गाल इस प्रकार छोटे लग रहे थे मानो उनके हृदय में सदैव सन्निहित रहने वाले भगवान् शङ्कर के मस्तक की चन्द्र किरणों के समान दाँतों का टेढ़ा प्रकाश दिशाओं को सफेद बना रहा हो ऐसे, मानो जीभ के अग्रभाग में अवस्थित सम्पूर्ण शैव संहिताओं के अत्यन्त बोझ

लम्बितौष्ठम्, प्रलम्बश्रवणपालीप्रेङ्खिताभ्यां स्फाटिककुण्डलाभ्यां शुक्र-बृहस्पतिभ्यामिव सुरासुरविजयविद्यासिद्धिश्रद्धयानुबध्यमानम्, बद्धविविधौषधिमन्त्रसूत्रपङ्क्तिना सलोहवलयेनैकप्रकोष्ठेन शङ्खखण्डं पूष्णो दन्तमिव भगवता भवेन भग्नं भक्त्या भूषणीकृतं कलयन्तम्, अखिलरसकूपोदञ्चनघटीयन्त्रमालामिव रुद्राक्षमालां दक्षिणेन पाणिना भ्रमयन्तम्, उरसि दोलायमानेनापिङ्गलाग्रेण कूर्चकचकलापेन संमार्जयन्तमिवान्तर्गतं निजरजोनिकरम्, अतिनिबिडनीललोममण्डलविचितं च ध्यानलब्धेन ज्योतिषा दग्धमिव हृदयदेशं दधानम्, ईषत्प्रशिथिलवलिबलयबध्यमानतुन्दम्, उपचीयमानस्फिङ्मांसपिण्डकम्, पाण्डुरपवित्रक्षौमावृतकौपीनम्, सावष्टम्भ-

---

दरत्निमणिबन्धयोः'। पूष्णो रविभेदस्य। पुरा दक्षयज्ञगतस्य हरं निन्दतः 'मय्यनागते किमर्थमागतोऽसि' इति मुष्टिप्रहारेणहन्ता भग्नाः। तत्करस्पर्शेन पावनत्वात्तत्र भक्तिः। अखिलस्य रसस्य कूपादुदञ्चनाय घटीयन्त्रमालापि भ्राम्यते। दोलायमानत्वेन संमार्जनसंभावना। कलापग्रहणं मार्जनीसादृश्यार्थम्। रजो रागः, रेणुश्च। वचितं व्याप्तम् तुन्दमुदरम्। स्फिगावुभयत्र प्रसिद्धे। 'स्त्रियां स्फिजौ कटिप्रोथौ'

---

से जिनका ओष्ठ नीचे की ओर थोड़ा लटक रहा था ऐसे, जिनके कानों की लम्बी पालियों में झुलते हुए स्फटिक कुण्डलों से ऐसा प्रतीत हो रहा था मानो देवताओं एवं असुरों पर विजय प्राप्त करने के लिए विद्या-साधन की श्रद्धा से शुक्र और बृहस्पति पीछे लग गये हों ऐसे, जो एक हाथ में लोहे के कड़े में पिरोये हुए शङ्ख को पहने थे, जिसमें अनेक औषधियाँ मन्त्र और सूत्र में अक्षर लिख कर बँधी थीं, मानो उस शङ्ख के टुकड़े के रूप में भगवान् शङ्कर द्वारा तोड़े गये पूषा के दाँत को उन्होंने भक्ति के कारण अपना आभूषण बना लिया था ऐसे, जो दायें हाथ से रुद्राक्ष की माला को इस प्रकार फेर रहे थे मानो सम्पूर्ण रस को निकाल लेने के लिए रहट चला रहे हों ऐसे, जिनकी छाती पर पीले रङ्ग की दाढ़ी इस प्रकार हिल रही थी मानो अपने अन्दर के रजोविकार को झाड़ रहे हों ऐसे, जिनकी छाती के अत्यधिक घने और नीले रोओं को देखकर ऐसा प्रतीत होता था मानो वे ध्यान से प्राप्त ज्योति के कारण जले हुए हृदय को धारण कर रहे हों ऐसे, जिनके पेट में कुछ हल्की वलियां (उदर-रेखाएँ) पड़ गई थीं ऐसे, जिनकी कमर का मांस बढ़ गया था ऐसे जिनका कौपीन उजले और पवित्र क्षौम वस्त्र से ढँका हुआ था ऐसे, वीरासन लगा कर

पर्यङ्कबन्धमण्डलितेनामृतफेनश्वेतरुचा योगपट्टकेन वासुकिनेवाप्रतिहतानेकमन्त्रप्रभावाविर्भूतेन प्रदक्षिणीक्रियमाणम्, अरुणतामरसमुकुमारतरतलस्य पादयुगलस्य निर्मलैर्नखमयूखजालकैर्जर्जरयन्तमिव महानिधानोद्धरणरसेन रसातलम्, तोयक्षालितशुचिना धौतपादुकायुगलेन हंसमिथुनेनेव भागीरथीतीर्थयात्रापरिचयागतेनामुच्यमानचरणान्तिकम्, शिखरनिखातकुब्जकालायसकण्टकेन वैणवेन विशाखिकादण्डेन सर्वविद्यासिद्धिविघ्नविनायकापनयाङ्कुशेनेव सततपार्श्ववर्तिना विराजमानम्, अबहुभाषिणं मन्दहासिनं सर्वोपकारिणं कुमारब्रह्मचारिणम्, अतितपस्विनम्, महामनस्विनं कृशक्रोधम्, अकृशानुरोधम्, महानगरमिवादीनप्रकृतिशो-

इत्यमरः। फेनवत्तस्य श्वेतता। वासुकिनेवेति। न सामान्येनेति प्रभावपरिशोधकम्। जर्जरयन्तं खण्डशः कुर्वाणम्। तोयेत्यादि। हंसमिथुनस्यापि विशेषणम्। शिखरेत्यादिनाङ्कुशसादृश्यं विशाखिकादण्डस्योक्तम्। निखात उत्कीर्णः। कालायसं शस्त्रभेदः। विशाखिका खनित्रिका। विघ्नोऽन्तरायः। विनायको गजाननः। प्रकृतिः

विराजमान जिनके चारों ओर अमृत के झाग के समान योग पट्ट इस प्रकार घिरा हुआ था मानो उनके अमोघ मन्त्रों के प्रभाव से प्रकट होकर वासुकि नामक सर्पराज उनकी प्रदक्षिणा कर रहा हो ऐसे, जिनके लाल कमल के सदृश सुकोमल तलवे वाले दोनों पैरों के नखों की स्वच्छ किरणें इस प्रकार फैल रही थीं मानो बहुमूल्य खजाने को निकालने के लिए पाताल को विदीर्ण कर रहे हों ऐसे, जिनके चरणों के पास पानी से धुले हुए पवित्र खड़ाउँओं का जोड़ा इस प्रकार रखा था मानो गङ्गा के तीर्थों में विचरण करने के समय परिचय हो जाने के कारण हंसों का जोड़ा साथ लग गया हो ऐसे, जिनके पास सदा बाँस का वैसाखी वाला डण्डा पड़ा रहता था जिसके सिरे पर लोहे की टेढ़ी कील जुड़ी हुई थी मानो सम्पूर्ण विद्याओं की सिद्धि में विघ्न उपस्थित करने वाले विघ्नराज गजराज को हटाने के लिए अङ्कुश हो ऐसे, बहुत कम बोलने वाले, मन्द-मन्द मुस्कुराने वाले, सबके उपकारी, आजन्म ब्रह्मचारी, बहुत बड़े मनस्वी, क्रोध रहित, अत्यधिक उदार, जिस प्रकार दीनता रहित प्रकृतियों अर्थात् लोगों से महानगर शोभित होता है उसी प्रकार अपनी दीनतारहित प्रकृति अर्थात् स्वभाव से जो शोभित हो रहे थे ऐसे, ( जिस प्रकार सुमेरु

भितम्, मेरुमिव कल्पतरुपल्लवराशिसुकुमारच्छायम्, कैलासमिव पशु-पतिचरणरजःपवित्रितशिरसम्, शिवलोकमिव माहेश्वरगणानुयातम्, जलनिधिमिवानेकनदनदीसहस्रप्रक्षालितशरीरम्, जाह्नवीप्रवाहमिव बहु-पुण्यतीर्थस्थानशुचिम्, धाम धर्मस्य, तीर्थं तथ्यस्य, कोशं कुशलस्य, पत्तनं पूततायाः, शाला शीलस्य, क्षेत्रं क्षमायाः शालेयं शालीनतायाः, स्थानं स्थितेः, आधारं धृतेः, आकरं करुणायाः, निकेतनं कौतुकस्य, आरामं रामणीयकस्य, प्रासादं प्रसादस्य, आगारं गौरवस्य, समाज सौजन्यस्य, संभवं सद्भावस्य, कालं कलेः, भगवन्तं साक्षादिव विरूपाक्षं भैरवाचार्यं ददर्श।

---

स्वभावः, मायादिका च। राशिवत्तेन च सुकुमाराः। गणाः समूहाः, प्रमथाश्च। नदनदीत्येकशेषो युक्तः। सहस्रेषु तैः प्रक्षालितशि (शरी ?) राः। तीर्थेषु यत्स्थानं वसनं तेन शुचिम्। तीर्थस्थानैः कनखलाद्यवस्थितिभिश्च शुचिः। शालीनता विनीतत्वम्। निकेतनं गृहम्। तत्र हि सर्वस्य कौतुकं जायते।

---

पर्वत पर कल्पवृक्ष की छाया रहती है उसी प्रकार ) जो कल्पवृक्ष के पल्लवों की सुकुमार छाया से युक्त सुमेरु के सदृश थे ऐसे, जिस प्रकार पशुपति अर्थात् भगवान् शङ्कर के चरणों की धूलि से कैलाश पर्वत पवित्र रहता है उसी प्रकार शङ्कर की चरण-धूलि से जिनका मस्तक पवित्र था ऐसे, जिस प्रकार शिवलोक में प्रमथ गण रहते हैं उसी प्रकार माहेश्वर अर्थात् शैव लोगों से अनुगत जो साक्षात् शिवलोक के सदृश थे ऐसे, अनेक नद एवं नदियों में जिन्होंने अपने शरीर को समुद्र की भाँति प्रक्षालित किया था ऐसे, जो गङ्गा के प्रवाह की भाँति अनेक पवित्र तीर्थों में भ्रमण करके पवित्र हो चुके थे ऐसे, जो धर्म के धाम, सत्य के तीर्थ, कुलश के कोश, पवित्रता के नगर, शील के गृह, क्षमा के क्षेत्र, शालीनता के निवास स्थान, मर्यादा के स्थान, धैर्य के आधार, करुणा के भण्डार, कुतूहल के निकेतन, सौन्दर्य के उपवन, प्रसन्नता के प्रासाद, गौरव के गृह, सौजन्य के समाज, सद्भाव के उद्भव स्थान एवं कलि के काल अर्थात् यमराज अथवा संहारक थे ऐसे साक्षात् भगवान् विरुपाक्ष अर्थात् शिव के समान भैरवाचार्य को देखा।

भैरवाचार्यस्तु दूरादेव राजानं दृष्ट्वा शशिनमिव जलनिधिश्चचाल। प्रथमतरोत्थितशिष्यलोकश्चोत्थाय प्रत्युज्जगाम। समर्पितश्रीफलोपायनश्च जह्नुकर्णसमुद्गीर्यमाणगङ्गाप्रवाहह्रदगम्भीरया गिरा स्वस्तिशब्दमकरोत्।

नरपतिरपि प्रीतिविस्तार्यमाणधवलिम्ना चक्षुषा प्रत्यर्पयन्निव बहुतराणि पुण्डरीकवनानि ललाटपट्टपर्यस्तेन चोर्दंशुना शिखामणिना महेश्वरप्रसादमिव तृतीयनयनोद्गमेन प्रकाशयन्नावर्जितकर्णपल्लवपलायमानमधुकरः शिवसेवासमुन्मूलिताशेषपापलवमुच्यमान इव दूरादवनतः प्रणाममभिनवं चकार। आचार्योऽपि—'आगच्छत अत्रोपविश' इति शार्दूलचर्मात्मीयमदर्शयत्। उपदर्शितप्रश्रयस्तु राजा मत्तहंसकलगद्गदस्वरसुभगां मधुरसमयीं महानदीमिव प्रवर्तयन्वाचं व्याजहार—'भगवन्! नार्हसि

---

शश्यपि राजा तं च दूरादेव दृष्ट्वा जलनिधिश्चलति। गाम्भीर्याच्च जलनिधिरेवेत्युक्तम्। बिल्वं श्रीफलम्। गङ्गेत्यादिना पवित्रत्वमाह।

धवलिम्नेत्यनेन पुण्डरीकाणां धवलत्वमाह। प्राभृतपुण्डरीकाणां राजतत्वात्। आवर्जितं स्वच्छ तेन सुभगात्। शार्दूलो व्याघ्रः।

---

भैरवाचार्य दूर से ही राजा को देख कर इस प्रकार चल पड़े जिस प्रकार चन्द्रमा को देख कर सागर उमड़ उठता है। पहले ही उठे हुए शिष्यों को साथ लेकर राजा के पास पहुँचे तथा श्रीफल का उपहार भेंट करके जह्नु के कर्ण-विवर से निकले गङ्गा-प्रवाह के शब्द के सदृश गम्भीर वाणी द्वारा उन्होंने "स्वस्ति" शब्द का उच्चारण किया।

राजा ने भी प्रेम से नेत्रों की धवलता को बढ़ाते हुए देखा मान ( उनके स्वागत में ) बहुत से कमल को अर्पित कर रहा हो और ललाट में लगी हुई शिखामणि के ऊपर की ओर फैलती हुई किरणों से मानो भगवान् शिव के तीसरे नेत्र से उपलब्ध प्रसाद को प्रकाशित कर रहा हो। झुके हुए उसके कर्ण पल्लव पर बैठे हुए भौंरे इस प्रकार उड़े मानो भगवान् शिव की सेवा करने से उसके पाप उड़े जा रहे हों इस प्रकार उसने दूर से ही झुक कर प्रणाम किया। आचार्य ने भी "आओ यहाँ बैठो," यह कह कर अपने व्याघ्र चर्म की ओर निर्देश किया। विनम्रता प्रदर्शित करते हुए राजा ने मत्त कलहंस की मीठी आवाज की भाँति सुन्दर तथा मानो मधुरस की महानदी को प्रवाहित करते

मामन्यनृपस्खलितैः खलीकर्तुम्। अशेषराजकोपेक्षितायाः हतलक्ष्म्याः खल्वयं शीलापराधो द्रविणदौरात्म्यं वा यदेवमाचरति मयि गुरुः। अभूमिरयमुपचाराणाम्। अलमतियन्त्रणया। दूरस्थितोऽपि मनोरथ-शिष्योऽय जनो भवताम्। माननीयं च गुरुवन्नोल्लङ्घनमर्हति गुरोरास-नम्। आसतां च भवन्त एवात्र' इति व्याहृत्य परिजनोपनीते वाससि निषसाद। भैरवाचार्योऽपि प्रीत्यानातिक्रमणीयं नृपवचनमनुवर्तमानः पूर्ववत्तदेव व्याघ्राजिनमभजत।

आसीने च सराजके परिजने शिष्यजने च समुचितमर्घ्यादिकं चक्रे। क्रमेण च नृपमाधुर्यहृतान्तःकरणः शशिकरनिकरविमला दशन-दीधितीः स्फुरन्तीः शिवभक्तीरिव साक्षाद् दर्शयन्नुवाच—'तात! आतनम्र-तैव ते कथयति गुणानां गौरवम्। सकलसंपत्पात्रमसि। विभवानु-

---

अन्तःकरणं मनः। गौरवमुत्कर्षः भारवत्त्वं च। अदत्तदृष्टिरिति। न तु मया धनान्यलम्यानि। स्वापतेयेषु धनेषु। संरक्षिता इति। यदि कदाचित्क्वचिदुपयोगं

---

हुए कहा—"भगवन्! आप मुझे दूसरे राजाओं के समान दोषों से भरा न समझें। सम्पूर्ण राजाओं से उपेक्षित राजलक्ष्मी का ही यह चरित्र-दोष और धन का मद है जो मेरे लिए गुरु आप ऐसा व्यवहार करते हैं। मैं इस प्रकार के उपचारों का पात्र नहीं हूँ। अत्यधिक क्लेश देने से अब बस करें। यह जन (अर्थात् मैं) दूर रह कर भी मनोरथों से आपका शिष्य बना हुआ है। गुरु के समान ही गुरु का यह माननीय आसन उल्लंघन के योग्य नहीं है, आप ही इस पर विराजें "यह कह कर परिजन द्वारा लाये गये वस्त्र पर राजा बैठ गये। भैरवाचार्य ने भी प्रेमपूर्वक राजा की बात मान ली तथा पूर्व की ही भाँति उसी व्याघ्रचर्म पर बैठ गये।

परिजनों सहित राजाओं के तथा शिष्य लोगों के बैठ जाने पर भैरवाचार्य ने अर्घ्यादि के द्वारा समुचित सत्कार किया। क्रमशः राजा के मधुर व्यवहार से आकृष्ट चित्त वाले भैरवाचार्य चन्द्र किरणों की भाँति स्वच्छ दन्त-किरणों के रूप में स्फुरित होती हुँई शिव-भक्ति को प्रदर्शित करते हुँए बोले—"तात! तुम्हारी अत्यन्त विनम्रता ही तुम्हारे गुणों के गौरव को बतला रही है।

रूपास्तु प्रतिपत्तय:। जन्मन: प्रभृत्यदत्तदृष्टिरेवास्मि स्वापतेयेषु। यत: सकलदोषकलापानलेन्धनैरविक्रीतं क्वचिच्छरीरकमस्ति। भैक्षरक्षिता: सन्ति प्राणा:। दुर्गृहीतानि कतिचिद्विद्यन्ते विद्याक्षराणि। भगवच्छिव-भट्टारकपादसेवया समुपार्जिता: कियत्योऽपि सान्निहिता: पुण्यकणिका:। स्वीक्रियतां यदत्रोपयोगार्हम्। प्रतनुगुणग्राह्याणि कुसुमानीव हि भवन्ति-सतां मनांसि। अपि च, विद्वत्संमता: श्रूयमाणा अपि साधव: शब्दा इव सुधीरेऽपि हि मनसि यशांसि कुर्वन्ति। विवरं विशत: कुतूहलस्य फेनधवलै: स्रोतोभिरिवापह्रियमाणो गुणगणैरानीतोऽस्मि कल्याणिना' इति।

राजा तु तं प्रत्यवादीत्—भगवन्! अनुरक्तेष्वपि शरीरादिषु साधूनां

---

यास्यन्तीति। अनेन प्राणादिदानमेवोचितमित्युक्तम्। सकलसंपत्पात्रस्येयत: कियती वसुसम्पत्तिर्भविष्यतीत्याशङ्क्याह—प्रतन्वित्यादि। गुणा उत्कर्षा:, तन्तवश्च। कुसुमानीवेति। कुसुमसादृश्येन मनस: सौकुमार्यमप्युक्तम्। साधव: शिष्टा:, शब्दा इव साधव:। संस्कृता विद्वत्समताश्च। फेनवत्तैश्च धवलैर्गुणगणै: स्रोतोभिश्च।

स्वामिन एव प्रणयिन इति। अनुक्तान्यपि शरीरादीनि प्रणयिनां स्वायत्ता-

---

तुम सम्पूर्ण सम्पत्तियों के पात्र हो। ऐश्वर्य के अनुरूप ही मनुष्य की चित्तवृत्तियाँ हुआ करती हैं। मैंने जन्म से लेकर धन की ओर दृष्टिपात नहीं किया है। क्योंकि सब प्रकार के दोषरूपी अग्नि की ईन्धन की भाँति भड़काने वाले धन पर यह मेरा तुच्छ शरीर कहीं बिका नहीं है। मैंने भिक्षा के अन्न से ही अपने प्राणों की रक्षा की है। विद्या के कुछ अक्षरों को कठिनाई से सीख पाया हूँ। भगवान् शिव भट्टारक की सेवा करके पुण्य के थोड़े से कण इकट्ठे कर पाया हूँ। तुम्हारे उपयोग के योग्य जो कुछ भी यहाँ है उसे स्वीकार करो। जिस प्रकार महीन धागे से फूल बाँधे जाते हैं उसी प्रकार सज्जनों के मन भी थोड़े से गुणों से भी गृहीत हो जाते हैं। और भी, जो विद्वानों द्वारा मान लिये गये हैं ऐसे सुने जाते हुए शब्दों के समान साधु पुरुष सुधीर मन में प्रतिष्ठित हो जाते हैं। कल्याण-भाजन तुमने हृदय हृदय में प्रवेश करते हुए कुतूहल के के फेन सदृश उजले प्रवाहों के समान गुणों द्वारा खींच कर मुझे यहाँ आने के लिए विवश किया।"

राजा ने भैरवाचार्य से कहा—"भगवन्! शरीर आदि पर अनुरक्त होने

स्वामिन एव प्रणयिनः । युष्मद्दर्शनादुपार्जितमेव चापरिमितं कुशलजातम् । 'अनेनैवागमनेन स्पृहणीयं पदमारोपितोऽस्मि गुरुणा' इति विविधाभिश्च कथाभिश्चिरं स्थित्वा गृहमगात् ।

अन्यस्मिन्दिवसे भैरवाचार्योऽपि राजानं द्रष्टुं ययौ । तस्मै च राजा सान्तःपुरं सपरिजनं सकोषमात्मानं निवेदितवान् । स च विहस्योवाच—'तात ! क्व विभवाः, क्व च वयं वनवर्धिताः ? धनोष्मणा म्लायत्यलं लतेव मनस्विता । खद्योतानामिवास्माकमियमपरोपतापिनी राजते तेजस्विता । भवादृशा एव भाजनं भूतेः' इति स्थित्वा च कंचित्कालं जगाम ।

परिव्राट् तेनैव क्रमेण पञ्च पञ्च राजतानि पुण्डरीकाण्युपायनीचकार । एकदा तु श्वेतकर्पटावृतं किमप्यादाय प्राविशत् । उपविश्य च पूर्ववत्स्थित्वा मुहूर्तमब्रवीत्—'महाभाग ! भवन्तमाह भगवान्यथा-

नीत्यर्थः । खद्योताः कीटमणयः ।

महाभागेति प्रस्तुतानुगुणमामन्त्रणम् । परिवारादाचकर्ष कृपाणमिति संबन्धः ।

पर भी प्रेमी लोग सज्जनों के स्वामी होते हैं । आपके दर्शन से अपरिमित कुशल की प्राप्ति हुई । आप गुरु ने अपने इस आगमन से मुझे स्पृहणीय पद पर प्रतिष्ठित कर दिया है ।" इस प्रकार तरह-तरह की बातों से देर तक वहाँ ठहर कर राजा घर चले गये ।

दूसरे दिन भैरवाचार्य भी राजा को देखने के लिए गये । ( उनके स्वागत में ) राजा ने अपने अन्तःपुर, अपने परिजन तथा अपने खजाने के साथ अपने आपको उन्हें भेंट किया । भैरवाचार्य हँस कर बोले—"तात ! कहाँ ये ऐश्वर्य और कहाँ जंगल के वासी हम ! मनस्विता धन की गर्मी से लता के समान झुलस कर मलिन पड़ जाती है । जुगनुओं की भाँति दूसरों को सन्तप्त न करने वाली यह हमारी तेजस्विता है । आप जैसे लोग ही ऐश्वर्य के पात्र हैं ।" इस प्रकार कुछ समय तक ठहर कर भैरवाचार्य चले गये ।

सन्यासी ( भैरवाचार्य के शिष्य ) उसी क्रम से चाँदी के पाँच-पाँच कमल भेंट स्वरूप राजा को अर्पित किये । एक बार वह उजले कपड़े से ढँक कर कुछ लिए हुए पहुँचा ।

पहले की भाँति बैठ कर क्षण भर ठहर कर बोला—"महाभाग ! भगवान

स्मच्छिष्यः पातालस्वामिनामा ब्राह्मणः । तेन ब्रह्मराक्षसहस्ता-
दपहृतो महासिरट्टहासनामा । सोऽयं भवद्भुजयोग्यो गृह्यताम्'
इत्यभिधायोपहृतकर्पटाबच्छादनात् परिवारादाचकर्ष शरद्गगनतलमिव
पिण्डतां नीतम्, कालिन्दीप्रवाहमिव स्तम्भितजलम्, नन्दकजिगीषया
कृष्णकोपितं कालियमिव कृपाणतां गतम् , लोकविनाशाय प्रकाशितधा-
रासारं प्रलयकालमेघखण्डमिव नभस्तलात् पतितम्, दृश्यमानविकट-
दन्तमण्डलं हासमिव हिंसायाः, हरिबाहुदण्डमिव कृतदृढमुष्टिग्रहम्,
सकलभुवनजीवितापहरणक्षमेण कालकूटेनेव निर्मितम् । कृतान्तकोपान-
लतप्तेनेवायसा घटितम्, अतितीक्ष्णतया पवनस्पर्शेनापि रुषेव क्वणन्तम्

---

पिण्डं शस्त्रम् । उक्तं च—'लोहोऽस्त्री शस्त्रकं तीक्ष्णं पिण्डं कालायसायसी' इति । स्तम्भितं धृतं रक्षितमन्तर्जलं यस्य तम् । किल कृपाणस्य वा पानीयं यन्त्रेण क्रियते । नन्दको विष्णुखड्गः । कालियो नागभेदः । धाराणामासारः धारारूप-श्चासारो धारासारः । दन्तमण्डलं दन्तचक्रवालम्, दशनसमूहश्च । मुष्टिः त्सरुः, असुरभेदश्च । अतितीक्ष्णतयेति तैक्ष्ण्यं तानवान्भवति, ननु च परस्परस्पर्शेन

---

ने आप से कहा है कि पाताल स्वामी नाम का मेरा एक ब्राह्मण शिष्य है । उसने ब्रह्म राक्षस के हाथ से अट्टहास नामक बड़ी तलवार छीनी है । वह आपके हाथ में रखने योग्य है इसलिए ग्रहण करें ।'' वह कह कर उसने ऊपर का वस्त्र हटा कर म्यान से तलवार को खींच लिया जो ऐसी लग रही थी मानो शरत्कालीन आकाश ही शस्त्र का रूप धारण कर चुका हो, मानो यमुना का वैसा प्रवाह हो जिसमें जल रुक गया हो, मानो कृष्ण के द्वारा कोपित कालिय नाग उनके नन्दक नामक खड्ग को जीतने की इच्छा से स्वयं कृपाण का रूप धारण कर लिया हो, मानो संसार के विनाश के लिए धारा जल की वर्षा करते हुए प्रलय कालीन मेघ का टुकड़ा हो, मानो हिंसा का वैसा हास हो जिसमें उसके भयानक दाँत दिखाई पड़ते हैं, भगवान् कृष्ण के बाहुदण्ड के सदृश जिसकी मूँठ मजबूत थी, मानो सम्पूर्ण संसार के प्राणों को हर लेने में समर्थ जो विष है उसी से उसका निर्माण हुआ हो, मानो यमराज की क्रोधाग्नि में तपाये गये लोहे से वह बनायी गई हो, अत्यन्त धार दार होने के कारण हवा के स्पर्श से भी जो इस प्रकार झनझना उठती थी मानो क्रुद्ध हो, मणि की भूमि

माणसभाकुट्टिमपतत्प्रतिबिम्बच्छद्मनात्मानमपि द्विधेव पाटयन्तम्, अरिशिरश्छेदलग्नैः कचैरिव किरणैः करालितधारम् मुहुर्मुहुस्तडिदुन्मेषतरलैः प्रभाचक्रच्छुरितैर्जर्जरितातपम्, खण्डशश्छिन्दन्तमिव दिवसम्, कटाक्षमिव कालरात्रेः, कर्णोत्पलमिव कालस्य, ओंकारमिव क्रौर्यस्य अलंकारमहंकारस्य, कुलमित्रं कोपस्य, देहं दर्पस्य, सुसहायं साहसस्य, अपत्यं मृत्योः, आगमनमार्गं लक्ष्म्याः, निर्गमनमार्गं कीर्तेः, कृपाणम् ।

अवनिपतिस्तु तं गृहीत्वा करेणायुधप्रीत्या प्रतिमानिभेनालिङ्गन्निव सुचिरं ददर्श । संददेश च—'वक्तव्यो भगवान् परद्रव्यग्रहणावज्ञादुर्विदग्धमपि हि मे मनो युष्मद्विषये न शक्नोति वचनव्यतिक्रमव्यभिचारमाचरितुम्' इति । पारब्राट् तु गृहीते तस्मिन् परितुष्टः 'स्वस्ति भवते । साधयामः' इत्युक्त्वा निरयासीत् । नृपश्च प्रकृत्या वीररसानुरागी तेन कृपाणेनामन्यत करतलवर्तिनीं मेदिनीम् ।

---

क्वणति । तथा चातितीक्ष्णोऽतिदण्डप्रकृतीरोषेणहुंकरोति । कचैः केशैः । करालिताः व्याप्ताः। साधयामः स्वकर्मसिद्धिं विदध्मः। मङ्गलत्वाद्गच्छाम इति नोक्तम् ।

---

पर पड़ती हुई अपनी छाया के बहाने मानो अपने आपके भी दो टुकड़े कर रही हो, जिसकी धार से इस प्रकार किरणें निकल रहीं थीं मानो शत्रुओं का मस्तक काटने के कारण उसमें बाल चिपक गये हों, जो बार-बार बिजली के समान चमक वाली प्रभा से आतप को इस प्रकार जर्जर बना रही थी मानो दिन के टुकड़े-टुकड़े कर रही हो, जो मानो कालरात्रि का कटाक्ष, काल कर्ण-कमल, क्रूरता का आकार, अहङ्कार का अलङ्कार, कोप का खानदानी मित्र, दर्प की देह, साहस की सहायिका, मृत्यु की सन्तति, लक्ष्मी के आने का मार्ग और कीर्त्ति के निकलने का मार्ग थी । राजा ने उस तलवार को हाथ में लेकर आयुध के प्रति सहज प्रेम के कारण मानो प्रतिबिम्ब पड़ने के बहाने उसका आलिङ्गन करते हुए देर तक देखा और संदेश दिया—"भगवान् भैरवाचार्य से कह देंगे कि दूसरे के धन को ग्रहण करने में उपेक्षा की भावना रखने वाला भी मेरा मन आपकी बात का उल्लङ्घन नहीं कर सकता ।" राजा के तलवार ले लेने पर वह सन्यासी सन्तुष्ट हो गया और "आपका कल्याण हो, मैं चला" यह कहकर निकल गया । स्वभाव से ही वीररस में अनुराग रखने वाले राजा ने उस कृपाण के द्वारा सम्पूर्ण पृथिवी को अपनी हाथ में आयी हुई समझा ।

अथ व्रजत्सु दिवसेष्वेकदा भैरवाचार्यो राजानमुपह्वरे सोपग्रहम-वादीत्—'तात ! स्वार्थालसाः परोपकारदक्षाश्च प्रकृतयो भवन्ति भव्यानाम् । भवादृशां चार्थिदर्शनं महोत्सवः प्रणयनमाराधनमर्थग्रहणमुपकारः । भूमिरसि सर्वलोकमनोरथानाम् । येनाभिधीयसे । श्रूयताम् । भगवतो महाकालहृदयनाम्नो महामन्त्रस्य कृष्णस्रगम्बरानुलेपनेनाकल्पेन कल्पकथितेन महाश्मशाने जपकोट्या कृतपूर्वसेवोऽस्मि । तस्य च वेतालसाधनावसाना सिद्धिः । असहायैश्च सा दुरवापा । त्वं चालमस्मै कर्मणे । त्वयि च गृहीतभरे भविष्यन्त्यपरे सहायास्त्रयः । एकः स एवास्माकं टीटिभनामा बालमित्रं मस्करी यो भवन्तमुपतिष्ठते । द्वितीयः स पातालस्वामी । अपरो मच्छिष्य एव कर्णतालनामा द्राविडः । यदि

उपह्वरे प्रच्छन्ने । सोपग्रहं साभ्यर्थनम् । प्रणयनं याचनम् । मनोरथानामिति । रथाश्च भूमौ वहन्ति । आकल्पेन वेशेन । इति कर्तव्यताकलापोपदेशको ग्रन्थः कल्पः । अलं पर्याप्तः । उपतिष्ठत इति संगतिकरणे तङ् । परिग्रहणं स्वीकारः ।

उसके बाद कुछ दिनों के बीत जाने पर एक समय भैरवाचार्य ने एकान्त में राजा से प्रार्थना पूर्वक कहा—"तात ! सज्जन लोग स्वभाव से ही अपने मतलब को साधने में आलसी तथा दूसरों का उपकार करने में निपुण हुआ करते हैं । आप जैसे लोग याचकों को देख कर उत्सव मनाते हे, उनके मांगने से अपने को सम्मानित समझते हैं तथा दी हुई चीज को उनके द्वारा ग्रहण किये जाने पर स्वयं को उपकृत मानते हैं । सम्पूर्ण लोगों की अभिलाषाओं के आप केन्द्र हैं । इसीलिए आप से कह रहा हूँ ।' सुनें—"महाकाल हृदय" नामक शक्तिशाली महामन्त्र का काला कपड़ा एवं काला चन्दन धारण कर शास्त्र के कथनानुसार महाश्मशान में एक करोड़ जप मैंने पूर्व में किया है । अन्त में वेताल की साधना करने से उस मन्त्र की सिद्धि होती है । असहाय लोगों के लिए वह सिद्धि दुर्लभ है । आप इस कार्य में समर्थ हैं । यदि आप इस भार को स्वीकार करते हैं तो ( इस कार्य में ) आपके और तीन साथी हो जाएँगे । एक तो वही टीटिम नाम का मेरा बचपन का मित्र सन्यासी है जो आपके पास आता रहता है, दूसरा वह पाताल स्वामी और तीसरा मेरा शिष्य ही है जिसका नाम कर्णताल है तथा जो द्रविड़ देश का रहने वाला है । यदि आप ठीक

साधु मन्यसे ततो नीयतामयं दिङ्नागहस्तदीर्घो गृहीताट्टहासो निशामेकामेकदिङ्मुखार्गलतां बाहुः।' इति कृतवचसि च तस्मिन्नन्धकारप्रविष्ट इव दृष्टप्रकाशः प्राप्तोपकारावकाशः प्रमुदितेनान्तरात्मना नरेन्द्रः समभाषत—'भगवन्! परमनुगृहीतोऽस्म्यनेन शिष्यजनसामान्येन निदेशेन कृतपरिग्रहमिवात्मानमवैमि' इति। ननन्द च तेन नरेन्द्रव्याहृतेन भैरवाचार्यः। चकार च संकेतम्—'अस्यामेवागामिन्यामसितपक्षचतुर्दशीक्षपायामियत्यां वेलायाममुष्मिन् महाश्मशानसमीपभाजि शून्यायतने शस्त्रद्वितीयेनायुष्मता द्रष्टव्या वयम्' इति।

अथातिक्रान्तेष्वहःसु प्राप्तायां च तस्यामेव कृष्णचतुर्दश्यां शैवेन विधिना दीक्षितः क्षितिपो नियमवानभूत्। कृताधिवासं च संपादितगन्धधूपमाल्यादिपूजं खड्गमट्टहासमकरोत्। ततः परिणते दिवसे केनापि कर्मसाधनाय कृतरुधिरबलिविधानास्विव लोहितायमानासु दिक्षु रुधि-

दीक्षितः कृतनियमः। अधिवासो नियमदिवसादाद्येऽहनि यथाशास्त्रं विधिना मन्त्रन्यासादिः। पर्वपूजेति यावत्। तत इत्यादौ। ततोऽस्मिन्प्राप्ते राजा नग-

समझते हैं तो दिङ्नाग की सूँड़ के समान लम्बे अपने हाथ में अट्टहास ( नामक तलवार ) लेकर एक दिशा की रक्षा करते हुए एक रात ठहरें।" भैरवाचार्य के ऐसा कहने पर अन्धकार में पड़े हुए राजा ने मानो प्रकाश को देख लिया तथा उपकार करने का अवसर प्राप्त हुआ समझ कर प्रसन्न मन से कहा—"भगवान्! सामान्य शिष्यजन की भाँति आपने मुझे स्वीकार करके जो आज्ञा दी है उससे मैं आपका अत्यन्त अनुगृहीत हूँ।" राजा के उस कथन से भैरवाचार्य बहुत प्रसन्न हुए और उन्होंने सङ्केत किया—"इसी आने वाली कृष्ण पक्ष की चतुर्दशी की रात को महाश्मशान के निकट वाले शून्यायतन में केवल हाथ में तलवार लेकर आप हमसे मिलें।"

कुछ दिनों के बीत जाने पर उसी कृष्ण चतुर्दशी की रात जब आयी तो शैवविधि से दीक्षित होकर राजा व्रत संलग्न हो गये।

एक दिन पहले ही गन्ध, धूप, माला आदि से उन्होंने अट्टहास नामक तलवार की पूजा की। उसके बाद सन्ध्या हो जाने पर, मानो किसी ने कर्म की सिद्धि के लिए रुधिर की बलि चढ़ायी हो इस प्रकार दिशाओं के लाल हो

रबलिलम्पटासु च वेतालजिह्वास्विव लम्बमानासु च रविदीधितिषु, नरेन्द्रानुरागेण गृहीतपरदिशि स्वयमिव दिक्पालतां चिकीर्षति सवितरि, यातुधानीष्विव वर्धमानासु तरुच्छाया, पातालतलवासिषु विघ्नाय दानवेष्विवोत्तिष्ठत्सु तमोमण्डलेषु, नभसि पुञ्जीभवति रौद्रं कर्म दिदृक्षमाणा इव नक्षत्रगणे विगाढायां शर्वर्याम्, सुप्तजने निःशब्दस्तिमिते निशीथे, राजा सान्तःपुरं परिजनं वञ्चयित्वा वामकरस्फुरत्सरुर्दक्षिणकरेणोत्खात-खड्गमट्टहासमादाय विसर्पता च खड्गप्रभापटलेन नीलांशुकपटेनेव दर्शनभयादवगुण्ठितनिखिलगात्रयष्टिरनादिष्टयाप्यनुगम्यमानो राजलक्ष्म्या पृष्ठतः परिमललग्नमधुकरवेणिव्याजेन केशेष्विव कर्मसिद्धिमाकर्षन्नेकाकी नगरान्निरगात्। अगाच्च तमुद्देशम्।

---

रान्निरगादितिः सम्बन्धः। यातुधानीषु राक्षसीषु। पुञ्जीभवतीति। कृष्णरात्र्यां नक्षत्रगतपुञ्जीभावो लक्ष्यते। दिदृक्षवोऽपीतस्ततः पुञ्जीभवन्ति। विगाढायां घनायाम्। निशीथेऽर्धरात्रे। नीलेत्यादि सहोपमेयम्।

---

जाने पर, मानो रुधिर-बलि के लिए वेतालों की लपलपाती जीभें हों इस प्रकार सूर्य की किरणों के लटक जाने पर, मानो राजा के प्रति अनुराग होने के कारण सूर्य के स्वयं पश्चिम दिशा के दिक्पाल बन जाने पर, राक्षसियों के समान पेड़ों की छाया का बढ़ना प्रारम्भ हो जाने पर, विघ्न पैदा करने वाले पाताल तल-वासी दैत्यों की भाँति अन्धकार के चारों ओर उठना प्रारम्भ हो जाने पर, मानो उस रौद्र ( भयानक ) कर्म को देखने की इच्छा से नक्षत्र गणों के आकाश में इकट्ठा होना प्रारम्भ हो जाने पर, रात गहरी हो गई, लोग सो गये, चारों ओर निस्तब्ध आधी रात हो गई तब राजा अन्तःपुर एवं परिजनों को चकमा देकर बायें हाथ से मूँठ तथा दायें हाथ से नंगी अट्टहास नामक तलवार को लेकर नगर से अकेला ही निकल पड़ा। तलवार की चमक इस प्रकार फैल रही थी मानो दिखाई पड़ने के डर से नीले अंशुक से अपने सम्पूर्ण शरीर को ढँक कर बिना आदेश प्राप्त किये ही राजलक्ष्मी उसके पीछे चल पड़ी हो। पीछे-पीछे मानों कर्म की सिद्धि ही साथ-साथ खिंचती जा रही हो, इस प्रकार राजा के बालों की खुशबू में लगे हुए भौंरे झूलते जा रहे थे। राजा उसी स्थान पर जा पहुँचा।

अथ प्रत्युपजग्मुस्ते त्रयोऽपि द्रोणिकृपकृतवर्माण इव सौप्तिके संनद्धाः स्नाताः स्रग्विणो गृहीतविकटवेषाः, कुसुमशेखरसंचारिभिः क्रियमाणमन्त्रशिखाबन्धा इव गुञ्जद्भिः षट्चरणैरुष्णीषपट्टकाल्ललाटमध्यघटितविकटस्वस्तिकाग्रन्थीन्महामुद्राबन्धानिव धारयन्तो मूर्धभिः एकश्रवणविवरवितनविमलदन्तपत्रप्रभालोकलेपधवलितकपोलैर्मुखैरापिबन्त इव निशाचरापचयचिकीर्षया शार्वरमन्धकारम्, इतरकर्णावलम्बिनां रत्नकुण्डलानामच्छया रुचा गोरोचनयेव मन्त्रपरिजप्तया समालब्धाङ्गाः स्वप्रतिबिम्बगर्भान् कर्मसिद्धये दत्तपुरुषोपहारानिवोल्लासयन्तो निशितान्निस्त्रिंशान्, निस्त्रिंशांशुसन्तानसीमान्ततितिभिरामात्मीयात्मीयदिग्विभागसंरक्षणाय त्रिधेव त्रियामां पाटयन्तः सार्धचन्द्रैः कलधौतबु-

सुप्तेषु भवं सौप्तिकम्। धृष्टद्युम्नाधिष्ठिताक्षौहिणीविनाशाय दुर्योधनप्रेरितादिवार्जुनाधिष्ठितानां न किंचिदेषां शक्यमिति रात्राववस्कन्दमगच्छन्निति वार्ता। सन्नद्धः सकवचः। उक्तं च—'सन्नद्धो वर्मितः सज्जो दंशितो व्यूढकङ्कटः'। अपचयो हानिः। गोरोचनयेवेति सहोपमेयम्। उल्लासयन्तश्चालयन्तः। सार्धचन्द्रैरिति। निशायां खड्गेषु चन्द्रखण्डस्य सम्भाव्यमानत्वादेवमुक्तम्। न तु

जिस प्रकार महाभारत के सौप्तिक पर्व में द्रोणाचार्य-पुत्र अश्वत्थामा, कृपाचार्य और कृतवर्मा मिले थे, उसी प्रकार उन तीनों ने राजा का स्वागत किया जो स्नान किये हुए, माला पहने हुए तथा विकट वेष धारण किये हुए तैयार थे। उनकी शिखाओं के फूलों में भौंरे इस प्रकार गुञ्जार कर रहे थे मानो शिखा बन्धन के मन्त्र पढ़ रहे हों। उनके मस्तकों पर पगड़ियों के बीचोबीच इस प्रकार स्वस्तिका ग्रन्थि बँधी थी मानो वे महामुद्रा बन्धों को धारण कर रहे हों। एक ही कान पर लटकते हुए दन्त पत्र की प्रभा धवलित हुए गालों वाले मुखों से मानो वे राक्षसों के संहार की इच्छा से रात्रि के अन्धकार को पीते जा रहे थे तथा दूसरे कान में लटकते हुए रत्नकुण्डल की कान्ति ऐसी लग रही थी मानो उनके अङ्गों में अभिमन्त्रित गोरोचना लगी हुई हो। तेज धारवाली तलवारों में उनकी छाया इस प्रकार पड़ रही थी मानो कर्मसिद्धि के लिए उनमें से पुरुषों को बलि दो गयी हो। वे तलवार की किरणों से मानो अलग-अलग अपनी-अपनी दिशा की रक्षा के लिए रात को तीन भागों में बाँट रहे हों इस प्रकार अन्धकार को छाँट रहे थे। जिन पर अर्ध चन्द्र एवं सोने की

द्बुदावलितरलतारागणैर्निशाया इव पुरुषासिधारानिकृत्तैः खण्डैर्गृहीतै-श्चर्मफलकैरकाण्डशर्वरीमपरां घटयन्तः काञ्चनशृङ्खलाकलापनियमित-निबिडनिष्प्रवाणयः, बद्धासिधेनवः, टीटिभकर्णतालपातालस्वामिनो निवेदितवन्तश्चात्मानम् ।

अवनिपतिस्तु—'कोऽत्र कः?' इति त्रीनपृच्छत् । आचचक्षिरे च स्वं स्वं नाम त्रयोऽपि ते । तैरेव चानुगम्यमानो जगाम तां बलिदीपा-लोककर्जारतगुग्गुलुधूपमगृह्यमाणदिग्विभागतया विक्षिप्यमाणरक्षासर्ष-पार्धदग्धान्धकारपलायमाननिशामिव समुपकल्पितसर्वोपकरणां निःशब्दां च गम्भीरां च भीषणां च साधनभूमिम् ।

---

वस्तुवृत्तेन । कृष्णचतुर्दशीक्षपायां चन्द्रः सम्भवतीति । कलधौतं हेम रौप्यं वा । बुद्बुदावलिबिन्दुपङ्क्तिः । चर्मफलकैः स्फटकैः । एकस्यावर्तमानत्वादाह—अपरामिति । निष्प्रवाणि नवं वस्त्रम् । उक्तं च—'अनाहतं निष्प्रवाणि तन्त्रकं च नवाम्बरे' । असिधेनुः कृपाणम् ।

कोऽत्र क इति वाक्यैकदेशोऽयम् । अत्र कः कः स्थित इत्यर्थः । बलीत्यादिना-र्धदग्धत्वसम्भावनम् । अर्धदग्धस्य पलायनमुचितम् । न तु बहुदग्धस्य । पलायंश्च दिग्भागान् गृह्णाति । सर्षपो गौरसिद्धार्थः ।

---

बुनकियाँ इस प्रकार बनी थी मानो तलवार की तीक्ष्ण धार से रात्रि के टुकड़े-टुकड़े कर दिये हों तथा दूसरी रात का निर्माण कर रहे हों इस प्रकार की ढालों को हाथ में लिए हुए तथा कमर में सोने की सिकड़ी से नवीन वस्त्र को कसकर बाँधे हुए थे जिसमें छुरी खोंसी हुई थी, ऐसे टीटिभ, कर्णताल एवं पाताल स्वामी सामने आ गये ।

राजा ने—"यहाँ कौन-कौन हैं ?" इस प्रकार तीनों से पूछा । उन तीनों ने अपना-अपना नाम कहा । उन तीनों को साथ लेकर जहाँ बलिदीपों का प्रकाश फैल रहा था, जलते हुए गुग्गुल के धुएँ की सुगन्ध दिशाओं में फैल रही थी, रक्षा के उद्देश्य से अग्नियों में छींटी जाती हुई सरसों के धुएँ के रूप में मानो रात भागी जा रही थी, साधना की समस्त सामग्री जहाँ जुटायी हुई थी ऐसी ( भैरवाचार्य की ) वीरान, गम्भीर तथा भयानक साधना भूमि में राजा पहुँचे ।

तस्यां च कुमुदधूलिधवलेन भस्मना लिखितस्य महतो मण्डलस्य मध्ये स्थितं दीप्ततरतेजःप्रसरम्, पृथुपरिवेशपरिक्षिप्तमिव शरत्सवितारम्, मथ्यमानक्षीरोदवर्त्तवर्तिनमिव मन्दरम्, रक्तचन्दनानुलेपिनो रक्तस्रगम्बराभरणस्यौत्तानशयस्य शवस्योरस्युपविश्य जातजातवेदसि मुखकुहरे प्रारब्धाग्निकार्यम्, कृष्णोष्णीषम्, कृष्णाङ्गरागम्, कृष्णप्रतिसरम्, कृष्णवाससम्, कृष्णतिलाहुतिनिभेन विद्याधरत्वतृष्णया मानुषनिर्माणकारणकालुष्यपरमाणूनिव क्षयमुपनयन्तम्, आहुतिदानपर्यस्ताभिः प्रेतमुखस्पर्शदूषितं प्रक्षालयन्तमिवाशुशुक्षणिं करनखदीधितिभिः, धूमालोहितेन चक्षुषा क्षतजाहुतिमिव हुतभुजि पातयन्तम्,

तस्यां चेत्यादौ। भैरवाचार्यमपश्यदिति सम्बन्धः। पृथुपरिवेशेत्यादिना भीषणीयत्वमुक्तम्। परिवेशः परिधिः परिक्षिप्तं परिवलितम्। शरदि सविता दीप्ततरतेजःप्रसरो भवतीति शरद्ग्रहणम्। जातः उत्पन्नः, न तूत्क्षिप्तः। प्रतिसरो हस्तसूत्रम्। दिक्षु काण्डसूत्रप्रतिबन्ध इति। अत्र तिलानां कृष्णत्वात् परमाणूनामपि कालुष्यकथनम्। क्षतजेति। प्रस्तावनानुगुण्येन रक्ताहुतिः सम्भाव्यते। जपव-

उस साधना भूमि में कुमुद के पराग के समान धवल भस्म से पुरे गये बहुत बड़े घेरे के बीच में विराजमान, जिनका तेज अत्यधिक दीप्त हो गया था ऐसे, जो विशाल मण्डल से घिरे हुए शरत्कालीन सूर्य की भाँति प्रतीत हो रहे थे ऐसे, जो मथे जाते हुए क्षीरसागर की भँवरियों के बीच मन्दराचल के समान प्रतीत हो रहे थे ऐसे, रक्त चन्दन से चर्चित, लाल माला एवं लाल वस्त्र से अलंकृत, जो उतान पड़े हुए मुर्दे की छाती पर बैठकर उसके मुँह में आग जलाकर हवन कर रहे थे ऐसे, जो काली पगड़ी, काला अङ्गराग, काली राखी एवं काला वस्त्र धारण किये हुए थे ऐसे, विद्याधर बनने की लालसा से जो काले तिल की आहुति इस प्रकार डाल रहे थे मानो मनुष्य में जन्म लेने के कारणभूत कालुष्य के परमाणुओं का संहार कर रहे हों ऐसे, आहुति डालने के समय जिनके हाथ के नखों की किरणें इस प्रकार फैल जाती थीं मानो प्रेत के मुँह के स्पर्श से दूषित अग्नि को धोकर पवित्र कर रहे हों ऐसे, धुएँ के लगने के कारण जिनकी आँखें इस प्रकार लाल हो गई थीं मानो अग्नि में रुधिर की आहुति डाल

ईषद्विवृताधरपुटप्रकटितसितदशनशिखरेण दृश्यमानमूर्तमन्त्राक्षरपङ्क्तिमेव मुखेन किमपि जपन्तम्, होमश्रमस्वेदसलिलप्रतिबिम्बिताभिरासन्नदीपिकाभिर्दहन्तमिव कर्मसिद्धये सर्वावयवान् अंसावलम्बिना बहुगुणेन विद्याराजेनेव ब्रह्मसूत्रेण परिगृहीतं भैरवाचार्यमपश्यत् । उपसृत्य चाकरोन्नमस्कारम् । अभिनन्दितश्च तेन स्वव्यापारमन्वतिष्ठत् ।

अत्रान्तरे पातालस्वामी शातक्रतवीमाशामङ्गीचकार, कर्णतालः कौबेरीम्परिव्राट् प्राचेतसीम् । राजा तु त्रैशङ्कवेन ज्योतिषाङ्कितां ककुभमलंकृतवान् ।

---

शादीषदित्याद्युक्तम् । ईषद्विवृतत्वादेव शिखरग्रहणम् । प्रतिबिम्बादानोपपादनार्थमासन्नपदम् । गुणास्तन्तवः, गुणनं गुणाः । पौनः पुन्येनावर्तनं च । उत्कर्षो वा गुणः । विद्याराजो मन्त्रविशेषः ।

शातक्रतवीं पूर्वाम् । अङ्गीचकारेत्यनेन सर्वेषां स्वरुचिपरिगृहीतत्वमुक्तम् कौवेरीमुत्तराम् । प्राचेतसीं पश्चिमाम् । त्रिशंकुरिक्ष्वाकुवंश्यः शापाच्चाण्डालतां प्राप्तो यज्ञेन स्वर्गमारुरुक्षुरर्धपथे देवैर्निवारितो दक्षिणस्यां दिश्युदेति । तेन त्रैशङ्कवेन ज्योतिषाङ्कितां ककुभं दिशं दक्षिणाम् । दक्षिणस्यामित्युक्तेऽनिष्टप्रतीतिरिति त्रैशङ्कवेनेत्युक्तम् ।

---

रहे हों ऐसे, जो अपने होठों को थोड़ा सा खोले कुछ जप कर रहे थे तथा उस समय जिनके दिखाई पड़ने वाले उजले दाँत मूर्त्तिमान मन्त्राक्षरों के समान लग रहे थे ऐसे, जिनके निकट में रखे दिये हवन कर्म के परिश्रम से उत्पन्न पसीने में इस प्रकार प्रतिबिम्बित हो रहे थे मानो कर्म की सिद्धि के लिए अपने सभी अङ्गों को जला रहे हों ऐसे तथा जिनके कन्धे से विद्याराज नामक मन्त्र के सदृश वहुत गुणों वाला ब्रह्मसूत्र लटक रहा था ऐसे भैरवाचार्य को राजा ने देखा और पास जाकर नमस्कार किया। फिर भैरवाचार्य द्वारा अभिनन्दित होकर राजा अपना काम करने लगा।

इसी बीच पातालस्वामी इन्द्र की दिशा अर्थात् पूर्व दिशा में, कर्णताल कुबेर की दिशा अर्थात् उत्तर दिशा मे, सन्यासी अर्थात् टीटिभ वरुण की दिशा अर्थात् पश्चिम दिशा में बैठ गये। राजा ने त्रिशंकु के तेज से अङ्कित दक्षिण दिशा को ( बैठकर ) अलंकृत किया।

एवं चावस्थितेषु दिक्पालेषु दिक्पालभुजपञ्जरप्रविष्टे विस्रब्धं कर्म साधयति भैरवं भैरवाचार्येऽतिचिरं च कृतकोलाहलेषु निष्फलप्रयत्नेषु प्रत्यूहकारिषु शान्तेषु कौणपेषु गलत्यर्धरात्रसमये मण्डलस्य नातिदवीयस्युत्तरेणाकस्मादेव प्रलयमहावराहदंष्ट्रविवरमिव दर्शयन्ती क्षितिरदार्यत। सहसैव च अस्माद्विवरादाशावारणोत्क्षिप्त इवालानलोहस्तम्भः, महावराहपीवरस्कन्धपीठो नरकासुर इव भुवो गर्भादुद्भूतो बलिदानव इव भित्त्वोत्थितः पातालम्, इन्द्रनीलप्रासाद इवोपरिज्वलितरत्नप्रदीपः, स्निग्धनीलघननिबिडकुटिलकुन्तलकान्तमौलिरुन्मीलन्मालतीमुण्डमालः, गद्गदतया स्वरस्य स्वभावपाटलतया च चक्षुषः क्षीब इव यौवनमदेन वल्गद्गलदामकः, करसंपुटमृदितया मृदा दिङ्नागकुम्भाभावं सकृत्पुनःपुनः

विस्रब्धमिति। एतदर्थमेव राजादीनां परिग्रहः। प्रत्यूहो विघ्नः कौणपेषु राक्षसेषु। सहसेत्यादौ। कुवलयश्यामलः पुरुष उज्जगामेति सम्बन्धः। लोहस्तम्भ इति। लोहशब्देन सारता कृष्णता चोक्ता। गर्भान्मध्यात्, उदराच्च। घना निबिडाः। निबिडकुटिला अतिकुञ्चिताः कुन्तलाः केशाः। मौलिश्चूडा, किरीटं

इस प्रकार उन तीनों के दिक्पाल के रूप में अवस्थित हो जाने पर, उन तीनों दिक्पालों की भुजाओं के पिंजड़े मे घुसकर निश्वस्त होकर भैरवाचार्य के भीषण कर्म प्रारम्भ करने पर, बहुत देर तक कोलाहल करके प्रयासों के व्यर्थ हो जाने के कारण विघ्न उपस्थित करने वाले राक्षसों के शान्त हो जाने पर, जब आधी रात हो गई तो घेरे से थोड़ी ही दूर उत्तर की ओर अचानक ही मानो प्रलयकालीन महावराह के दाँतों द्वारा हुए विवर को दिखाती हुई पृथिवी फट पड़ी। अकस्मात् ही जिस विवर से, मानो किसी दिग्गज ने अपने लोहे का खूँटा उखाड़ फेंका हो ऐसा, या महावराह का मोटा कन्धा निकल आया हो, या नरकासुर पृथिवी के गर्भ से निकल पड़ा हो, या दैत्यराज बलि पाताल को फोड़कर ऊपर उठ आया हो ऐसा, इन्द्रनील के महल की भाँति जिसके ऊपर अर्थात् माथे पर जलता हुआ रत्नद्वीप था, जो चिकने, नीले, घने तथा अधिक घुँघराले बालों से सुन्दर मस्तक वाला तथा मालती की शिरोमाला धारण किये हुए था, जो आवाज के भरी जाने तथा आँखों के स्वभावतः लाल होने के कारण जवानी के नशे से मतवाले के समान था, जिसके गले की माला गिर रही थी, अपने ही हाथों से मिट्टी मलने के कारण दिग्गज के कन्धों के समान अपने कन्धे

परिपङ्कयन् सान्द्रचन्दनकर्दमदत्तैरव्यवस्थास्थासकैरविसितजलधरशकलशारित इव शारदाकाशैकदेशः केतकीगर्भपत्रपाण्डुरस्य चण्डातकस्योपरि क्षामतरीकृतकुक्षिः, कक्ष्याबन्धं विधाय विलासविक्षिप्तेन धवलव्यायामफालीपटान्तेन धरणितलगतेन धार्यमाण इव पृष्ठतः शेषेण, स्थिरस्थूलोरुदण्डः भूमिभङ्गभयेनेव मन्थराणि स्थापयन्पदानि निर्भरगर्वगुरु कथमपि शैलमिव गात्रमुद्वहन् दर्पेण मुहुर्मुहुरुरसि द्विगुणिते दोष्णि वामे तिर्यगुत्क्षिप्ते च दक्षिणे जङ्घाकाण्डे कुण्डलिते च चण्डास्फोटनटांकारैः कर्मविघ्ननिर्घातानिव पातयन्नेकेन्द्रियविकलमिव जीवलोकं कुर्वन् कुवलयश्यामलः पुरुष उज्जगाम। जगाद च विहस्य नरसिंहनादानुघोषघोरया भारत्या—'भो विद्याधरोऽश्रद्धाकामुक ! किमयं 'वद्यावलेपः सहायमदो वा

च। उक्तं च—'चूडा किरीटं केशाश्च संहता मौलयस्त्रयः'। स्थासकैश्चन्द्रकैः फाली। कक्ष्याबन्धः। शेषेणेति। शेषो धवलः, धरणितलगतश्च। पाठान्तेनापि विशेषेणावतिष्ठते। आस्फोटनं बाह्वादिशब्दाः। एकेन्द्रियम्। अर्थाच्छ्रोत्रम्। निर्घोषो दिक्षु व्याप्तिः। अत्र विद्याधरीत्यादि ह्लपणार्थमामन्त्रणाम्। श्रद्धाग्रहणं

को बार-बार जो गीला कर रहा था, जो अपने शरीर में गाढ़े चन्दन के जहाँ-तहाँ लगाये गये थप्पों से उजले मेघ खण्डों से रंगीन शरत्कालीन आकाश के एक भाग जैसा लग रहा था ऐसा, जिसका कुक्षि-भाग केतकी के पत्ते के समान उजले चंडा तक के ऊपर क्षीण हो गया था ऐसा, कच्छा बाँधकर जो जमीन तक लटकती हुई उजली पटली को इस प्रकार धारण किये हुए था मानो पृथिवी पर आकर शेष नाग ने उसे धारण कर लिया हो ऐसा, स्थिर एवं मोटी जङ्घाओं वाला, मानो धरती के धँस जाने के भय से अपने पैरों को धीरे-धीरे रखता हुआ, अत्यधिक गर्व के कारण पर्वत के समान भारी अपने शरीर को किसी-किसी प्रकार धारण करता हुआ, दर्प से बार-बार छाती पर बायाँ हाथ मोड़कर रखा हुआ, दायाँ हाथ तिरछा फेंकता हुआ, दाहिनी जाँघ मोड़कर उस पर ताल ठोंकता हुआ, मानो भैरवाचार्य के कर्म में विघ्न पैदा करने के लिए आँधी की आवाज उत्पन्न करता हुआ, मानो उस आवाज से जीवलोक ( संसार ) को कर्णेन्द्रियरहित ( अर्थात् बधिर ) करता हुआ कुवलय के समान साँवले रंग का कोई पुरुष बाहर आया और नरसिंह के समान गुर्राहट भरी आवाज में वह बोल उठा—"अरे विद्याधरी के श्रद्धायुक्त कामुक ! क्या यह तुझे विद्या का गर्व है

यदस्मै जनाथाविधाय बलिं बालिश इव सिद्धिमभिलषसि ? का ते दुर्बुद्धिरियम् ? एतावता कालेन क्षत्राधिपतरस्य मन्नाम्नैव लब्धव्यपदेशस्य देशस्य नागतस्ते श्रोत्रापकण्ठं श्रीकण्ठनामा नागोऽहम् ? अनिच्छति मयि का शक्तिर्ग्रहणस्यापि गन्तुं गगने। भूनाथोऽप्ययमनाथस्तपस्वी यस्त्वादृशैः शैवापसदैरुपकरणीक्रियते। सहस्वेदानीं सहामुना दुर्नरेन्द्रेण दुर्नयस्य फलम्' इत्यभिधाय च निष्ठुरैः प्रकोष्ठप्रहारैस्त्रीनपि टीटिभप्रभृतीनभिमुखं प्रधावितान् सशरीरावरणकृपाणानपातयत्।

अथापूर्वाधिक्षेपश्रवणादशस्त्रव्रणैरप्यमर्षस्वेदच्छलेनानेकसमरपीतमसिधाराजलमिव वमद्भिरवयवैरपि रोमाञ्चनिभेन मुक्तशरतशल्यनिकरभरलघुमिवात्मानं रणाय कुर्वद्भिरट्टहासेनापि प्रतिबिम्बिततारागणेन

फलाभावप्रतिपादनाय। अस्मादित्यादि गर्वगर्भेयमुक्तिः। बालिशो मूर्खः। अभिलषसीति फलाभावसूचनपदम्। अपसदोऽधमः दुर्नरेन्द्रेण कुराज्ञा। दुर्नरेन्द्री मन्त्रतन्त्रानभिज्ञः सशरीरेत्यादि। न तु नरेन्द्रवदशस्त्रान्।

अथेत्यादौ। नरनाथः सावज्ञमवादीदिति संबन्धः। कथ्यमानेत्यादि। अशस्त्रव्र-

या तू अपने सहायकों के मद में फूल गया है जो मुझे बिना बलि दिये ही मूर्ख के समान सिद्धि प्राप्त कर लेना चाहता है ? यह तेरी कौन सी दुर्बुद्धि है ? अब तक तूने क्या यह नहीं सुना है कि मैं ही इस क्षेत्र का स्वामी श्रीकण्ठ नामक नाग हूँ जिसके नाम से यह देश भी प्रसिद्ध है। मेरे न चाहने पर तारों को भी आकाश में जाने की हिम्मत नही होती। यह ( पुष्यभूति ) भूनाथ अर्थात् राजा होकर भी अनाथ है जो बेचारा तुझ जैसे (नीच) शैवोपासक द्वारा साधन बनाया जा रहा है। अब तू इस दुष्ट राजा के साथ-साथ अपनी दुर्नीति का परिणाम भोगा।'' यह कहकर कठोर मुक्कों के प्रहारों से सामने अपनी ओर ( आक्रमण के लिए ) दौड़कर आते हुए टीटिभ आदि तीनों व्यक्तियों को उनके कंचुक एवं तलवार आदि के साथ गिरा दिया।

इसके पहले कभी भी ऐसी डाँट नही सुनने के कारण बिना हथियार के ही राजा के अङ्गों में घाव हो गये और अमर्षजन्य पसीने की बूँदों के बहाने अनेक युद्धों में दिये हुए खड्ग की धारा के जल को छोड़ता हुआ एवं रोमाञ्च के व्याज से युद्ध के लिए सैकड़ों बाण छोड़-छोड़कर मानो अपने को हल्का करता हुआ,

स्पष्टदृष्टधवलदन्तमालामवज्ञया हसतैव कथ्यमानसत्त्वावष्टम्भः परिकर-बन्धविभ्रमभ्रमितकरनखकिरणचक्रवालेन व्यपगमनाशङ्कया नागदमन-मन्त्रमण्डलबन्धेनेव रुन्धन् दशदिशो नरनाथः सावज्ञमवादीत्—'अरे काकोदर काक! मयि स्थिते राजहंसे न जिह्रेषि बलिं याचितुम्? अमीभिः किं वा परुषभाषितैः? भुजे वीर्यं निवसति, न वाचि। प्रतिपद्यस्व शस्त्रम्। अयं न भवसि। अगृहीतहेतिष्वशिक्षितो मे भुजः प्रहर्तुम्' इति। नागस्त्वनादृततरम्—'एहि, किं शस्त्रेण? भुजाभ्यामेव भनज्मि भवतो दर्पम्' इत्यभिधायास्फोटयामास। नरपतिरपि निरायुधमायुधेन युधि लज्जमानो जेतुमुत्सृज्य सचर्मफलकमट्टहासमासिमर्थोरुकस्योपरि बबन्ध बाहुयुद्धाय कक्ष्याम्। युयुधाते च निर्दयास्फोटनस्फुटि-

र्णैश्चावयवैश्चाट्टहासेन च। मण्डलं गरुडशास्त्रप्रसिद्धमैन्द्रादिकम्। काकोदरः सर्पः। काकेति निन्दायाम्। काकस्य च बलियाचनमुक्तम्। राजहंसो नृपवरः हंसभेदश्च। हेतिरायुधम्। आस्फोटयामास बाह्वोः करघातमकार्षीत्। असिमिति प्रशंसार्थः

जिसमें तारागण का प्रतिबिम्ब पड़ रहा था तथा जिसमें उज्जल दाँतों की पंक्ति स्पष्ट रूप से इस प्रकार दिखाई पड़ती थी मानो वह अवज्ञापूर्वक खिल्ली उड़ा रहा हो ऐसे अट्टहास नामक कृपाण से जिसका बलस्थैर्य प्रकट किया जा रहा था ऐसा, तथा परिकर बाँधने के समय जिसके नखों की किरणें चारों ओर इस प्रकार घूम गईं मानो शत्रु के भाग जाने की शङ्का से सर्पों का दमन करने वाले गरुड-मन्त्र से दिशाओं को बाँध रहा हो, ऐसा राजा तिरस्कारपूर्वक बोला—"अरे सर्पकाक (अर्थात् नीच सर्प)! मुझ राजहंस के रहते बलि माँगता हुआ तू लज्जित नहीं होता? इन कठोर बातों से क्या? वीरता भुजाओं में रहती है न कि वचन में। शस्त्र उठा। यदि ऐसा नहीं होता तो मेरी भुजाओं में आयुध-विहीनों पर प्रहार करना नहीं सीखा है।' नाग ने अनादर के साथ कहा—"अरे, जा तो जा। शस्त्र से क्या! भुजाओं से ही तेरे दर्प को चूर करता हूँ।" यह कह कर ताल ठोंका। आयुध-हीन के साथ आयुध लेकर लज्जा का अनुभव करते हुए राजा ने ढाल के साथ अट्टहास नामक तलवार को फेंक कर बाहु युद्ध के लिए जाँघिया तक कच्छा बाँध लिया। दोनों युद्ध करने

स्नाशुभम्, क्वचित्प्रतिशायितस्निग्धबान्धवाराध्यमानाहिर्बुध्नम्, क्वचिद्दीपिकादह्यमानकुलपुत्रकप्रसाद्यमानमातृमण्डलम्, क्वचिन्मुण्डोपहारहरणोद्यतद्रविडप्रार्थ्यमानामर्दकम्, क्वचिदान्ध्रोद्ध्रियमाणबाहुवप्रोपयाच्यमानचण्डिकम्, अन्यत्र शिरोविधृतविलीयमानगलद्गुग्गुलुविकलनवसेवकानुनीयमानमहाकालम् अपरत्र निशितशस्त्रीनिकृत्तात्ममांसहोमप्रसक्तातवर्गम्, अपरत्र प्रकाशनरपतिकुमारकक्रियमाणमहामांसविक्रयप्रक्रमम्, उपहतमिव श्मशानपांशुभिः, अमङ्गलैरिव परिगृहीतम्, यातुधानैरिव विध्वस्तम्, कलिकालेनेव कवलितम्, पापपटलैरिवसंछादितम्, अधर्मविक्षेपैरिव लुण्ठितम्, अनित्यताधिकारैरिवक्रान्तम्, नियतिविलासैरिवात्मीकृतम्, शून्यमिव सुप्तमिव मुषितमिव विलक्षितमिव छलितमिव मूर्च्छितमिव स्कन्धावारं समाससाद ।

---

प्रतिशायिता उपोषिताः । अहिर्बुध्नो हरः । मुण्डं शिरः । द्रविडा आन्ध्राश्च जनपदभेदाः । आमर्दको वेतालः । रौद्रदेवताभेद इत्यन्ये ।

---

राजा के स्नेही बान्धव लोग उपवास में रहकर भगवान् शिव की आराधना कर रहे थे, कहीं दीपिकाएँ जलाकर राजघराने के कुलपुत्र लोग सप्त मातृकाओं को प्रसन्न कर रहे थे, कहीं (पाशुपतमतानुयायी) द्रविड लोग मुण्डोपहार चढ़ाकर बेताल को प्रसन्न करने की तैयारी में लगे थे, कहीं आन्ध्र प्रदेश का पुजारी अपनी भुजा उठाकर चण्डिका के लिए मनौती मान रहा था, एक ओर नये सेवक अपने मस्तक पर गुग्गुल जलाकर उसके गलने से पीड़ा की बेचैनी में महाकाल का अनुनय कर रहे थे, एक ओर तेज धारवाली छुरी से अपना मांस काट-काटकर आप्तवर्ग के लोग होम कर रहे थे, एक ओर राजकुमार लोग खुले रूप में महामांस बेचने की तैयारी में लगे थे, जो मानो श्मशान की धूल से दूषित हो चुका था, जो मानों चारों ओर से अमङ्गलों से घिर चुका था, जो मानो राक्षसों द्वारा विध्वस्त कर दिया गया था, जो मानो कलिकाल द्वारा निगल लिया गया था, जो मानो पापों से ढँका हुआ था, जो मानो अधर्म के कार्यों से लुट चुका था, जो मानो अनित्यता के अधिकारों द्वारा आक्रान्त हो चुका था, जो मानो नियति के विलासों द्वारा स्वायत्तीकृत कर लिया गया था, जो बिलकुल सुनसान की तरह, सुप्त की तरह, लुटे हुए की तरह, छले हुए की तरह, बेहोशी को प्राप्त हुँए की तरह था ऐसे स्कन्धावार नामक राजधानी में हर्ष पहुँचा ।

प्रविशन्नेव विपणिवर्त्मनि कुतूहलाकुलबहलबालकपरिवृतमूर्ध्वयष्टिविष्कम्भविततेवामहस्तवर्तिनि भीषणमहिषाधिरूढप्रेतनाथसनाथे चित्रवति पटे परलोकव्यतिकरमितरकरकलितेन शरकाण्डेन कथयन्तं यमपट्टिकं ददर्श। तेनैव च गीयमानं श्लोकमशृणोत्—

मातापितृसहस्राणि पुत्रदारशतानि च।
युगे युगे व्यतीतानि कस्य ते कस्य वा भवान् ॥३॥ इति।

तेन चाधिकतरमवदीर्यमाणहृदयः क्रमेण राजद्वारं प्रतिषिद्धसकललोकप्रवेशं ययौ। तुरगादवतीर्णश्चाभ्यन्तरान्निष्क्रामन्तमप्रसन्नमुखरागमुन्मुक्तमिवेन्द्रियैः सुषेणनामानं वैद्यकुमारकमद्राक्षीत्। कृतनमस्कारं च तमप्राक्षीत्—'सुषेण! अस्ति तातस्य विशेषो न वा?' इति सोऽब्रवीत्—

विष्कम्भोऽवष्टम्भः। वितताः प्रसारिताः। व्यतिकरो वृत्तान्तः। यमपट्टेन जीवति यमपट्टिकः।

( स्कन्धावार में ) प्रवेश करते ही उसने, तमाशा देखने के कुतूहल के कारण बहुँत से लड़कों से घिरे हूए, जिस ऊँची लाठी के ऊपरी सिरे पर फैले हुए चित्र पट पर भयानक भैंसे पर सवार यमराज का चित्र बना हुआ था उसे बायें में लिये हुए तथा दूसरे अर्थात् दायें हाथ में सरकण्डा लेकर लोगों को चित्र दिखाते हुए तथा परलोक में मिलने वाली नारकीय यातनाओं का वर्णन करते हुए यमपटिक को देखा।

उसी ( यमपट्टिका ) द्वारा गाये गये गीत को उसने कहा—"हजारों माता-पिता तथा सैकड़ों पुत्र-कलत्र युग-युग में हुँए और गुजर गये। वे किसके हुँए और आप किसके हैं?' ( अर्थात् कोई किसी का नहीं होता। ) ॥ ३ ॥

उस गीत को सुनने से और अधिक विदीर्ण हुए हृदय वाले वे क्रम से राजद्वार पर पहुँचे जहाँ अन्य सारे लोगों का प्रवेश रोक दिया था। घोड़े से उतरते ही अन्दर से निकलते हुँए, अप्रसन्न मुखराग वाले तथा जिसे मानो इन्द्रियों ने छोड़ दिया हो ऐसे सुषेण नामक वैद्यकुमार को उन्होंने देखा। वैद्य ने जब नमस्कार किया तो उससे उन्होंने पूछा—"सुषेण! पिताजी की हालत में सुजार है या नही? वह बोला—"अभी तो नहीं है, कुमार को देखकर कदाचित् हो जाय।''

'नास्तीदानीं यदि भवेत्कुमार दृष्ट्वा' इति । मन्दं मन्दं द्वारपालैः प्रणम्यमानश्च दीयमानसर्वस्वम्, पूज्यमानकुलदेवनम्, प्रारब्धामृतचरुपचनक्रियम्, क्रियमाणषडाहुतिहोमम्, हूयमानपृषदाज्यलवलिप्तप्रचलदूर्वापल्लवम्, पठ्यमानमहामायूरीप्रवर्त्यमानगृहशान्तिनिर्वर्त्यमानभूतरक्षाबलिविधानम्, प्रयतविप्रप्रस्तुतसंहिताजपं जप्यमानरुद्रैकादशीशब्दायमानशिवगृहम्, अतिशुचिशैवसंपाद्यमानविरूपाक्षक्षीरकलशसहस्रस्नपनम्, अजिरोपविष्टैश्चानासादितस्वामिदर्शनदूयमानमानसैरभ्यन्तरनिष्पतितनिकटवर्तिपरिजननिवेद्यमानवार्तैर्वार्तीभूतस्नानभोजनशयनैरुज्झितात्मसंस्कारमलिनवेशलिखितैरिव निश्चलैर्नरपतिभिर्नीयमाननक्तंदिव दुःखदीनवदनेन च

मन्द मन्दमित्यादौ राजकुलं विवेशेति संबन्धः । अमृतचरुः शान्त्यर्थं चरुः । 'प्रजापतये स्वाहा' इति षण्णां देवतानां नाम गृहीत्वा षण्णामेवाहुतीनां प्रक्षेपः षडाहुतिहोम उच्यते । दधिघृते एकीकृत्य पृषदाज्यम् । 'पृषदाज्यं सदध्याज्ये' इति कोशः । महामायूरी बौद्धविद्या । शैवमन्त्र इति केचित् संहिता संहितारूपो वेदपाठः । रुद्रैकादशी शिवमन्त्रः । वार्तेति आगतं वार्तीभूतम् ।

"द्वारपाल उन्हें प्रणाम करने लगे और धीरे-धीरे उन्होंने, जहाँ सब कुछ दान में दिया जा रहा था, कुल देवताओं की पूजा हो रही थी, शान्ति के लिए अमृत चरु पकाने का काम शुरु किया जा रहा था, छः आहुतियों वाला हवन किया जा रहा था जिसके छींटे चंचल दूबों के पत्तों पर पड़ गये थे, महामायूरी नामक बौद्धविद्या का पाठ चल रहा था, ग्रहशान्ति का विधान हो रहा था तथा भूतों से रक्षा के लिए बलि दी जा रही थी, पवित्र ब्राह्मणों द्वारा संहिता मन्त्रों का जप किया जा रहा था, जपी जाती हुई रुद्र-एकादशी के कारण शिवमन्दिर शब्दायमान हो रहे थे, अत्यन्त पवित्र शैव लोगों द्वारा भगवान् शङ्कर का हजारों घड़े दूध से स्नान किया जा रहा था, राजकुल के बाहर प्राङ्गण में बैठे हुए, स्वामी के दर्शन न प्राप्त होने के कारण दुःखी हृदयवाले, अन्दर से निकलते हुए निकटवर्ती परिजनों द्वारा महाराज का समाचार पानेवाले, जिनका नहाना, खाना, सोना आदि केवल बात बनकर रह गये थे तथा इन आत्मसंस्कारों के छूट जाने के कारण जिनका वेग मलिन पड़ गया था एवं जो चित्रलिखित से थे, ऐसे निश्चल राजाओं द्वारा जहाँ रात-दिन बिताया जा रहा था, दुःख से कातर

प्रघणेषु बद्धमण्डलेनोपांशुव्याहृतैः केनचिच्चिकित्सकदोषानुद्भावयता, केनचिदसाध्यव्याधिलक्षणपदानि पठता, केनचिद्दुस्वप्नानावेदयता, केनचित्पिशाचवार्ता विवृण्वता, केनचित्कार्तान्तिकादेशान्प्रकाशयता, केनचिदुपलिङ्गानि गायता, अन्येनानित्यतां भावयता, संसारं चापवदता, कलिकाकालविलसितानि च निन्दता, दैवं चोपालभमानेनापरेण धर्माय कुप्यता, राजकुलदेवताश्चाधिक्षिपता, अपरेण क्लिष्टकुलपुत्रकभाग्यानि गर्हयता, बाह्यपरिजनेन कथ्यमानकष्टपार्थिवावस्थं राजकुलं विवेश।

अविरलबाष्पपयः परिप्लुतलोचनेन पितृपरिजनेन वीक्ष्यमाणो विविधौषधिद्रव्यद्रवगन्धरार्भमुत्क्वथतां क्वाथानां सर्पिषां तैलानां च प्रपच्यमानानां गन्धमाजिघ्रन्नवाप तृतीयं कक्ष्यान्तरम्।

---

प्रघणो बहिर्द्वारैकदेशः। कार्तान्तिको दैवज्ञः। उपलिङ्गान्युत्पाताः। अपवदता निन्दता।

द्रवो रसः।

---

मुखमण्डल वाले नौकर बाहरी दरवाजे के एक भाग में इकट्ठे होकर कष्ट में पड़े हुँए राजा की हालत के बारे में कानाफूसी कर रहे थे जिसमें से कई वैद्यों के दोष कहता, कोई असाध्य रोगों के लक्षणों को पढ़ता, कोई अपने द्वारा देखे गये दुःस्वप्नों की चर्चा करता, कोई पिशाच की बात का बखान करता अर्थात् यह बतलाता कि महाराज को पिशाच ने धर दबोचा है, कोई दैवज्ञों ( भविष्यवाणी करने वाले ज्योतिषियों ) द्वारा कही गई बातों को सुनाता, कोई उत्पातों की चर्चा करता, कोई जीवन की अनित्यता की बात करता, कोई संसार को कोसता, कोई कलिकाल के कार्यो को निन्दा करता, कोई नियति को उलाहना देता, कोई धर्म पर ही क्रुद्ध हो जाता, कोई राजकुल के देवताओं की निन्दा करता, कोई कष्ट में पड़े हुए कुल पुत्रों के भाग्य की निन्दा करता, इस प्रकार बाहरी परिजन द्वारा महाराज की कष्टावस्था का जहाँ वर्णन किया जा रहा था, ऐसे राजकुल में प्रवेश किया।

लगातार बहनेवाले अश्रु-जल से भरे नेत्रों वाले पिता के परिजनों द्वारा देखे जाते हुए, अनेक प्रकार की औषधियों के द्रव की गन्ध से सूँघते हुँए वे (हर्ष) तीसरी ड्योढी में जा पहुँचे।

तत्र चातिनिःशब्दे गृहावग्रहणीग्राहिबहुवेत्रिणि, त्रिगुणतिरस्करिणीतिरोहितसुवीथीपथे, पिहितपक्षद्वारके, परिहृतकवाटरटिते, घटितगवाक्षरक्षितमरुति, दूयमानपरिचारके, चरणताडनस्वनत्सोपानप्रकुपितप्रतीहारे, निभृतसंज्ञानिर्दिश्यमानसकलकर्मणि, नातिनिकटोपविष्टकञ्चुकिनि, कोणस्थिताह्वानचकिताचमनकवाहिनि, चंद्रशालिकालीनमूकमौललोके, महाधिविधुरबान्धबाङ्गनावर्गगृहीतप्रच्छन्नप्रग्रीवके, संजवनपुञ्जितोद्विग्नपरिजने, प्रविष्टकतिपयप्रणयिनि, गम्भीरज्वरारम्भभीतभिषजि, दुर्मनायमानमन्त्रिणि, मन्दायमानपुरोधसि, सीदत्सुहृदि, विद्राणविपश्चिति, संतप्ता-

---

तत्रेत्यादौ। तत्र चैवंविधे धवलगृहे स्थितमीदृशं पितरमद्राक्षीदिति संबन्धः। गृहावग्रहणी देहलीद्वारारम्भदेशः। वेत्रिणो द्वाःस्थाः। तिरस्करिणी जवनिका। सुवीथी धवलगृहस्याभ्यन्तरीकृता। 'प्रच्छन्नमन्तर्द्वारं यत्पक्षद्वारं तदुच्यते'। घटितो रक्षितः। निभृतं गुप्तम्। आचमनवाही पानीयहारकः। चन्द्रशालिका धवलगृहस्योपरि प्रासादिका। 'आधिर्ना मानसी पीडा'। 'संजवनं चतुःशाला'। विपश्चित्पण्डितः। आप्ता आश्वस्ताः। प्रसादेन वित्ताः प्रख्याता; प्रसादवित्ताः। जागरूका

---

वहाँ अत्यन्त निःशब्द तथा जिसकी देहली पर अनेक बेंतधारी पुरुष पहरा दे रहे थे, जिसके अन्दर की सुन्दर गलियाँ तिहरे पर्दे से पीछे छिपी थीं, जिसका ( अन्दर प्रवेश करने का ) पक्षद्वार बन्द था, किवाड़ लगाने-खोलने की आवाज से जो मुक्त था, हवा से रक्षा के लिए जिसकी खिड़कियाँ बन्द थीं, जहाँ परिचारक लोग दुःखी हो रहे थे, जहाँ सीढ़ियों पर किसी के पैरों के आघात से उत्पन्न आवाज पर प्रतीहार लोग क्रुद्ध हो जाते, जहाँ सारे काम-काज केवल संकेत के द्वारा किया जा रहा था, जहाँ कवचधारी लोग कुछ हट कर बैठे थे, जहाँ आचमन का पात्र लिये हुए सेवक पुकारने से चकित होकर कोने में खड़ा था, जहाँ पुराने लोग धवलगृह के कोठे पर चुप्पी साधे बैठे हुए थे, जहाँ बान्धव स्त्रियाँ अत्यन्त विषादयुक्त अवस्था में सुरक्षित प्रग्रीवक ( मुखशाला = उठने-बैठने का कमरा ) में बैठी थीं, जहाँ उद्विग्न परिजन लोग चौसाल में इकट्ठे थे, जहाँ कितने ही प्रेमी लोग प्रवेश कर चुके थे, जहाँ ( महाराज के ) गम्भीर ज्वर के प्रारम्भ हो जाने से वैद्य लोग भयभीत हो गये थे, जहाँ मन्त्री लोग उदास हो रहे थे, जहाँ पुरोहित लोग फीके पड़ गये थे, जहाँ मित्र लोग व्यथित हो रहे थे, जहाँ विद्वान् लोग व्यथित हो रहे थे, जहाँ आप्त सामन्त लोग संतप्त थे,

ससामन्ते, विचित्तचामरग्राहिणि, दुःखक्षामशिरोरक्षिणि, क्षीयमाणप्रसादवित्तकमनोरथसंपदि, स्वामिभक्तपरित्यक्ताहारहीयमानबलविकलवल्लभभूभृति, क्षितितलपतितसकलरजनीजागरूकराजपुत्रकुमारके, कुलक्रमागतकुलपुत्रनिवहोह्यमानशुचि, शोकसंकुचितकञ्चुकिनि, निरानन्दनन्दिनि निःश्वसन्निराशासन्नसेवके, निःसृततान्बूलधूसराधरवारयोषिति, विलक्षवैद्योपदिश्यमानपथ्याहरणावहितपौरोगवे अनुजीविपीयमानोच्चचषकधारावारिविनोद्यमानस्य शोषरुजि, राजाभिलाषभोज्यमानबहुभुजि, भेषजसामग्रीसंपादनव्यग्रसमग्रव्यवहारिणि, मुहुर्मुहुराहूयमानतोयकर्मान्तिकानुमितघोरातुरतृषि, तुषारपरिकरितकरकशिशिरीक्रियमाणोदश्विति, श्वेतार्द्रकर्पटार्पितकर्पूरपरागशीतलीकृतशलाके, नाश्यानपङ्कलिप्यमाननवं-

जागरणशीलाः। विलक्षो लज्जितः। पौरोगवो महानसाध्यक्षः। उच्चचषकमवगतपानभाजनम्। भेषजमौषधम्। तोयकर्मान्तिका तोयकर्मशाला। करको जलभाण्डम्। शलाकाः पाषाणकणिकाः। मुखपूरणं गण्डूषः। निर्वाप्यमाणं शीतलीक्रियमाणम्।

जहाँ चँवर डुलाने वाले सेवक व्यग्र थे, जहाँ प्रधान रक्षक भी दुःख से कृश हो रहे थे, जहाँ राजा की प्रसन्नता से धन कमाने वालों के मनोरथ भी क्षीण पड़ रहे थे, जहाँ स्वामिभक्ति के कारण प्रिय राजा लोग भोजन का परित्याग कर देने से दुर्बल हो चुके थे, जहाँ पूरी रात तक जाग कर रहने वाले राजकुमार लोग भूमि पर पड़े हुए थे, जहाँ पुश्तैनी कुलपुत्र भी शोक धारण किये हुए थे, जहाँ कंचुकी शोक के कारण सकुचाया हुआ था, जहाँ बन्दी लोग भी आनन्द-विहीन थे और निकटवर्ती सेवक निराश होकर साँस ले रहे थे, जहाँ वर-बधूओं के होठ ताम्बूल छोड़ देने के कारण धूसर हो चुके थे, जहाँ लजाए हुए वैद्यों द्वारा बताये गये पथ्य की बात को प्रधान रसोइए ध्यानपूर्वक सुन रहे थे, जहाँ नौकर लोग राजा की प्यास मिटाने के लिए मुँह में गिलास ऊँची करके पानी की धार पीते थे, जहाँ राजा की तृप्ति के लिए उनके समक्ष बहुत भोजन करने वालों को दिखाया जा रहा था, जहाँ सभी दूकानदार अनेक प्रकार की जड़ी-बूटियाँ जुटाने में व्यग्र थे, जहाँ पीने के लिए पानी लाने वाले की बार-बार पुकार होने से रोगी को घोर प्यास का अनुमान कराया जाता था, जहाँ मटकियों को बर्फ में लपेट कर ठण्ढा किया जा रहा था, जहाँ गीले एवं उजले कपड़े में कपूर का चूरा रख कर सलाइयाँ ठण्ढी की जा रही थीं, जहाँ नये

भाण्डगतगण्डूषग्रहणमस्तुनि, तिम्यत्कोमलकमलिनीपलाशप्रावृतमृदुमृणालके, सनालनीलोत्पलपूलोसनाथसलिलपानभाजनभुवि, धारानिपातनिर्वाप्यमाणक्वथिताम्भसि, पटुपाटलशर्करामोदमुचि, मञ्चकाश्रितसिकतिलकर्करीविश्रान्तान्तरचक्षुषि, सरलशैवलवलयितगलद्गोलयन्त्रके, गल्वर्कशालाजिरोल्लासितलाजसक्तुनिपीतमसारपात्रीपरिगृहीतकर्कशर्करे शिशिरौषधरसचूर्णावकीर्णस्फटिकशक्तिशङ्खसंचये, सञ्चितप्रचुरप्राचीनामलकमातुलुङ्गद्राक्षादाडिमादिफले प्रतिग्राहितविप्रविप्रकीर्यमाणशान्त्युदकलवप्रुषि, प्रेष्याप्रेष्यमाणललाटलेपापादिग्धदृषदि धवलगृहे स्थितम्, परलोकविजयाय नीराज्यमानमिव ज्वरज्वलनेन अनवरतपरिवर्तनैस्तरङ्गिणि शयनीये शेषमिव विषोष्मणा क्षीरोदन्वति विचेष्टमानम्। मुक्ताफलवालुकाधूलि-

पाटला शर्कराविशेषः। मञ्चक आधारभेदः। कर्करी वारिधानी। गोलयन्त्रकं बहुच्छिद्रं जलभाण्डम्। उल्लासिता विस्तारिताः। प्रतिग्राहिताः प्रतिग्रहं ग्राहिताः।

बर्तनों के चारों ओर गीली मिट्टी थोप कर उसमें कुल्ला करने के लिए दही की पिलोर रखी हुई थी, जहाँ कमलिनी के सूखते हुए पत्तों से बाँध कर कोमल मृणाल रखे गए थे, जहाँ पानी पीने के बर्त्तन के पास डण्ठल के साथ नीले कमलों की आँटियाँ रखी गई थीं, जहाँ पानी के छोटे देकर खौल कर उबलते हुए पानी को शान्त किया जा रहा था, जहाँ लाल रंग की कच्ची शक्कर की गन्ध उड़ रही थी, जहाँ घड़ौंचो पर पानी से भरी हुई सुराही रखी हुई था जिस पर रोगी की दृष्टि पड़ने से उसे कुछ शान्ति मिलती थी, जहाँ गल्वर्क के शालाजिर (एक प्रकार का रत्नपात्र) में भुजिया के सत्तू भरे हुए थे और पीले मसार की पारी (यह भी एक प्रकार का रत्नपात्र) में सफेद शक्कर रखी हुई थी, जहाँ शीतलता पहुँचाने वाली औषधियों का रस और चूर्ण स्फटिक की शुक्तियों और शंखों से भर दिया गया था, जहाँ पुराने आँवले, नीबू और द्राक्षा के फल काफी मात्रा में इकट्ठे कर दिये गये थे, जहाँ दक्षिणा लेने के बाद ब्राह्मण लोग शान्ति के जल छिड़क रहे थे, जहाँ दासियाँ ललाट पर लगाने वाले लेप को सिल-बट्टे पर रगड़ कर तैयार कर रही थी, ऐसे धवलगृह में पड़े हुए, परलोक पर विजय प्राप्त करने हेतु ज्वराग्नि से जिनकी मानो आरती उतारी जा रही थी ऐसे, निरन्तर करवट फेरते रहने से सिकुड़न से भरे पलङ्ग पर तरङ्गित क्षीर समुद्र में विष की गर्मी से छटपटाते हुए शेषनाग की भाँति तड़पते हुए मुक्ता की धूल

धवलितं जलधिमिव क्षयकाले शुष्यन्तम्, कालेन कैलासमिव दशाननेनोद्ध्रियमाणम्, अविरतचन्दनचर्चापराणां परिचारकाणामत्युष्णावयवस्पर्शभस्मीभूतोदरैरिव धवलैः करैः स्पृश्यमानं, लोकान्तरप्रस्थितं स्थास्नुना स्वयशसेव चन्दनानुलेपनच्छलेनापृच्छ्यमानम्, अविच्छिन्नदीयमानकमलकुमुदेन्दीवरदलं कालकटाक्षपतनशबलमिव शरीरमुद्वहन्तम्, निबिडदुकूलपट्टनिपीडितकेशान्तकथ्यमानकष्टवेदनानुबन्धं मूर्धानं धारयन्तम्, दुर्धरवेदनोन्नमन्नीलशिराजालकक्करालेन च कालाङ्गुलिलिख्यमानलेखाख्यातमरणावधिदिवससंख्यानेनेव ललाटफलकेन भयमुपजनयन्तम्, आसन्नयमदर्शनोद्वेगादिव च किञ्चिदन्तं-प्रविष्टतारकं चक्षुर्दधानम्, शुष्यद्दशनपङ्क्तिप्रसृतधूसरदीधितितरङ्गिणी मृगतृष्णिकामिवो-

प्रेष्या दासी। कालेन यमेन, कृष्णेन च। दशाननो व्याधिः, राक्षसश्च। आपृच्छ्य-

से धवल होकर प्रलयकाल में समुद्र के समान सूखते हुए, जिस प्रकार रावण ने कैलास पर्वत को उठा लिया था उसी प्रकार काल अर्थात् मृत्यु द्वारा उठा लिये जाते हुए, निरन्तर चन्दन का लेप लगाने में संलग्न परिचारकों के सफेद हाथों से—जिनके मध्यभाग अत्यन्त गर्म अङ्गों के स्पर्श से मानो भस्मीभूत हो गये—स्पर्श किये जाते हुए, परलोक को प्रस्थान करने वाले (राजा को) उनका स्थायी यश चन्दन लेप के बहाने मानो विदा दे रहा हो ऐसे, हमेशा लाल कमल, कुमुद और नीलकमल जिन पर इस प्रकार डाले जा रहे थे मानो यम के कटाक्षों के गिरने से भिन्न-भिन्न वर्णों वाला शरीर धारण कर रहे हों ऐसे, दुपट्टे से कस कर बाँधा गया जिनका सिर शिरोवेदना को प्रकट कर रहा था तथा ऐसे सिर को धारण करते हुए, दुःसह वेदना के कारण जिनके ललाट पर की काली काली नसें उभर जातीं, जिन्हें यह जानकर भय होता कि मृत्यु के दिन के समाप्त होने की गिनती की जा रही है जिससे अङ्गुलि की काली-काली रेखा पड़ रही है, निकटवर्ती यम के दर्शन-जन्य उद्वेग के कारण ही मानो जिनकी आँखें भीतर की ओर धँसती जा रही थीं ऐसे, जिनके सूखते हुए दाँतों की धूसर किरणें नदी के रूप में मृग-तृष्णा के समान गर्म निःश्वासों की परम्परा को धारण कर रही थीं ऐसे, अत्यधिक गर्म निश्वास से मानो जल कर काली पड़

ष्णां निःश्वासपरम्परामुद्वहन्तम्, अत्युष्णनिःश्वासदग्धयेव श्यामायमानया रसनया निवेद्यमानदारुणसन्निपातारम्भम्, उरःस्थलस्थापितमणिमौक्तिकहारचन्दनचन्द्रकान्तं कृतान्तदूतदर्शनयोग्यमिवात्मानं कुर्वाणम्, अङ्गभङ्गवलनोत्क्षिप्तभुजयुगलं पर्यस्तहस्तनखमयूखैर्धारागृहमिव तापशान्तये रचयन्तम्, नेदिष्ठसलिलमणिकुट्टिमादर्शोदरेषु निपतद्भिः प्रतिबिम्बैरपि संतापातिशयमिव कथयन्तम्, स्पृशन्तीं प्रणयिनीमिव विश्वासभूमिं मूर्च्छामपि बहु मन्यमानम्, अन्तकाह्वानाक्षरैरिव सभयभिषग्दृष्टैररिष्टैराविष्टम्, महाप्रस्थानकाले स्वसंतापसंतानमाप्तहृदयेषु सञ्चारयन्तम्, अरतिपरिगृहीतमीर्ष्ययेव छायया विमुच्यमानम्, उद्योगमिवोपद्रवाणाम् सर्वास्त्रमोक्षमिव क्षामतायाः, हस्तीकृतं विहस्ततया विषयीकृतं वैषम्येण,

मानं ज्योतिक्रियमाणम् । रसना जिह्वा । नेदिष्ठमन्तिकतमम् ।

अरिष्टैर्दुर्लक्षणैः । अरतिरेकत्रानवस्थितिः । छाया कान्तिः । विहस्तोऽक्षमः ।

गई जिह्वा से जिनके कठोर सन्निपात के प्रारम्भ की सूचना मिल रही थी ऐसे, जिनके वक्षःस्थल पर मणि और मुक्ता के हार, चन्दन और चन्द्रकान्त रखे गये थे मानो अपने आपको यमदूत के देखने योग्य बना रहे हों ऐसे, जो अङ्गों को तोड़-मरोड़ करते थे, भुजाओं को ऊपर की ओर फेंकते थे तथा जिनके हाथों के नखों की किरणें निकल कर फैल रही थीं मानो अपने कष्ट की शान्ति के लिए धारागृह का निर्माण कर रहे हों ऐसे, समीप में जल से भीगे हुए मणि कुट्टिमों के दर्पणों में पड़ती हुई जिनकी परछाइयाँ भी मानो अतिशय सन्ताप को व्यक्त कर रही थीं ऐसे, प्रेयसी के समान विश्वास के पात्र स्पर्श करती हुई मूर्च्छा को भी बहुत मान रहे थे ऐसे, जो जटायुक्त वैद्य लोगों द्वारा यमराज के आह्वान ( बुलाने ) के अक्षरों के समान मृत्यु चिह्नों से आविष्ट थे ऐसे, महाप्रयाण के समय अपने सन्ताप-समूह को स्वजनों के हृदय में जो सञ्चारित कर रहे थे ऐसे, अरति ग्रस्त हो जाने के कारण ईर्ष्या से कान्ति के द्वारा जो परित्यक्त किये जा रहे थे ऐसे, जो मानो उपद्रवों के उपक्रम हो रहे थे ऐसे, जिन पर क्षीणता ने माना सभी अस्त्रों का प्रहार किया ऐसे, जिन्हें मानो व्याकुलता ने अपने हाथ में ले लिया था ऐसे, विषमता ने जिन्हें अपना विषय बना लिया था ऐसे, क्षय ने जिन्हें अपना

क्षेत्रीकृतं क्षयेण, गोचरीकृतं ग्लान्या, दष्टं दुःखासिकया आत्मीकृतमस्वास्थ्येन, विधेयीकृतं व्याधिना, क्रोडीकृतं कालेन, लक्ष्यीकृतं दक्षिणाशया, पीतमिव पीडाभिः, जग्धमिव जागरेण, निगीर्णमिव वैवर्ण्येन ग्रासीकृतमिव गात्रभङ्गेन, ह्रियमाणमिव विपद्भिः, वण्टयमानमिव वेदनाभिः लुण्ठ्यमानमिव दुःखैः, आदिदिक्षतं दैवेन, निरूपितं नियत्या, समाघ्रातमनित्यत्वेन, अभिभूयमानमभावेन, परिकलितं परासुतया, दत्तावकाशं क्लेशस्य, निवासं वैमनस्यस्य, समीपे कालस्य, अन्तिकेऽन्त्योच्छ्वासस्य, मुखे महाप्रवासस्य द्वारि दीर्घनिद्रायाः, जिह्वाग्रे जीवितेशस्य वर्तमानम्, विरलं वाचि, चलितं चेतसि, विह्वलं वपुषि क्षीणमायुषि, प्रचुरं प्रलापे, सततं श्वसिते; जितं जृम्भिकाभिः, पराधीनमाधिभिः

लक्ष्यीकृतम् । आघ्रातमित्यर्थः । वण्ट्यमानं भागीक्रियमाणम् । जीवितेशो यमः । अनुबन्धिका गात्रसन्धिपीडा ।

क्षेत्र बना लिया था ऐसे, ग्लानि ने जिन्हें अपना विषय बना लिया था ऐसे, जो दुःखानुभूति से दष्ट थे ऐसे, जिन्हें व्याधि ने अपने अधीन कर रखा था ऐसे, जिन्हें काल ने अपनी गोद में ले लिया था ऐसे, यमराज की दक्षिण दिशा ने जिन्हें अपना लक्ष्य बना लिया था ऐसे, जो मानो पीड़ाओं द्वारा पी लिये गये थे, जागरण द्वारा मानो खा लिये गये थे, विवर्णता द्वारा मानो निगल लिये गये थे, अङ्गों की ऐंठन द्वारा मानो कौर बना लिये गये थे, विपत्तियों द्वारा मानों हृत किये जा रहे थे, वेदनाओं द्वारा मानो ठगे जा रहे थे, दुःखों द्वारा लुट रहे थे, भाग्य द्वारा पकड़े गये, नियति द्वारा देखे गये, अनित्यता द्वारा सूँघे गये, अभाव द्वारा अभिभूत किये जाते हुए मृत्यु द्वारा ग्रास बना लिये गये थे ऐसे, जो क्लेश को अवसर दिये हुए थे, जो वैमनस्य के निवास बन गये थे तथा जो मृत्यु के समीप में अन्तिम साँस के निकट में महाप्रवास के मुख में दीर्घनिद्रा के दरवाजे पर तथा यमराज की जीभ के अग्रभाग पर पहुँच चुके थे, जिनकी आवाज टूट चुकी थी, हृदय अस्थिर हो उठा था, शरीर बेचैन हो रहा था, आयु क्षीण हो चुकी थी, बड़बड़ाहट बढ़ गई थी, लगातार साँस निकल रही थी ऐसे, जो जँभाइयों द्वारा जीत लिये गए थे, जो मनोव्यथाओं द्वारा पराधीन कर लिये गए थे, जिनके

अनुबद्धमनुबन्धिकाभिः, पार्श्वोपविष्टया चानवरतरोदनोच्छूननयनया गृहीतचामरिकयापि निःश्वसितैरेव वीजयन्त्या विविधौषधिधूलिधूसरित-शरीरया मुहुर्मुहुः 'आर्यपुत्र ! स्वपिषि' इति व्याहरन्त्या देव्या यशमित्या शिरसि वक्षसि च स्पृश्यमानं पितरमद्राक्षीत् ।

दृष्ट्वा च प्रथमदुःखसंपातमथ्यमानमतिराशङ्कित इव भागधेयेभ्यः समभवत् । अन्तकपुरवर्तिनमेव च पितरममन्यत । निराकृत इव चान्तः-करणेन क्षणमासीत् । अवधूतश्च धैर्येण, क्षेत्रीकृतः क्षोभेण, रिक्तीकृतो-रत्या, विषयीकृतो विषादेन, पावकमयमिव हृदयमुद्वहन्, विषमविषदूषि-तानीव मुह्यन्तीन्द्रियाणि बिभ्राणः तमसा रसातलमपि विशेषयन्, शून्यत्वेनाकाशमप्यतिशयानो नाविन्दत कर्तव्यम् । पस्पर्श च हृदयेन भियमुत्तमाङ्गेन च गाम् ।

---

भागधेयेभ्यो देवेभ्यः । अन्तःकरणेन मनसा ।

---

अङ्गों की जाड़ों में पीड़ा व्याप्त हो चुकी थी ऐसे, पास बैठी हुई, निरन्तर रोते रहने के कारण उबल आई आँखों वाली, चँवर लिये रहने पर भी केवल निःश्वासों से हवा करती हुई, अनेक प्रकार के औषधि की धूल से धूसरित शरीर वाली तथा बार-बार "आर्यपुत्र ! क्या आप सो रहे हैं ।" ऐसा पूछती हुई रानी यशोमती जिनके सिर एवं छाती का स्पर्श कर रही थी ऐसे अपने पिता को देव हर्ष ने देखा ।

( ऐसी स्थिति में पड़े अपने पिता को ) देख कर पहले-पहल दुःख के आ पड़ने के कारण देव हर्ष की बुद्धिमथी जाने लगी तथा वे अपने भाग्यों के प्रति भी सशङ्क जैसे हो गए । वे अपने पिता को यमपुर में पहुँचे हुए ही समझने लगे । क्षण-भर के लिए वे अन्तःकरण शून्य हो गये । धैर्य उन्हें छोड़ कर हट गया, क्षोभ ने उन्हें अपना क्षेत्र बना लिया । राग ने उन्हें खाली कर दिया, विषय ने उन्हें अपना विषय बना लिया, इस प्रकार मानो आग से भरे हुए हृदय को धारण करते हुए, मानो दारुण विष को पीने के कारण मूर्च्छित हुई इन्द्रियों को धारण करते हुए, ( मोहरूपी ) अन्धकार से रसातल को भी पीछे छोड़ते हुए, सूनेपन के कारण आकाश से भी आगे बढ़ जाते हुए वे अपने कर्त्तव्य को भी भुला बैठे । उन्होंने हृदय से भय का तथा मस्तक से पृथिवी का स्पर्श किया ।

अवनिपतिस्तु दूरादेव दृष्ट्वातिदयितं तनयं तदवस्थोऽपि निर्भरस्नेहावर्जितः प्रधावमानो मनसा प्रसार्य भुजौ 'एह्येहि' इत्याह्वयन् शरीरार्धेन शयनादुदगात्। ससंभ्रममुपसृतं चैनं विनयावनम्रमनमय्य बलादुरसि निवेश्य, विशन्निव प्रेम्णा निशाकरमण्डलमध्यम्, मज्जन्निवामृतमये महासरसि, स्नापयन्निव महति हरिचन्दनरसप्रस्रवणे, अभिषिच्यमान इव तुषाराद्रिद्रवेण, पीडयन्नङ्गैरङ्गानि, कपोलेन कपोलमवघट्टयन्, निमीलयन्पक्ष्माग्रग्रथिताजस्रास्रबिन्दुस्राविणी विलोचने विस्मृतज्वरसंज्वरः सुचिरमालिलिङ्ग। कथं कथमपि चिराद्विमुक्तमपसृत्य कृतनमस्कारं प्रणतजननीकमुपागतमासीनं च शयनान्तिके पिबन्निव विगतनिमेषनिश्चलेन चक्षुषा व्यलोकयत्। पस्पर्श च पुनःपुनर्वेपथुमता पाणितलेन क्षयाक्षामकण्ठश्च कृच्छ्रादिवावादीत्—'वत्स! कृशोऽसि' इति। भण्डिस्त्वकथयत्—'देव! तृतीयमहः कृताहारस्यास्याद्य' इति।

---

प्रस्रवणे निम्ने। द्रवो रसः। संज्वरः संतापः।

---

राजा दूर से ही अपने अतिप्रिय पुत्र को देख कर इस हालत में होते हुए भी अत्यधिक स्नेह से भरकर मन से ही दौड़ पड़े तथा बाहें फैलाकर "आओ, आओ" इस प्रकार पुकारते हुए आधे शरीर से बिस्तर से उठ गये। घबड़ाहट के साथ पास आये हुए तथा नम्रता के कारण झुके हुए उन्हें (अर्थात् हर्ष को) उठा कर तथा जोर से छाती से लगा कर मानो चन्द्रमण्डल के बीच प्रवेश करते हुए, मानो अमृतमय महासरोवर में डुबकी लगाते हुए, मानो, हरिचन्दन के सोते में स्नान करते हुए, मानो, हिमालय के धुले जल में अभिषेक करते हुए, अपने अङ्गों से उनके (पुत्र के) अङ्गों को दबाते हुए, अपने कपोल से उनके कपोल रगड़ते हुए, लगातार पपनियों में गुँथी हुई अश्रु-बिन्दुओं से भरी हुई आँखों को (आनन्द के कारण) मूँदते हुए, ज्वर के ताप को भूल कर बहुत देर तक हर्ष का उन्होंने आलिङ्गन किया।

किसी किसी प्रकार बहुत देर तक जब राजा ने हर्ष को छोड़ा तब उन्होंने खिसककर माता को प्रणाम किया और शय्या के समीप में आकर बैठ गये। राजा निर्निमेष आँखों से मानो पीते हुए उन्हें निहारने लगे। साथ ही काँपते हुए हाथ से उन्होंने बार-बार उनका स्पर्श किया एवं कमजोरी के कारण बँधे हुए कण्ठ से बहुत कठिनाई से वे बोले—"वत्स! दुबले हो गये हो।" तब भण्डि ने कहा—"देव! इन्हें भोजन किये हुए आज तीसरा दिन ही रहा है।"

तच्छ्रुत्वा बाष्पवेगगृह्यमाणाक्षरं कथंकथमप्यायतं निःश्वस्योवाच—"वत्स ! जानामि त्वां पितृप्रियमतिमृदुहृदयम्। ईदृशेषु विधुरयति धीमतोऽपि धियम्। अतिदुर्धरो बान्धवस्नेहः सर्वप्रमाथी। यतो नार्हस्यात्मानं शुचे दातुम्। तीव्रमहादाहज्वरदग्धोऽपि दह्ये खल्वहमधिकतरमनेनायुष्मदाधिना। निशितमिव शस्त्रं तक्ष्णोति मां त्वदीयस्तनिमा। सुखं च राज्यं च वंशश्च प्राणाश्च परलोकश्च त्वयि मे स्थिताः। यथा मम तथा सर्वासां प्रजानाम्। त्वद्विधानां पीडाः पीडयन्ति सकलमेव भुवनतलम्। न ह्यल्पपुण्यभाजां वंशमलं कुर्वन्ति भवादृशाः। फलमस्यानेकजन्मान्तरोपार्जितस्याकलुषस्य कर्मणः। करतलगतमिव कथयन्ति चतुर्णामप्यर्णवानामाधिपत्यं ते लक्षणानि। त्वज्जन्मनैव कृतार्थोऽस्मि। निरभिलाषोऽस्मि जीवितव्ये। भिषगनुरोधः पाययति मामौषधम्। अपि च वत्स ! सर्वप्रजापुण्यैः सकलभुवनतलपरिपालनार्थमुत्पत्स्यमानानां भवादृशां

---

यह सुनकर आँसुओं के वेग से रुँधते हुए शब्द से किसी-किसी प्रकार लम्बी साँस लेकर राजा बोले—"वत्स ! पिता के प्रिय तथा अत्यन्त कोमल हृदयवाले तुझे मैं जानता हूँ। इस प्रकार के विपत्ति काल में बुद्धिमान् लोगों की बुद्धि भी विकल हो जाती है। बान्धव का स्नेह अत्यन्त दुःखदायी तथा सबको मथ डालने वाला होता है। इसलिए तुम्हें अपने आपको शोक के अधीन नहीं करना चाहिए। तीव्र महादाहज्वर से जला हुआ भी मैं तुम्हारी इस मनोव्यथा से अत्यधिक जल रहा हूँ। तुम्हारा यह दुबलापन तीखे शस्त्र के समान मुझे खौर रहा है। मेरे सुख, राज्य, वंश, प्राण एवं परलोक सब तुम्हीं पर टिके हैं। जिस प्रकार मेरे, वैसे ही सारी प्रजाओं के भी। तुम जैसे लोगों की पीडा सम्पूर्ण संसार को पीडित कर डालती है। तुम्हारे जैसे लोग थोड़े पुण्यवाले वंश को अलंकृत नहीं करते। तुम अनेक जन्मान्तरों में उपार्जित किये गये पुण्यकर्मों के फल हो। तुम्हारे लक्षण कहते हैं कि चारों समुद्रों का आधिपत्य तुम्हारी हथेली पर होगा। मैं तुम्हारे जन्म से ही कृतार्थ हो गया हूँ। अब मुझे जीने की अभिलाषा नहीं है। वैद्यों का अनुरोध ही मुझे औषधि पिलाता है। और भी वत्स, सभी प्रजाओं के पुण्यों से समस्त संसार के परिपालन के लिए उत्पन्न

जन्मग्रहणोपायः पितरौ। प्रजाभिस्तु बन्धुमन्तो राजानः, न ज्ञातिभिः। तदुत्तिष्ठ। कुरु पुनरेव सर्वाः क्रियाः। कृताहारे च त्वय्यहमपि स्वयमुपयोक्ष्ये पथ्यम्' इत्येवमभिहितस्य चास्य धक्ष्यन्निव हृदयमतितरां शोकानलः संदुधुक्षे। क्षणमात्रं च स्थित्वा पित्रा पुनराहारार्थमादिश्यमानो धवलगृहादवततार। चकार च चेतसि—'अकाण्डे खल्वयं समुपस्थितो महाप्रलयो व्यभ्र इव वज्रपातः। सामान्योऽपि तावच्छोकः सोच्छ्वासं मरणम्, अनुदिष्टौषधो महाव्याधिः, अभस्मीकरणोऽग्निप्रवेशः, अनुपरतस्यैव नरकवासः, निर्ज्योतिरङ्गारवर्षमशकलीकरण क्रकचदारणमव्रणो वज्रसूचीपातः। किमुत विशेषश्रितः। किमत्र करवाणि' इति।

राजपुरुषेणाधिष्ठितश्च गत्वा स्वधाम धूममयानिव कृताश्रुपातान्, अग्निमयानिव जनितहृदयदाहान्, विषमयानिव दत्तमूर्च्छावेगान्, महा-

सूची शलाका।

**धूममयानिवेति**। धूमः किलाश्रु मोचयति। घृणा जगुप्सा। उपह्वरे रहसि।

होने वाले तुम जैसों के लिए माता-पिता तो जन्म के उपायमात्र होते हैं। राजा लोग तो वस्तुतः प्रजाजनों से ही बन्धुमान् होते हैं न कि सगोत्र (गोतिया) लोगों से। इसलिए उठो। फिर से सारे कार्य करो। तुम्हारे भोजन कर लेने पर ही मैं भी स्वयं पथ्य ग्रहण करूँगा।'' राजा द्वारा जब इस प्रकार कहा गया तो हर्ष की शोकाग्नि उसके हृदय को मानो भस्म करती हुई अत्यधिक उद्दीप्त हो उठी। क्षण भर ठहर कर पिता के द्वारा पुनः भोजन के लिए आदेश देने पर वे धवलगृह से उतरे और मन में सोचने लगे—"निश्चय ही असमय में यह महाप्रलय बिना मेघ के वज्रपात समान उपस्थित हुआ है। साधारण भी शोक वह मृत्यु है जिसमें उच्छ्वास होता है, वह महाव्याधि है जिसकी कोई औषधि नहीं, वह अग्नि प्रवेश है जिसमें कोई जलता हुआ भस्म नहीं होता, वह नरकवास है जो बिना मरे ही प्राप्त होता है, वह अङ्गार-वृष्टि है जिसमें प्रकाश नहीं होता, वह आरे से फाड़ना है जिसमें खण्ड-खण्ड नहीं होते, वह वज्रसूचीपात है जिससे कोई घाव नहीं होता। यदि वही शोकाग्नि किसी विशिष्ट व्यक्ति को पकड़ ले तो फिर कहना ही क्या? यहाँ मैं क्या करूँ?

राजपुरुष के साथ अपने स्थान पर पहुँचकर, अश्रुपात कराने के कारण मानो धुएँ से भरे हों, हृदय की जलन को पैदा करने के कारण मानो अग्निमय हों, मूर्च्छा के वेग को प्रदान करने के कारण मानो जहर से भरे हों, घृणा को

पातकमयानिवोत्पादितघृणान्, क्षारमयानिवानीतवेदनान्, कतिचित्कवलानगृह्णात्। आचामंश्च चामरग्राहिणमादिदेश–'विज्ञायागच्छ कथामास्ते तातः' इति। आगत्य च तेन 'देव! तथैव' इति विज्ञापिते नागृहीतताम्बूल एवोत्ताम्यता मनसास्ताभिलाषिणि सवितरि सर्वानाहूयोपह्वरे वैद्यान्, किमस्मिन्नेवं विधे विधेयमधुना?' इति विषण्णहृदयः पप्रच्छ। ते तु व्यज्ञापयन्—'देव! धैर्यमवलम्बस्व। कतिपयैरेव वासरैः पुनः स्वां प्रकृतिमापन्नं स्वस्थं श्रोष्यसि पितरम्' इति।

तेषां तु भिषजां मध्ये पौनर्वसवो युवाऽष्टादशवर्षदेशीयस्तस्मिन्नेव राजकुले कुलक्रमागतो गतः परम्पारमष्टाङ्गस्यायुर्वेदस्य भूभुजा सुतनिर्विशेषं लालितः प्रकृत्यैवातिपटीयस्या प्रज्ञया यथावद्विज्ञाता व्याधिस्वरू-

स्वां प्रकृतिममन्दत्वम्, अव्यक्तरूपत्वं च पृथिव्यादिषु वा लीनम्। स्वस्थं व्याधिविनिर्मुक्तं स्वर्गस्थं च। यतः—'जातस्य हि ध्रुवो मृत्युर्ध्रुवं जन्म मृतस्य च। तस्मादपरिहार्येऽर्थे न त्वं शोचितुमर्हसि ॥' इत्युक्तम्।

पुनर्वसोरपत्यं पौनर्वसवः। पुनर्वसुना मुनिना प्रोक्तमायुर्वेदमधीते पौनर्वसव इति। अष्टाङ्गमिति। उक्तं च—'कायबालग्रहोर्ध्वाङ्गशल्यदंष्ट्रजरावृषान्। अष्टावङ्गानि तस्याहुश्चिकित्सा तेषु संश्रिता ॥' इति। आयुर्वेदस्य वैद्यशास्त्रस्य।

पैदा करने के कारण मानो महापातकमय हों, वेदनाओं को प्रकट करने के कारण मानो क्षारमय हों, इस प्रकार के कुछ कौर उन्होंने चामर ग्राही पुरुष को आदेश दिया—"पता लगाकर आओ कि पिताजी कैसे हैं? वह जाकर लौटा और निवेदन किया—"देव! वैसे ही हैं।" यह सुनकर बिना ताम्बूल लिये ही उद्विग्न होते हुए मन से सूर्यास्त के समय सभी वैद्यों को एकान्त में बुलाकर "अब ऐसी परिस्थिति में क्या करना चाहिए" इस प्रकार विषादयुक्त हृदय से पूछा। उन वैद्यों ने निवेदन किया—"देव! धैर्य धारण करें। कुछ ही दिनों में फिर से अपने पिता को प्रकृतिस्थ ( स्वाभाविक दशा में अवस्थित ) एवं स्वस्थ सुनेंगे।"

उन्हीं वैद्यों के बीच पुनर्वसु मुनि द्वारा विरचित आयुर्वेद का अध्येता, अट्ठारह वर्ष की आयु वाला, उसी राजकुल मे कुलक्रम से आगत, अष्टाङ्ग आयुर्वेद का पारङ्गत विद्वान्, राजा के पुत्र के समान लालित, स्वभाव से ही अत्यन्त

पाणां रसायनो नाम वैद्यकुमारकः सास्रस्तूष्णीमधोमुखोऽभूत्। पृष्टश्च राजसुनुना—'सखे रसायन! कथय तथ्यं यद्यसाध्विव पश्यसि' इति सोऽब्रवीत्—'देव! श्वः प्रभाते यथावस्थितमावेदयितास्मि' इति।

अत्रैव चान्तरे भवनकमलिनीपालः कोकमाश्वासयन्नपरवक्त्रमुच्चैरपठत्।

विहग! कुरु दृढं मनः स्वयं त्यज शुचमास्स्व विवेकवर्त्मनि।
सह कमलसरोजिनीश्रिया श्रयति सुमेरुशिरो विरोचनः॥ ४॥

तच्चाकर्ण्य वाङ्निमित्तज्ञः पितरि सुतरां जीविताशां शिथिलीचकार। गतेषु च भिषक्षु क्षतधृतिः क्षपामुखे क्षितिपालसमीपमेव पुनरारुरोह। तत्र च—'दाहो महान्। आहर हारान् हरिणि मणिदर्पणान्मे देहि देहि वैदेहि! हिमलवैर्लिम्प ललाटं लीलावति! घनसारक्षोदधूलीनिधेहि धवलाक्षि! निक्षिप चक्षुषि चन्द्रकान्तं कान्तिमति! कपोले कलय

---

कोकश्चक्रवाकः। विरोचनो रविः। तत्र चेत्यादौ। तत्र च क्षितिपालसमीपइत्यादीन्भृत्यकलापालापानाकर्णयन्निशामनैषीदिति संबन्धः। घनसारः कर्पूरः।

---

निपुण बुद्धि से ठीक-ठीक निदान के द्वारा रोगों के स्वरूप को जान लेनेवाला रसायन नामक वैद्य कुमार ने आँसुओं से डबडबाये नेत्रों के साथ चुपचाप अपना मूँह नीचा कर लिया। राजकुमार हर्ष ने उससे पूछा—"मित्र रसायन! सही-सही बताओ, क्या गड़बड़ी देखते हो?" वह बोला—"देव! कल सुबह सही-सही बताऊँगा।"

इसी बीच भवन की कमलिनियों के रक्षक पुरुष ने चक्रवाक पक्षी को आश्वस्त करते हुए ऊँचे स्वर में अपरवक्त्र को पढ़ा—"हे पक्षी (चक्रवाक)! तू अपने मन को स्वयं मजबूत कर शोक को छोड़ तथा विवेक के मार्ग पर आ। इस समय कमल एवं सरोजिनी की श्री के साथ सूर्य सुमेरु के मस्तक का आश्रय ले रहा है" ॥ ४ ॥

यह सुनकर तथा कथन के अभिप्राय को समझकर हर्ष ने पिता के और अधिक जीवित रहने की (अपने मन की) आशा को शिथिल कर दिया। वैद्यों के चले जाने पर सायंकाल अधीर होकर हर्ष पिता के समीप ही पुनः गये। वहाँ पर—"बहुत जलन है। हारिणी, हारों को ला। वैदेही, मेरे शरीर पर मणिदर्पणों को रख। लीलावती, मेरे ललाट पर बर्फ का लेप कर। धवलाक्षी, कपूर के चूर्ण की धूल डाल। कान्तिमती, मेरी आँखों पर चन्द्रकान्तमणि रख।

कुवलयं कलावति ! चन्दनचर्चां रचय चारुमति ! पाटय पटमारुतं पाटलिके ! मन्दय दाहमिन्दुमति ! अरविन्दैर्जनय जलार्द्रैया मुदं मदिरावति ! समुपनय मृणालानि मालति ! तरलय तालवृन्तमावन्तिके ! मूर्धानं धावमानं वधान बन्धुमति ! कन्धरां धारय धारणिके ! उरसि सशीकरं करं कुरु कुरङ्गवति ! संवाहय बाहू बलाहिके ! पीडय पादौ पद्मावति ! गृहाण गाढमङ्गमनङ्गसेने ! का वेला वर्तते विलासवति ! नैति निद्रा, कथाः कथय कुमुद्वति !' इत्येवं प्रायान् पितुरालापननवरतमाकर्णयन् दूयमानहृदयो दुःखदीर्घां जाग्रदेव निशामनैषीत् ।

उषसि चावतीर्य राजद्वारदेशोपसर्पिणा परिवधकेनोपस्थापितेऽपि तुरङ्गे चरणाभ्यामेवाजगाम स्वमन्दिरम् । तत्र च त्वरमाणो भ्रातुरागमनार्थमुपर्युपरि क्षिप्रपातिनो दीर्घाध्वगानतिजविनश्चोपाकान् प्राहिणोत् । प्रक्षालितवदनश्च परिजनेनोपनीतमपि प्रातकर्म नाग्रहीत् । अग्रतः स्थितानां राजपुत्रयूनां विमनसां 'रसायनो रसायनः' इति जल्पितमव्य-

---

पाटय पटू कुरु । कन्धरां ग्रीवाम् । संवाहय मर्दय । कुमुद्वतीत्यादयः सुशब्दत्वात् साधवः ।

परिवर्धकोऽश्वपालः । प्रतिकर्म प्रसाधनम् । कार्तस्वरं हेम । तदपि ज्वलन-

---

कलावती, मेरे गाल पर कुवलय फैला । चारुमती, चन्दन लगा । पाटलिका, कपड़े की हवा कर । इन्दुमती, जलन को कम कर । मदिरावती, कमलों को ठंढा पंखा झलकर आनन्द दे । मालती, मृणालो को जुटा । आवन्तिका, ताड़ का पंखा झल । बन्धुमती, दौड़े जाते हुँए मेरे माथे को पकड़ । धारणिका, मेरे कन्धे को सम्हाल । कुरङ्ग सेना, अपना भीगा हाथ मेरी छाती पर रख । बलाहिका, मेरी भुजाओं को दबा । पद्मावती, मेरे पाँवों को दबा । अनङ्ग सना, मेरे अङ्गों को पकड़ । बिलासवती, क्या समय हो रहा है ? कुमुद्वती, नींद नहीं आ रही है, कहानियाँ सुना ।" कुछ इस प्रकार के पिता के निरन्तर आलापों ( बड़बड़ाहट ) को सुनते हुए पोड़ित होते हुए हृदय वाले हर्ष ने दुःख के कारण लम्बी रात को जाग कर बिता दिया ।

सुबह में धवल गृह से उतर कर राज द्वार देश पर पहुँचे हुए परिवर्धक द्वारा घोड़ा लाये जाने पर भी पैरों से ही चल कर अपने मन्दिर तक आए । वहाँ उन्होंने अपने भाई राज्यवर्धन को जल्दी बुलाने के लिए तेज दौड़ने वाले दीर्घाध्वग ( लम्बा रास्ता तय करने वाले ) दूतों को तथा अत्यन्त वेग वाले उष्ट्रपालों को भेजा । मुँह धोने के बाद परिजनों द्वारा लाये गये भी प्रसाधन को ग्रहण नहीं किया । आगे खड़े हुए उदास युवक राजकुमारों की "रसायन-

क्तमश्रौषीत्। पर्यपृच्छच्च तान्—'भद्राः! किं रसायन' इति। पृष्टाश्च ते सर्वे सममेव तूष्णीं बभूवुः। भूयोभूयश्चानुबध्यमाना दुःखेन कथं कथमप्याचचक्षिरे—'देव! पावकं प्रविष्टः' इति। तच्च श्रुत्वा प्लुष्ट इवान्तस्तापेन सद्यो विवर्णतामगात्। उत्पाटयमानमिव च न शशाक शोकान्धं धारयितुं हृदयम्। आसीच्चास्य चेतसि—कामं स्वयं न भवति न तु श्रावयत्यप्रियं वचनमरतिकरमितर इवाभिजातो जनः। कृच्छ्रे च यथानेनानुष्ठितमुज्ज्वलीकृतमधिकतरं ज्वलनप्रवेशेन कल्याणप्रकृति कार्तस्वरमिव कौलपुत्रमस्येति। पुनश्चाचिन्तयत्—'समुचितमेवाथवा स्नेहस्येदम्। किमस्य तातो न तातः, किं वाऽम्बा न जननी, वयं न भ्रातरः। अन्यस्मिन्नपि तावत्स्वामिनि दुर्लभीभवति भवन्त्यसवो ध्रियमाणा ह्रीहेतवो लोके किमुतामृतमयेऽनुजीविनां निर्व्याजबान्धवेऽबन्ध्यप्रसादे सुगृहीतनाम्नि

---

रसायन" इस प्रकार की अस्फुट बातचीत उन्होंने सुनी एवं उनसे पूछा—"भद्र! रसायन की क्या बात है?" उनके द्वारा ऐसा पूछे जाने पर वे सब के सब चुप हो गए। बार-बार आग्रह किये जाने पर दुःख से किसी-किसी प्रकार उन लोगों ने कहा—"देव! रसायन अग्नि में प्रविष्ट हो गया है।" यह सुनते ही मानसिक ताप से मानो वे जल गए तथा तत्काल उनके चेहरे का रंग उड़ गया। शोक से अन्धीभूत तथा उखड़े हुए से अपने हृदय को वे वश में न रख सके। उनके मन में हुआ—"कुलीन व्यक्ति भले ही नहीं रहता पर इतर व्यक्ति के समान अप्रिय एवं अरति उत्पन्न करने वाली बात नहीं सुनाता।

कठिन समय में जैसा कि इसने किया है इससे इसकी कल्याण करने के स्वभाव वाली कुल पुत्रता स्वर्ण के समान अग्नि में प्रवेश करने से और अधिक उज्ज्वल हो चुकी है। उन्होंने फिर सोचा—"अथवा यह स्नेहोचित ही है। पिताजी क्या इसके पिता नहीं? अथवा मेरी माँ क्या उसकी माँ नहीं? अथवा हम लोग क्या उसके भाई नहीं? दूसरे भी मालिक जब दुर्लभ होने लगते हैं तो उनके अनुजीवियों के द्वारा धारण किये गये प्राण संसार में लज्जा पैदा करते हैं तो फिर अमृत के सदृश, अपने अनुजीवियों के निश्छल बान्धव, व्यर्थ न जाने

ताते। संप्रति सांप्रतमाचपितमनेनात्मानं दहता। किं वास्याकल्पमवस्थितस्य स्थेयसो यशोमयस्य दह्यते पतितः स केवलं दहने। दग्धास्तु वयम्। धन्यः खल्वसावग्रणीः पुण्यभाजाम्। अपुण्यभाक्त्विदमेव राजकुलं कुलपुत्रेण यत्तादृशा वियुक्तम्। अपि च ममापि कः खल्वेतेषां प्राणानां कार्यातिभारः कृत्यशेषो वा, का वा व्यापृतता येन नाद्यापि निष्ठुराः प्राणाः प्रतिष्ठन्ते। को वान्तरायो हृदयस्य येन सहस्रधा न दलती'ति। दुःखार्तश्च न जगाम राजसद्म। समुत्ससर्ज च सर्वकार्याणि। शयनीये निश्त्योत्तरीयवाससा सोत्तमाङ्गमात्मानमवगुण्ठ्यातिष्ठत्।

इत्थ भूते च देवे हर्षे राजनि च तदवस्थे सर्वस्यैव लोकस्य कपोलेषु कीलिता इव कराः, लोचनेषु लेप्यमय्य इवाश्रुस्रुतयः, नासाग्रेषु ग्रथिता इव दृष्टयः, कर्णोत्कीर्णा इव रुदितध्वनयः, जिह्वासु सहजानीव हा कष्टानि, लपनेषु पल्लवितानीव श्वसितानि, अधरेषु लिखितानीव परिदेवि-

---

प्रवेशेनाधिकतरमुज्ज्वलम्। सांप्रतं युक्तम्। अतिशयेन स्थिरः स्थेयस्तस्य व्यापृतता व्यग्रता। प्रष्ठा अग्रगामिनः। प्रतिष्ठन्ते प्रतिष्ठां कुर्वते।

---

वाली प्रसन्नता करने वाले सुगृहीत नामा पिताजी की बात ही क्या? इस समय अपने आप को जला कर उसने बहुत ही उचित किया क्या वह केवल अग्नि में गिर गया तो उसके कल्पान्त तक रहने वाले स्थायी यशोमय शरीर का क्या हुआ? जले तो हम लोग। पुण्यवानों में अग्रणी वह निश्चय ही धन्य है। पुण्यहीन तो यह राजकुल ही है जो वैसे कुलपुत्र से वियुक्त हो गया। मेरे इन प्राणों को अब कौन-सा काम का बोझ आ पड़ा है या कौन काम बच रहा है या कौन-सी व्यग्रता है जिससे आज भी ये निष्ठुर प्राण प्रयाण नहीं करते। कौन-सा विघ्न आ पड़ा है जिससे मेरे हृदय के टुकड़े-टुकड़े नहीं हो रहे हैं?''इस प्रकार दुःख से पीड़ित होकर हर्ष राजभवन में नहीं गए। सारे काम त्याग बैठे। केवल उत्तरीय वस्त्र से अपने को सिर तक ढँक कर पलङ्ग पर पड़ गए।

देव हर्ष के इस प्रकार हो जाने पर तथा राजा की वैसी अवस्था में होने पर लोगों के हाथ उनके गालों में मानों कीलित हो गए। आँखों में आँसुओं की धारा लेप के समान लग गई, नाक के अग्रभाग में नजरें मानों गुँथ गई, रोने की आवाजें कानों में मानो उकेर दी गई, "हा कष्ट" के शब्द जिह्वाओं

तपदानि, हृदयेषु निधानीकृतानीव दुःखान्यभवन्। उष्णाश्रुदाहभीतेव नाभजत नेत्रोदराणि निद्रा। निःश्वासवातविधूता इव व्यलीयन्त हासाः। निरवशेषदग्धेव च संतापेन न प्रावर्तत वाणी। कथास्वपि नाश्रूयन्त परिहासाः। क्वाप्यगमन्निति नाज्ञायन्त गीतगोष्ठ्यः। जन्मान्तरातीतानीव नास्मर्यन्त लास्यानि। स्वप्नेऽपि नागृह्यन्त प्रसाधनानि। वार्ताऽपि नालभ्यतोपभोगानाम्। नामापि नाकीर्त्यताहारस्य। खपुष्पप्रतिमान्यासन्नापानमण्डलानि लोकान्तरमिवानीयन्त वन्दिवाचः। युगान्तर इवावर्तन्त निर्वृतयः। पुनरिवादह्यत शोकाग्निना मकरकेतुः। दिवापि नामुच्यन्त शयनानि। शनैः शनैश्च महापुरुषविनिपातपिशुनाः समं समन्तात् समुदभवत्भुवने भूयांसो भूपतेरभावाय भयमुत्पादयन्तो भूतानां महोत्पाताः।

---

पर मानो सहज हो गए, मुखों में श्वास मानो पल्लवित हो गए, होठों पर व्यथा क पद मानो लिख दिये गये तथा हृदयों मे दुःखों के मानो भण्डार लगा दिये गये। निद्रा मानो गर्म आँसुओं में जल जाने के भय से (उनकी) आँखों में नहीं आई। (उनकी) हँसी साँस की हवा से मानो उड़कर गायब हो गई। संताप से मानो बिल्कुल जल जाने के कारण (उनकी) वाणी प्रवृत्त नहीं हुई। बातचीत में भी परिहास नहीं सुनाई पड़े। गीत की गोष्ठियाँ कहाँ गई यह पता नहीं चला। नृत्य के प्रसंग अन्य जन्म की बीती हुई बात के समान स्मृति पर नहीं आ पाये। स्वप्न में भी प्रसाधन नहीं ग्रहण किये गए। उपभोगों की बात तक नहीं चलती। भोजन का नाम भी नहीं लिया जाता। निकट के पानागार आकाश-कुसुम के समान (असंभव) हो गए तथा बन्दी लोगों की बातें मानो परलोक पहुँचा दी गई। आनन्द मानो युगान्तर में पहुँच गए। मानो कामदेव शोकानल द्वारा फिर से जला दिया गया। दिन में भी पलङ्ग नहीं छोड़े जाते थे। और धीरे-धीरे महापुरुष के विनाश के सूचक भयङ्कर महाभूतों के अनेक उपद्रव राजा के अभाव के लिए भय को पैदा करते हुए एक साथ ही चारों ओर उत्पन्न हो गये।

तथा हि दोलायमानसकलकुलाचलचक्रवाला पत्या सार्धं गन्तुकामेव प्रथममचलद्धरित्री। धन्वन्तरेरिवान्तरे तस्मिन् स्मरन्तः परस्परास्फालनवाचालवीचयो विजुघूर्णिरेऽर्णवाः। भूभृदभावभीतानां विततशिखिकलापविकटकुटिलाः केशपाशा इवोदर्वीद्भूवुर्धूमकेतवः ककुभाम्। धूमकेतुकरालितदिङ्मुखं दिक्पालारब्धायुष्कामहोमधूमधूम्रमिवाभवद्भुवनम्। भ्रष्टभासि तप्तकालायसकुम्भबभ्रुणि भानुमण्डले भयंकरकबन्धकायव्याजेन कोऽपि पार्थिवप्राणितार्थी पुरुषोपहारमिवोपजहार। ज्वलितपरिवेषमंडलाभोगभास्वरो जिघृक्षाजृम्भमाणस्वर्भानुभयादुपरचिताग्निप्राकार इव प्रत्यदृश्यत श्वेतभानुः। अवनिपतिप्रतापप्रसाधिताः प्रथमतरकृतपावकप्रवेशा इवादह्यन्तानुरक्ता दिशः। स्रुतशोणितशीकरासारारुणिततनुमरणाय पर्याकुला प्रावृतपाटलांशुकपटेवादृश्यन्त वसुधावधूः। नराधिपविनाश-

शिखी मयूरोऽपि। धूमकेतव उत्पातशंसिनः,अग्नयश्च। करालितानि भीषणीकृतानि, व्याप्तानि च। बभ्रु कपिलम्। श्वेतभानुश्चन्द्रः। प्रसाधिता आवर्जिताः,

जैसे कि पहले सम्पूर्ण कुल पर्वतों को कम्पित करती हुई पृथिवी मानो पति के साथ जाने की इच्छा से डोलने लगी। परस्पर टकराने के कारण शब्दायमान तरङ्गों वाले समुद्र मानो धन्वन्तरि का स्मरण करते हुँए घूर्णित होने लगे। राजा के अभाव से डरी हुँई दिशाओं के मोर-पंख के समान फैले हुँए कुटिल केशपाश के रूप में धूमकेतु तारे आकाश में उठ गए। धूमकेतुओं से दिशाएँ इस प्रकार भीषण हो गई मानो राजा की आयु की कामना से दिक्पालों द्वारा प्रारम्भ किये गये होमों का धुआँ संसार में व्याप्त हो गया हो। सूर्य का मण्डल प्रभाहीन तथा तपे हुँए लोहे के घड़े के समान कपिल वर्ण का हो गया, मानो किसी ने सिर कट जाने पर छटपटाते हुँए शरीर के बहाने राजा के जीवन की कामना से पुरुष की बलि चढ़ाई हो। चन्द्रमण्डल का घेरा चारों ओर से जलने लगा, मानो चन्द्रमा ने ग्रहण की इच्छा से जँभाई लेते हुँए राहुँ के डर से अपनी रक्षा के लिए आग की दीवार खड़ी कर दी हो। अनुरागयुक्त ( लाल ) दिशाएँ राजा के प्रताप से अपने को प्रसाधित करके मानो पहले ही अग्नि में प्रविष्ट हो चुकी हो इस प्रकार जलने लगी। पृथिवी रूपी वधू बहते हुँए रुधिर के फुहारे से लाल होकर अनुभरण के लिए लालवस्त्र पहने हुँई सी दिखाई पड़ने लगी। राजा के विनाश-

संभ्रमभीतैर्लोकपालैरिव कालायसकवाटपुटैरकालकामेघपटलैररुध्यन्त दिग्द्वाराणि। प्रेतपतिप्रयाणप्रहताः पटवः पटहा इवारटन्तो हृदयस्फोटनाः पस्फायिरे निपततां निर्घातानां घोरा घननिर्घोषाः। निकटीभवद्यम-महिषखुरपुटोद्भूता इव द्युमणिधाम धूसराचक्रुः क्रमेलककचकपिलाः पांशु-वृष्टयः। विरसविराविणीनामुन्मुखीनां शिखिनो ज्वालाः प्रतीच्छन्त्य इव पतन्तीरुल्का नभसो ववाशिरे शिवानां राजयः। राजधामनि धूमायमान-कबरीविभागविभावितविकाराः प्रकीर्णकेशपाशप्रकाशितशोका इव प्राका-शन्त प्रतिभाः कुलदेवतानाम्। उपसिंहासनमाकुलं कालरात्रिविधूयमान-वृजिनवेणीबन्धविभ्रमं बिभ्राणं बभ्राम भ्रामरं पटलम्। अटतामन्तःपुर-स्योपरि क्षणमपि न शशाम व्याक्रोशी वायसानाम्। श्वेतातपत्रमण्डल-मध्याज्जीवितमिव राज्यस्य सरसपिशितपिण्डलोहितं चञ्चच्चञ्चुरुच्चैरुच्च-

मूषिताश्च। कचाः केशाः। शिवानां मृगादीनाम्। कबरीशब्देनात्र कचा लक्ष्यन्ते। व्याक्रोशी परस्पराह्वानशब्दः। वायसानां काकानाम्।

से अकस्मात् डरे हुँए लोकपालों के समान लोहे के किवाड़ जैसे असामयिक काल-मेघों से दिशाओं के द्वार बन्द हो गए। मानो राजा को लेने के लिए यमराज के प्रस्थान काल में जोर-जोर से पटह बजाये जा रहे हों इसी प्रकार हृदय को फोड़ देने वाले अन्तरिक्ष से उत्पन्न वायु के घोर आघातजन्य शब्द बढ़ने लगे। मानो राजा के निकट आते हुँए यमराज के भैंसे के खुरों से उड़ायी गई हो इसी प्रकार आकाश में ऊँट के रोंगटे के समान कपिलवर्ण वाली धूल सूर्यमण्डल को धूसर करने लगी। शृङ्गालियाँ आकाश की ओर मुँह करके जोर-जोर से चिल्लाने लगीं, मानो वे अग्नि की ज्वाला के रूप में आकाश में गिरती हुँई उल्काओं की प्रतीक्षा कर रही हों। राजमहल में कुल देवताओं की प्रतिमाएँ केश भार के बिखर जाने के कारण मानो अपना शोक प्रकट कर रही थीं। भौंरे राजसिंहासन के समीप इस प्रकार मँडराने लगे मानो कालरात्रि चँवर झलने लगी हो। अन्तःपुर के ऊपर-ऊपर उड़ते हुँए कौओं की काँव-काँव क्षण भर के लिए भी बन्द न हुँई। कर्राता हुँआ चंचल चोंच वाला बूढ़ा गीध राज्य के प्राणों के समान तथा गीले मांस-पिण्ड के समान लाल माणिक्य के टुकड़े को उजले छाते के बीच से

खान खण्डं माणिक्यस्य कूजज्जरद्गृध्रः। महोत्पातदूयमानश्च कथमपि निनाय निशाम्।

अन्यस्मिन्नहनि समीपमस्य राजकुलाद् द्रुतगतिवशविशीर्यमाणा-तवाचालिताभिरुग्रीवाभिः किं किमेतदिति पृच्छ्यमानेव दूरादेव भव-नहंसीभिः, स्खलितविशालश्रोणिशिञ्जानरशनानुराविणीभिश्च बाष्पान्धा समुदिश्यमानमार्गेव गृहसारसीभिः अदृष्टकवाटपट्टसंघट्टस्फुटितललाट-पट्टरुधिरपटलेन पटान्तेनेव रक्तांशुकस्य मुखमाच्छाद्य प्ररुदती, संताप-बलविलीनकनकवलयरसधारामिव वेत्रलतामुत्सृजन्ती, मुखमरुत्तरङ्गिता-मुत्तरीयांशुकपटीं स्फुरन्तीं फणिनीव निर्मोकमञ्जरीमाकर्षन्ती, नम्रांसस्रं-सिनानिलविलोलेन नीलतमेन तमालपल्लवचीरचीवरेणेव शोकोचितेन

अन्यस्मिन्नित्यादौ। समीपस्था यशोमत्याः प्रतीहार्याजगामेति संबन्धः। तुलाकोटिर्नूपुरम्। चीरचीवरं वृक्षत्वक्। चीरवासः।

उखाड़ ले गया। इस प्रकार के बड़े-बड़े उत्पातों से दुःखी होकर हर्ष ने किसी प्रकार रात बिताई।

दूसरे दिन हर्ष के पास राजकुल से, तेज गति से दौड़ने के कारण जिसके अलङ्कार टूट टूटकर इस प्रकार झनझना रहे थे मानो विषाद की विजय-घोषणा हो, जिसके अस्तव्यस्त चरण के चंचल नूपुरों की आवाज सुनकर महल की हँसियाँ गर्दन उठाकर इस प्रकार टर्राने लगी मानो उससे "क्या बात है ? क्या बात है" इस प्रकार दूर से ही पूछ रही हो, (आँखों में आँसू भर जाने के कारण) गिर जाने पर जिसके विशाल कटि प्रदेश में लगी हुई करधनी बज उठती तथा उस आवाज से गृहसारसियाँ चिल्ला पड़ती मानो आँखों में आँसुओं के भर जाने के कारण अंधी हुई उसे रास्ता बतला रही हो, अनदेखे किवाड़ से टकरा जाने के कारण जिसके ललाट प्रदेश से रुधिर की धारा बह रही थी मानो लाल वस्त्र के छोर से मुख को ढँककर रो रही हो, संताप के कारण हाथ के स्वर्णनिर्मित कंगन की रसधारा के समान ही जो अपने हाथ की वेत्रलता को छोड़ती जा रही थी, मुख की हवा से फहराते हुए अपने दुपट्टे को जो इस प्रकार समेटती जा रही थी मानो सर्पिणी अपने केंचुल को सम्हालती है, झुके कन्धे से खिसके हुए, हवा से चंचल, गहरे नीले, तमाल वृक्ष के बने चीकर के समान शोक के उचित तथा

धम्मिल्लरचनारहितेन शिरोरुहसंचयेन चञ्चता प्रावृतकुचा, कुचताडनपीडया समुच्छूनाताम्रश्यामतल मुहुर्मुहुरत्युष्णाश्रुप्रमाजनप्रदग्धमिव करकिसलयं धुनाना, चक्षुर्निर्झरे शीर्यति स्नपयन्तीव शोकाग्निप्रवेशायस्वकपोलतलप्रतिबिम्बितमासन्नलोकं लोललोचनप्रवृत्तैस्तरलैस्तारकांशुभिः श्यामायमानमात्मदुःखेन दिवसमपि दहन्तीव 'क्व कुमारः क्व कुमारः ?' इति प्रतिपुरुषं पृच्छन्ती, वेलेति नाम्ना यशोमतः प्रतीहार्याजगाम। विषण्णलोकलोचनप्रत्युद्गता चोपसृत्य कुट्टिमन्यस्तहस्तयुगला गलन्तीभिः सिञ्चन्तीव शुष्यन्तं दशनदीधितिधाराभिराधूसरमधरमधःमुखी विज्ञापितवती—'देव ! परित्रायस्व परित्रायस्व। जीवत्येव भर्तरिकिमप्यध्यवसितं देव्या' इति।

ततस्तदपरमाकर्ण्य च्युत इव सत्त्वेन, द्रुत इव दुःखेन, आचान्त इव चिन्तया, तुलित इव तापेन,अङ्गीकृत इवातङ्केनाप्रतिपत्तिरासीत। आसी-

अप्रतिपत्तिः किंकर्तव्यतामूर्खः। हृतयेऽतिकठिने।

धम्मिल्ल रचना से रहित ( अर्थात् बिना सँवारे गये ) चञ्चल केशपाश से जिसके स्तन ढँके हुँए थे, स्तनों को ताडन करने की पीडा से जिसका तलभाग फूल गया एवं लाल तथा साँवला पड़ गया ऐसे तथा बार-बार गर्म आँसुओं को पोंछने के कारण जो मानो जल गया था ऐसे हस्तपल्लव को कँपाती हुँई, शोकानल में प्रवेश करने के लिए अपने गालों पर प्रतिबिम्बित होते हुँए समीपस्थ लोगों को मानो अपने बहते हुँए आँसुओं की धारा में स्नान कराती हुँई, चंचल आँखों के तारों से निकलती हुँई किरणों से श्याम वर्ण के दिन को भी मानो अपने दुःख से जलाती हुँई, "कुमार कहाँ हैं ? कुमार कहाँ हैं ?" इस प्रकार प्रत्येक व्यक्ति से जो पूछती जा रही थी ऐसी वेला नाम की रानी यशोमती की प्रतीहारी ( द्वारपालिका ) आई। विषाद से भरे हुँए लोगों की आँखें जिसकी ओर उठ गई ऐसी वह समीप आकर एवं कुटिम पर दोनों हाथ रखकर अपने दाँतों की बहती हुई किरण धारा से सूखते हुँए तथा झुर्राये हुँए अधर को मानो सींचती हुई मुँह नीचा करके बोली—"देव ! बचाओ-बचाओ। पति के जीते जी ही देवी ( यशोमती ) कुछ करने जा रही हैं।"

शोक के इस दूसरे कारण को सुन कर देव हर्ष मानो सत्त्व से गिर गये, मानो दुःख से पिघल गये, मानो चिन्ता द्वारा पी लिये गए, मानो ताप द्वारा

च्चास्य चेतसि—'प्रतिपन्नसंज्ञस्य बहुशोऽपि हृदये दुःखाभिषङ्गो निपतन्न-श्मनीव लोहप्रहारः कठिने हुतभुजमुत्थापयति न तु भस्मसात्करोति मे निरनुक्रोशस्य कायम्' इति। उत्थाय च त्वरमाणोऽन्तः पुरमगात्। तत्र च मर्तुमुद्यतानां राजमहिषीणामश्रृणोद् दूरादेव 'तात चूत! चिन्त-यात्मानं प्रवसति ते जननी। वत्स जातीगुच्छ! गच्छाम्यापृच्छस्व माम्। मया विनाद्यानाथा भवसि भगिनि भवनदाडिमलते! रक्ताशोक! मर्षणीयाः पादप्रहाराः कर्णपूरवल्लभङ्गापराधाश्च। पुत्रक! अन्तःपुरबाल-बकुलक वारुणीगण्डूषग्रहणदुर्ललित! दृष्टोऽसि। वत्से प्रियङ्गुलतिके! गाढमालिङ्ग मां दुर्लभा भवामि ते। भद्र भवनद्वारसहकारक! दातव्यो

अनुक्रोशो दया। तत्रेत्यादौ राजमहिषीणामित्येवं प्रायानालापानश्रृणोदिति संबन्धः। आपृच्छस्व ज्योत्कुरु। वारुणी सुरा निवापो मृतमुद्दिश्य दीयते जलादिकम्।

तौल लिये (अर्थात् छोटे बना दिये) गए तथा मानों आतङ्क ने उन्हें अपना अङ्ग बना लिया (इस प्रकार के किंकर्त्तव्य विमूढ़ हो गए)। उनके मन में हुआ—"जिस प्रकार कठोर पर लोहे का प्रहार आग को पैदा करता है उसी प्रकार मुझ चेतनावान् के कठिन हृदय पर बहुत प्रकार के दुःखों का आघात आग उत्पन्न कर देता हैं किन्तु निष्ठुर मेरे शरीर को जला कर राख नहीं करता।" वे उठ कर शीघ्रता से अन्तपुर में पहुँचे और वहाँ मरने लिए उद्यत राजमहिषियों की बाते उन्होंने दूर से ही सुनी—"तात चूत! तू अपनी चिन्ता कर, तेरी माता प्रवास पर है। वत्स जाती गुच्छ! जा रही हूँ, (मुझे) बिदा दो। बहन महल की दाडिमलता! मेरे बिना तू आज अनाथ हो रही है। रक्ताशोक! मेरे चरण-प्रहारों को तथा कर्णपुर बनाने के लिए तुम्हारे पल्लवों को तोड़ने के जो अपराध मैंने किये हैं उन्हें क्षमा करना। बेटा, अन्तःपुर के छोटे बकुल! मदिरा के गण्डूष लेने में दुर्ललित! अब तेरा अन्तिम दर्शन है। बेटी प्रियङ्गु लतिका! कस कर मेरा आलिङ्गन कर, मैं तेरे लिए अब दुर्लभ होने जा रही हूँ। भद्र भवन द्वार के सहकार! तू मुझे जलाञ्जलि देना क्योंकि

निपापतोयाञ्जलिरपत्यमसि। भ्रातः पञ्जरशुक ! यथा न विस्मरसि माम्, किं व्याहरसि दूरीभूतास्मि ते ? शारिके ! स्वप्ने नः समागमः पुनर्भूयात्। मातः ! मार्गलग्नं कस्य समर्पयामि गृहमयूरकम् ? अम्ब ! सुतवल्लालनीयमिदं हंसमिथुनम्, मन्दपुण्यया मया न संभावितोऽस्य चक्रवाकयुगलस्य विवाहोत्सवः। मातृवत्सले ! निवर्तस्व गृहहरिणिके ! समुपनय सौविदल्ल ! वल्लभवल्लकीं परिष्वजे तावदेनाम्। चन्द्रसेने ! सुदृष्टः क्रियतामयं जनः। विन्दुमति ! इयं तेऽन्त्या वन्दना। चेटि ! मुञ्च चरणौ। आर्ये कात्यायनिके ! किं रोदिषि नीतास्मि दैवेन ! तात कञ्चुकिन् ! किं मामलक्षणां प्रदक्षिणीकरोषि। धात्रेयि ! धारयात्मानं किं पादयोः पतसि। भगिनि। गृहाण मामपश्चिमां कण्ठे। कष्टं न दृष्टा प्रियसखी मलयवती कुरङ्गवति ! अयमामन्त्रणाञ्जलिः। सानुमति ! अयमन्त्यः प्रणामः। कुवलयवति ! एष तेऽवसानपरिष्वङ्गः। सख्यः ! क्षन्तव्याः प्रणयकलहाः', इत्येवं प्रायानालापान्।

---

तू मेरी सन्तान है। भैया पिंजड़े का तोता ! मुझे भूल मत जाना, क्या कहते हो ? मैं तुमसे दूर हो रही हूँ। शारिके ! स्वप्न में हमारा तुम्हारा मिलन फिर हो। हाय माता ! रास्ता रोके हुए गृह-मयूर को किसे सौंपू ? अम्बे ! पुत्र के समान हंस के इस जोड़े को पालना। मन्द पुण्यवाली मेरे द्वारा चकवा-चकवी के इस जोड़े का विवाहोत्सव न रचाया जा सका। माता के प्रति प्रेम रखने वाली अरी घर की हिरनी। लौट जा। हे कंचुकी ! प्यारी वीणा को लाओ, तब तक उसे आलिङ्गन कर लूं। चन्द्रसेना। इस जन ( अर्थात् मुझे ) को अच्छी तरह देख ले। बिन्दुमती ! यह मेरे प्रति आखिरी वन्दना है। चेटी ! मेरे पैर छोड़ दे। आर्या कात्यायनिका ! क्यों रो रही हो ? दैव द्वारा मैं ले जायी जा रही हूँ। तात कञ्चुकी ! क्यों मुझ कुलच्छनी को घेर रहे हो ? धात्रेयी ! अपने को सम्हाल। क्यों मेरे पैर पड़ती है ? भगिनी ! फिर लौट कर न आने वाली मेरे गले से लग जा। हाय, प्रिय सखी मलयवती को नहीं देखा। कुरङ्गवती ! यह प्रस्थान की हथजोरी है। सानुमती ! यह आखिरी प्रणाम है।" कुवलयवती ! यह अन्त का आलिङ्गन है ! सखियों ! प्रेम के झगड़ों को क्षमा करना।

दह्यमानश्रवणश्च तैः प्रविशन्नेव निर्यान्तीं दत्तसर्वस्वापतेयां गृहीतमरणप्रसाधनाम्, जानकीमिव जातवेदसं पत्युः पुरः प्रवेक्ष्यन्तीम्, प्रत्यग्रस्नानार्द्रदेहतया श्रियमिव भगवतीं सद्यः समुद्रादुत्थिताम्, कुसुम्भबभ्रुणी वाससी दिवमिव तेजसी सांध्ये दधानाम्, ताम्बूलदिग्धरागान्धकाराधरप्रभापटपाटलं पट्टांशुकमिव विधवामरणचिह्नमङ्गलग्नमुद्वहन्तीम् रक्तकण्ठसूत्रेण कुचान्तरावलम्बिना स्फुटितहृदयविगलितरुधिरधाराशङ्कां कुर्वन्तीम्, निर्यक्कुटिलकुण्डलकोटककण्टिकाकृष्टतन्तुना हारेण वलितेन सितांशुकपाशेनेव कण्ठमुत्पीडयन्तीम्, सरसकुङ्कुमाङ्गरागतया कवलितामिव दिधक्षता चिताचिष्मता, चितानलार्चनकुसुमैरिव धवलधवलैरश्रुबिन्दुभिरंशुकोत्सङ्गमापूरयन्तीम्, गृहदेवतामन्त्रणबलिमिव वलयैर्विगलद्भिः पदे पदे विकिरन्तीम् आप्रपदीनां कण्ठ गुणकुसुममालां यम-

---

उन (उपर्युक्त बातों से) हर्ष के कान जलने लगे तथा प्रवेश करते ही उन्होंने निकलती हुई, जो सुहाग के चिह्न अर्पित कर चुकी थी तथा मृत्यु के प्रसाधन ग्रहण कर चुकी थी ऐसी, जो सीता के समान पति के समक्ष अग्नि में प्रवेश करने को तैयार थी ऐसी, जो अभी-अभी स्नान करने के कारण गीले शरीर वाली थी, मानो समुद्र से तुरत निकली हुई भगवती लक्ष्मी हो ऐसी, आकाश जैसे सन्ध्या काल में तेज को धारण करता है उसी प्रकार जो कुसुम्भी रंग के दो कपड़ों को धारण किये हुए थी ऐसी, पान की गाढ़ी लाली से युक्त अधर की प्रभा से लाल पट्टांशुक के समान जिसने अङ्ग में लगे हुए विधवा के मरने के चिह्न को धारण किया था ऐसी, स्तनों के बीच लटकते हुऐ लाल रंग के कण्ठसूत्र से जो अपने फटे हुए हृदय से प्रवाहित रक्तधारा की शङ्का उत्पन्न कर रही थी ऐसी, तिरछे-टेढ़े कुण्डल के अग्रभाग के काँटों में फँसे सूत्र वाले घिरे हार से कण्ठ को उजले अंशुक के फाँस से मानो जो दबा रही थी ऐसी, शरीर में लगे हुऐ कुङ्कुम के सरस अङ्गराग के कारण जो ऐसी लग रही थी मानो चिन्ता की अग्नि जलाने के लिए उसे अपना कौर बना चुकी हो ऐसी, मानो चिन्ताग्नि-पूजन के फूल हों ऐसी अपनी उजली-उजली अश्रु-बिन्दुओं से जो अपने आँचल को भर रही थी ऐसी, गृह देवता के आमन्त्रण की बलि के समान जो कदम-कदम पर गिरते हुए, बलयों को बिखेर रही थी ऐसी, पैर तक लटकती

दोलामिवारूढाम्, अन्तर्गुञ्जन्मधुकरमुखरेणामन्त्र्यमाणलोचनोत्पलामिव कर्णोत्पलेन प्रदक्षिणीक्रियमाणामिव मणिनूपुरबन्धुभिर्बद्धमण्डलं भ्रमद्भिर्भवनहंसैः, संनिहितप्राणसमं मरणाय चित्तमिव चित्रफलकमाविचलं धारयन्तीम्, अर्चाबद्धोद्धूयमानधवलपुष्पदामकां, पतिव्रतापताकामिव पतिप्रासयष्टिमिष्टामुपगूहमानाम्, बन्धोरिव निजचारित्रस्य धवलस्य नृपातपत्रस्य पुरो नेत्रोदकमुत्सृजन्तीम्, पत्युः पादपतनसमुद्गमदभ्याधिकबाष्पाम्भः प्रवाहप्रतिरुद्धदृशः कथमपि प्रतिपन्नादेशान् सचिवान् संविशन्तीम्, अनुनयनिर्वर्तितविधुरवृद्धबन्धुवर्गवर्धमानध्वनिभिर्गृहाक्रन्दैराकृष्यमाणश्रवणाम् भर्तृभाषितनिभैः पञ्जरसिंहबृंहितैर्ह्रियमाणहृदयाम्, धात्र्या भर्तृभक्त्या च निजया प्रसाधिताम्, मूर्च्छया जरत्या च संस्तुतया धार्यमाणाम्, सख्या पीडया च व्यसनसंगतया समालिङ्गिताम् पार-

---

हुई कण्ठमाला के कारण जो यमराज की दोला पर चढ़ी हुई सी लग रही थी ऐसी, कर्णोत्पल के भीतर गुञ्जार करते हुऐ भौंरों के कारण जो मानो लोचनोत्पल से विदा ले रही थी ऐसी, मणिनूपुर के बन्धुभूत भवन के हंस घेरा बाँध कर मानो जिसकी प्रदक्षिणा कर रहे थे ऐसी (जिसमें पति का चित्र बना हुआ था ऐसे) चित्रफलक को मरने के लिए चित्त के रूप में जो अपनी छाती से जोर से चिपकाये हुए थी ऐसी, पति की प्रासयष्टि (कुन्त नामक अस्त्र) को, जिसमें पूजा के लिए बँधी हुई उजले फूल की माला लहरा रही थी, को पतिव्रता की पताका के समान जो धारण कर ह्री थी ऐसी, अपने स्वच्छ चारित्र्य के बन्धु के समान राजा के छाते के आगे जो आँसुओं के जल टपका रही थी ऐसी, पति के पैरों पर गिरने से निकलते हुए अश्रुजल के प्रवाह से भरी आँखों वाले अपने आज्ञाकारी मन्त्रियों को जो किसी प्रकार सन्देश दे रही थी ऐसी अनुनय-विनय करके लौटाये गये, वियोग से व्यथित अपने बड़े-बूढ़े बान्धव जनों के रोने से बढ़ी हुई घर की कराह भरी आवाज से जिसके कान खिचे जा रहे थे ऐसी, पति की आवाज के समान दहाड़ते हुए पिंजड़े के सिंहों का गर्जन सुनने में जिसका हृदय मुग्ध हो रहा था ऐसी, जो धाय तथा अपनी पति भक्ति द्वारा प्रसाधित थी ऐसी मूर्च्छा तथा परिचित वृद्धा जिसे सम्हाल रही थी ऐसी, दुःख सहायता के लिए आई सखी तथा पीड़ा, दोनों ने जिसका आलिङ्गन किया था

अनेन संतापेन च गृहीतसर्वावयवेन परीताम्, कुलपुत्रोच्छ्वसितैश्च महत्तरैरधिष्ठिताम्, कञ्चुकिभिर्दुःखैश्चातिवृद्धैरनुगताम्, भूपालवल्लभान् कौलेयकानपि सास्रमालोकयन्तीम्, सपत्नीनामपि पादयोः पतन्तीम्, चित्रपुत्रिकामप्यामन्त्रयमाणाम्, गृहपतत्रिणामप्यञ्जलिं पुरस्तादुपरचयन्तीम्, पशूनप्यापृच्छयमानाम्, भवनपादपानपि परिष्वजमानां मातरं ददर्श।

दूरादेव च बाष्पायमाणदृष्टिरभ्यधात्—'अम्ब! त्वमपि मां मन्दपुण्यं त्यजसि? प्रसीद, निवर्तस्व' इत्यभिदधान एव च सस्नेहमिव नूपुरमणिमरीचिभिश्चुम्ब्यमानचूडश्चरणयोर्न्यपतत्। देवी तु यशोमती तथा तिष्ठति पादनिहितशिरसि विमनसि कनीयसि प्रेयसि तनये गुरुणा गिरिणेवोद्वेगावेगेनाक्रम्यमाणा, मूर्च्छान्धतमसं रसातलमिव प्रविशन्ती, बाष्पप्रवा-

आपृच्छयमाना ज्योत्कारयन्ती।

बाष्पायमाणा बाष्पमुद्वमन्ती। देवी बाष्पोत्पतनं धारयितुं न शशाकेति।

ऐसी, परिजन तथा सन्ताप दोनों ने जिसके समस्त अङ्गों को पकड़ कर घेर लिया था ऐसी, कुल पुत्रों के उच्छ्वासों तथा बड़े-बड़े लोगों से जो अधिष्ठित थी ऐसी, जो कञ्चुकियों तथा अत्यन्त बढ़े हुए दुःखों से अनुगत थी ऐसी, राजा के प्रिय कुत्तों को भी जो डबडबायी आँखों से देख रही थी ऐसी, जो सौतों के भी पैर पड़ रही थी ऐसी, जो भवन के पक्षियों के भी आगे हाथ जोड़ रही थी ऐसी, जो पशुओं से भी बिदा ले रही थी ऐसी तथा जो भवन के वृक्षों का भी आलिङ्गन कर रही थी ऐसी अपनी माता को देखा।

दूर से ही आँसुओं से युक्त आँखों वाले हर्ष ने कहा—"माँ! तुम भी मुझ मन्दपुण्य को छोड़ रही हो? कृपा करो और इस (आत्महत्या के विचार) से निवृत्त होओ।" यह कहते हुए स्नेहपूर्वक नूपुर मणियों से मस्तक में चुम्बित होते हुए माता के पैरों पर गिर गये। देवी यशोमती उस प्रकार पैरों पर माथा टेके व्याकुल अपने छोटे प्रिय पुत्र के होने पर पर्वत के समान भारी उद्वेग के आवेग से अभिभूत होती हुई, पाताल के समान मूर्च्छा के घोर अन्धकार में प्रवेश करती हुई, आँसुओं के प्रवाह के समान देर तक रोक रखने के कारण

हेणेव चिरनिरोधसंपिण्डितेन स्नेहसंभारेण निर्भराविर्भूतेनाभिभूयमाना, कृतप्रयत्नापि निवारयितुं न शशाक बाष्पोत्पतनम्। उत्कटकुचोत्कम्पप्रकटितासह्यशोकाकूता च गद्गदिकागृह्यमाणगलविकला निःसामान्यमन्युतरलीक्रियमाणाधरोद्देशा पुनरुक्तस्फुरणनिबिडितनासापुटा निमील्य नयने नयनाम्भःसेकप्लवेन प्लावयन्ती विमलौ कपोलौ संच्छाद्य करनखमयूखमालाखचिततनुना तन्वन्तरनिर्गच्छदच्छास्रस्रोतसेवांशुकपटान्तेन किंचिदुत्तानितं वदनेन्दुं दूयमानमानसा स्मरन्ती प्रस्नुतस्तनी प्रसवदिवसादारभ्य सकलमङ्कशायिनः शैशवमस्य ज्ञातिगृहगतहृदया 'अम्ब, तात! न पश्यतं पापां परलोकप्रस्थितां मामेवमतिदुःखिताम्' इति मुहुर्मुहुराक्रन्दती पितरौ, 'हा वत्स! विश्रान्तभागधेया न दृष्टाऽसि' इति प्रेष्ठं ज्येष्ठं तनयमसंनिहितं क्रोशन्ती, 'अनाथा जाता' इति श्वशुरकुलवर्तिनी

संबन्धः। बाष्पोत्पतनमश्रुप्रवाहम्।

इकट्ठे हुए और अत्यन्त प्रकट अपने स्नेह-सम्भार से दबती हुई, प्रयत्न करने पर भी अपने आँसुओं के पतन को न रोक सकी। बुरी तरह स्तनों के काँपने के कारण जिसका असह्य शोक प्रकट हो रहा था, गले में हिचकी बँध जाने के जो व्याकुल हो उठी थी, असामान्य शोक के कारण जिसका अधर फड़-फड़ा रहा था, बार-बार फड़कती हुई जिसकी नाक जकड़ रही थी, आँखें मूँद कर नेत्र-जल की धार से जो अपने दोनों स्वच्छ गालों को सींच रही थी, कुछ उतान किये हुए अपने मुखचन्द्र को हाथ के नखों की किरणों से से खचित, शरीर के अन्दर से निकलते हुए स्वच्छ आँसुओं के स्रोत के समान अंशुक वस्त्र के पल्ले से ढँक कर स्तन से दूध बहाती हुई, दुःखी मन से जन्मदिन से लेकर गोद में सोने वाले कुमार के शैशव का जो स्मरण करने लगी, जिसका हृदय अपने ज्ञातिगृह अर्थात् अपने पिता के घर चला गया तथा "हा अम्ब! हा तात! परलोक प्रस्थान करती हुई इस प्रकार अत्यन्त दुःखी मुझ पापिन को आप लोग नहीं देख रहे हैं?" इस प्रकार बार-बार अपने माँ-बाप के प्रति चिल्ला कर जो कहने लगी, "हाँ वत्स! मैं अभागी तुझे देख न सकी" इस प्रकार दूर गये हुए अपने अत्यन्त प्रिय बड़े बेटे ( राज्य वर्धन ) को सम्बोधन करके जो चिल्लाने लगी, "तू अनाथ हो गई" इस प्रकार श्वशुर कुल में गई अपनी पुत्री

दुहितरमनुशोचन्ती, निष्करुण! किमपराद्धं तवामुना जनेन?' इति दैवमुपालभमाना, 'नास्ति मत्समा सीमन्तिनी दुःखभागिनी' इति निन्दन्ती बहुविधमात्मानम्, मुषितास्मि कृतान्त नृशंस! त्वया' इत्यकाण्डे कृतान्तं गर्हमाणा मुक्तकण्ठमतिचिरं प्राकृतप्रमदेव प्रारोदीत्।

प्रशान्ते च मन्युवेगे सस्नेहमुत्थापयामास सुतम्। हस्तेन चास्य प्ररुदितस्य पक्ष्मपालीपुञ्जचमानाश्रुकणनिवहां द्रुतामिवाधिकतरं क्षरन्तीं दृष्टिमुन्ममार्ज। स्वयमपि कठोररागपरिपीयमानेन धवलिम्ना मुच्यमानोदरे क्वथदश्रुस्रवत्पर्यन्ते शुक्लशीकरतारतारकितपक्ष्मणी सूक्ष्मतराश्रुबिन्दुपरिपाटीपतनानुबन्धविधुरे लोचने पुनःपुनरापूर्यमाणे प्रमृज्य बाष्पार्द्रगण्डगृहीतां च श्रवणशिखरमारोप्य शोकलम्बामलकलतामधःस्रस्तविलोलबालिकाव्याकुलितां च समुत्सार्य तिरश्चीं चिकुरसटामश्रुप्रवाहपूरित-

---

(राज्यश्री) के बारे में सोच कर जो कहने लगी, "निर्दय! इस जन (अर्थात् मैं) ने तेरा क्या बिगाड़ा था" इस प्रकार जो दैव को उलाहना देने लगी, "मेरे समान दुःखिया नारी कोई नहीं" ऐसा कहकर बहुत प्रकार से जो अपने आपको कोसने लगी, "अरे क्रूर यमराज ने मुझे लूट लिया" इस प्रकार असमय में जो यमराज की निन्दा करने लगी ऐसी वह (रानी यशोमती) सामान्य स्त्री की भाँति बहुत देर तक फूट-फूट कर रोती रही।

जब शोक का वेग कम हुआ तो अपने पुत्र को स्नेहपूर्वक उसने उठा लिया और अपने हाथ से रो पड़े हुए उसकी पपनियों में इकट्ठे होते हुए आँसुओं की बूँदों के कारण मानो पिघल कर और अधिक बहती हुई आंखों को पोंछा। स्वयं भी, जिनके उदर भाग को कठोर लाली द्वारा पी लिये जाने के कारण सफेदी छोड़ रही थी, जिनके दोनों ओर खौलते हुए आंसू बह रहे थे, जिनकी पपनियां उजली बूंदों के तारों से भर गई थी, जो सूक्ष्मतर अश्रु बिन्दुओं के लगातार गिरने से परेशान थे तथा जो बार-बार आंसुओं से भर जाते थे ऐसे अपने नेत्रों को पोछकर तारों के समान उजले-उजले फुहारों से भरी पपनी वाले, आँसुओं से भीगे गालों में चिपकी हुई तथा शोक के कारण खुलकर लम्बी लटकती हुई लटों को कान के ऊपर चढ़ाकर नीचे खिसकी हुई बालिका (कान में पहनी जाने वाली "बाली") से व्याकुल अपने कुटिल केशों को समेट कर

मार्द्रं च किंचिच्चच्युतमुत्क्षिप्य हस्तेन स्तनोत्तरीयं तरङ्गितमिव नखांशुपटलेन भग्नांशुकपटान्ततनुताम्रलेखालाञ्छितलावण्यकुब्जिकावर्जितराजतराजहंसास्यसमुद्गीर्णेन पयसा प्रक्षाल्य मुखकमलं कलमूकलोकविधृते वासःशकले शुचिनि समुन्मृज्य पाणी सुतवदनविनिहितनिभृतनयनयुगला चिरं स्थित्वा पुनः पुनरायतं निःश्वस्यावादीत्—'वत्स ! नासि न प्रियो निर्गुणो वा परित्यागार्हो वा। स्तन्येनैव सह त्वया पीतं मे हृदयम् ! अस्मिंश्च समये प्रभूतप्रभुप्रसादान्तरिता त्वां न पश्यति दृष्टिः। अपि च पुत्रक ! पुरुषान्तरविलोकनव्यसनिनी राज्योपकरणमकरुणा वा नास्मि लक्ष्मीः क्षमा वा। कुलकलत्रमस्मि चारित्रमात्रधना धर्मधवले कुले जाता। किं विस्मृतोऽसि मां समरशतशौण्डस्य पुरुषप्रकाण्डस्य केसरिण इव केसरिणीं गृहिणीम् ? वीरजा वीरजाया वीरजननी च मादृशी पराक्रमक्रयक्रीता कथमन्यथा कुर्यात्। एवंविधेन पित्रा ते भरत-

---

आँसुओं के प्रवाह से भरे हुए भीगे, कुछ खिसके हुए स्तनोत्तरीय को, जो उसके नखों की किरणों से तरङ्गित हो रहा था, हाथ से ऊपर उठाकर देह से चिपके हुए अंशुक वस्त्र के छोर पर डाली गई पतली तांबे की धारी से जिसका सौन्दर्य बढ़ रहा था ऐसी कुब्जिका पुतली से झुकाकर पकड़ हुई चाँदी के बने राजहंस की आकृति के पात्र के मुख से निकलते हुए जल से अपने मुखकमल को धोकर गूंगे द्वारा लिये हुए पवित्र कपड़े के टुकड़े से दोनों हाथ पोंछकर पुत्र के मुखड़े में एकटक दोनों आँखें गड़ाकर देर तक ठहरने के बाद बार-बार लम्बी साँस लेती हुई बोली—"वत्स ! ऐसा नहीं है कि तुम मेरे प्रिय नहीं हो और ऐसा भी नहीं है कि तुम गुणहीन या परित्याग के योग्य हो।

मेरे दूध के साथ ही तुम मेरे हृदय को भी पी गये हो। इस समय अत्यन्त पतिभक्ति के कारण अन्तरित हो जाने से तुम्हें मेरी दृष्टि नहीं देख पाती है। और भी हे प्यारे पुत्र ! अन्य पुरुष द्वारा देखे जाने के व्यसन से युक्त, राज्य का उपकरण मात्र तथा निष्करण लक्ष्मी या पृथिवी मैं नहीं हूँ। मैं कुलस्त्री हूँ, चारित्र्य ही हमारा धन है तथा धर्म से उज्ज्वल कुल में मैं उत्पन्न हुई हूँ। क्या तुम भूल गये कि मैं सैकड़ों युद्धों में मद करने वाले शेर के समान उन पुरुष प्रकाण्ड की शेरनी जैसी धरनी हूँ। वीर पिता की पुत्री, वीर पुरुष की पत्नी एवं वीर पुत्र को जन्म देनेवाली, पराक्रम रूपी द्रव्य से खरीदी गई मुक्त जैसी

भगीरथनाभागनिभेन नरेन्द्रवृन्दारकेण गृहीतः पाणिः। आसेवितः सेवा-संभ्रान्तानन्तसामन्तसीमन्तिनीसमावर्जितजाम्बूनदघटाभिषेकः शिरसा। लब्धो मनोरथदुर्लभो महादेवीपट्टबन्धसत्कारलाभो ललाटेन। आपीतौ युष्मद्विधैः पुत्रैरमित्रकलत्रबन्दिवृन्दविधूयमानचामरमरुच्चलचीनांशुकधरौ पयोधरौ। सपत्नीनां शिरःसु निहितं नमन्निखिलकटककुटुम्बिनीकिरीट-माणिक्यमालार्चितं चरणयुगलकम्। एवं कृतार्थसर्वावयवा किमपरमपेक्षे क्षीणपुण्या? भर्तुर्मविधवैव वाञ्छामि। न च शक्नोमि दग्धस्य स्वभर्तु-रार्यपुत्रविरहिता रतिरिव निरर्थकात् प्रलापान् कर्तुम्। पितुश्च ते पादधूलि-रिव प्रथमं गगनगमनमावेदयन्ती बहुमता भविष्यामि शूरानुरागिणीनां सुराङ्गनानाम्। प्रत्यग्रदृष्टदारुणदुःखदग्धायाश्च मे किं धक्ष्यति धूमध्वजः।

---

जाम्बूनदं सुवर्णम्। पादधूलिरिवेति। सापि प्रथमगगनगमनमावेदयति। धक्ष्यति भस्मीकरिष्यति। धूमध्वजोऽग्निः।

---

(स्त्री) कुछ और कैसे कर सकती है? भरत, भगीरथ तथा नाभाग तुल्य राजाओं में श्रेष्ठ तुम्हारे पिता ने मेरा पाणिग्रहण किया है। सेवापरायण अनेक सामन्तों की पत्नियों ने स्वर्ण-कलश उठाकर मेरे सिर पर अभिषेक किया है। मनोरथ द्वारा भी दुर्लभ महादेवी पद के पट्टबन्ध-सम्मान को मैंने अपने ललाट से प्राप्त कर लिया है। तुम्हारे जैसे वीरों ने शत्रु की पत्नियों द्वारा झले गये चँवर की हवा से चंचल चीनांशुक धारण करने वाले स्तनों का पान किया है। झुकती हुई सम्पूर्ण कटक (स्कन्धवार) की कुटुम्बिनियों के किरीट में खचित माणिक्य की माला से पूजित मेरे दोनों पैर सौतों के मस्तकों पर रह चुके हैं। इस प्रकार जब कि मेरे सारे अङ्ग कृतकृत्य हो चुके हैं तो क्षीण पुण्योंवाली मैं अब और क्या चाहूँ? इसलिए अविधवा रहकर ही मैं मरना चाहती हूँ। विधवा रति (कामदेव पत्नी) के सदृश मैं जले हुए अपने पति के शोक में व्यर्थ प्रलाप नहीं कर सकती। तुम्हारे पिता के पैरों की धूल से सदृश आकाश में अपने गमन को पहले ही सूचित करती हुई मैं शूरों के प्रति अनुराग रखने वाली देवताओं के सम्मान का पात्र बनूँगी। अभी-अभी देखे गये भीषण दुःख से जली हुई मुझे अग्नि क्या जलाएगी? मरने से अधिक साहस का काम इस समय मेरा जीवित

मरणाच्च मे जीवितमेवास्मिन्समये साहसम् । अतिशीतलः पतिशोकानलादक्षयस्नेहेन्धनादस्मादनलः । कैलासकल्पे प्रवसति जीवेश्वरे जरत्तृणकर्णिकालघीयसि जीविते लोभ इति क्व घटते । अपि च जीवन्तीमपि मां नरपतिमरणावधीरणमहापातकिनीं न स्प्रक्ष्यन्ति पुत्र ! पुत्रराज्यसुखानि । दुःखदग्धानां च भूतिरमङ्गला चाप्रशस्ता च निरुपयोगा च भवति । वत्स ! विश्वस्तानां यशसा स्थातुमिच्छामि लोके न वपुषा । तदहमेव त्वां तावत्तात ! प्रसादयामि न पुनर्मनोरथप्रातिकूल्येन कदर्थनीयास्मि । इत्युक्त्वा पादयोरपतत् ।

स तु ससंभ्रममपनीय चरणयुगलमवनमिततनुरुभयकरविधृतवपुषमवनितलगतशिरसमुदनमयन्मातरम् । दुर्निवारतां च शुचः सम्मवधार्य कुलयोषिदुचितां च तामेव श्रेयसीं मन्यमानः क्रियां कृतनिश्चयां च तां ज्ञात्वा तूष्णीमधोऽभवत् ।

---

भूतिः समृद्धिः, भस्म च । विश्वस्तानां विधवानाम् ।

---

रहना है । स्नेह रूपी इन्धन वाली पति की शोकाग्नि की अपेक्षा यह (चिता की) अग्नि अत्यधिक ठण्ढी है । कैलास के समान प्राणनाथ जब प्रवास कर रहे हैं तो पुराने तिनके के टुकड़े के समान तुच्छ जीवन के लिए लोभ की बात कहाँ घटती है ? और भी, हे पुत्र ! पुत्र के राज्य सुख, राजा की मृत्यु से तिरस्कार जन्य पापवाली जीवित रहती हुई भी मुझे नहीं छू पायेंगे । दुःख से जले हुए व्यक्तियों के लिए ऐश्वर्य अमङ्गल, अप्रशस्त तथा अनुपयोगी हुआ करता है । हे वत्स ! मैं विश्वस्तजनों के यश से इस संसार में रहना चाहता हूँ न कि शरीर से। इसलिए हे तात ! मैं ही तुम्हें मनाती हूँ कि तुम मुझे मेरी इच्छा की प्रतिकूलता द्वारा मुझे कष्ट न पहुँचाना ।'' यह कहकर ( हर्ष के ) पैर पर गिर गई ।

देव हर्ष ने हड़बड़ाकर अपने दोनों पैर हटा लिए तथा झुककर एवं दोनों हाथों से पकड़कर जमीन पर माथा टेकी हुई अपनी माँ को उठा लिया । शोक को हटाना कठिन समझकर कुल स्त्रियों के लिए उचित उसी क्रिया को उन्होंने श्रेयस्कर माना तथा माता को कृत निश्चय जानकर चुपचाप अपना मुँह नीचा कर लिया ।

अभिनन्दति हि स्नेहकातरापि कुलीनता देशकालानुरूपम्। देव्यपि यशोमती परिष्वज्य समाघ्राय च शिरसि निर्गत्य चरणाभ्यामेव चान्तःपुरात्पौराक्रन्दप्रतिशब्दनिर्भराभिरुपरुध्यमानेव दिग्भिः सरस्वतीतीरं ययौ। तत्र च स्त्रीस्वभावकातरैर्दृष्टिपातैः प्रविकसितरक्तपङ्कजपुञ्जैरिवार्चयित्वा भगवन्तं भानुमन्तमिव मूर्तिरैन्दवी चित्रभानुं प्राविशत्। इतरोऽपि मातृमरणविह्वलो बन्धुवर्गपरिवृतः पितुः पार्श्वं प्रायात्। अपश्यच्च स्वल्पावशेषप्राणवृत्तिं परिवर्त्यमानतारकं तारकराजमिवास्तमभिलषन्तं जनयितारम्। असह्यशोकोद्रेकाभिद्रुतश्च त्याजितः स्नेहेन धैर्यम्। आश्लिष्यास्य सकलदुर्मदमहीपालमौलिमालोलालितौ पादपद्मावन्तस्तापान्मुखचन्द्रमिव द्रवीभवन्तं दशनज्योत्स्नाजालमिव जलतामापद्यमानं लोचनलावण्यमिव विलीयमानं मुखसुधारसमिव स्यन्दमानम्, अच्छाच्छमश्रुस्रोतसां संतानं महामेघमयविलोचन इव वर्षन्नितरवद्विमुक्तारावश्चिरं रुरोद।

अमावास्यायामिन्दुर्भानुमन्तं प्रविशतीति प्रसिद्धम्। चित्रभानुमग्निम्। तारकराजं चन्द्रम्। असह्येत्यादौ चिरं रुरोदेति संबन्धः। उद्रेक आधिक्यम्।

स्नेह से कातर होकर भी कुलीनता देश एवं काल के अनुरूप आचरण का अभिनन्दन करती है। देवी यशोमती ने पुत्र का आलिङ्गन कर और उसका माथा सूँघकर अन्तःपुर से पैदल ही निकलकर पुरवासियों के रोने-कलपने की आवाज से प्रतिध्वनित दिशाओं द्वारा मानो रोकी जाने पर भी सरस्वती (नदी) के तट पर पहुँच गई। वहाँ स्त्री-स्वभाव के कारण कातर एवं खिले हुए रक्त कमल के समूहों के समान अपने दृष्टिपातों से पूजा करके अग्नि में उसी प्रकार प्रविष्ट हो गई जिस प्रकार भगवान् सूर्य में चन्द्रमा की मूर्ति प्रवेश करती है। माता की मृत्यु से विह्वल हर्ष भी बन्धुओं के बीच घिरकर पिता के पास पहुँचे और जिनके प्राण कुछ-कुछ बच रहे थे तथा जो आँखें तरेरते जा रहे थे ऐसे पिता को उन्होंने अस्त होना ही चाहते हुए चन्द्रमा के समान देखा। असहनीय शोक के आवेग से अभिभूत हो जाने से स्नेह के कारण उनका धैर्य जाता रहा। सम्पूर्ण दुर्मद राजाओं के मस्तकों द्वारा लालित अपने पिता के चरण कमलों को पकड़ कर आन्तरिक ताप के कारण मानो उनका मुखचन्द्र पिघल रहा था या दाँतों की किरणें ही पानी बनती जा रही थी या आँखों का सौन्दर्य पिघल रहा था या मुख का अमृतरस ही चू रहा था, इस प्रकार महामेघ के सदृश अपने नेत्रों से आँसुओं की झड़ी लगाने लगे तथा दहाड़े मारकर देर तक रोते रहे।

राजा तु तमुपरुध्यमानदृष्टिरविरतरुदितशब्दाश्रितश्रवणः प्रत्यभिज्ञाय शनैः शनैरवादीत्—"पुत्र ! नार्हस्येवं भवितुम् । भवद्विधा न ह्यमहासत्त्वाः । महासत्त्वता हि प्रथममवलम्बनं लोकस्य पश्चाद्राजबीजिता । सत्त्ववतां चाग्रणीः सर्वातिशयाश्रितः क्व भवान्, क्व वैक्लव्यम् ? 'कुलप्रदीपोऽसि' इति दिवसकरसदृशतेजसस्ते लघूकरणमिव । 'पुरुषसिंहोऽसि' इति शौर्यपटुप्रज्ञोपबृंहितपराक्रमस्य निन्देव । 'क्षितिरियं तव' इति लक्षणाख्यातचक्रवर्तिपदस्य पुनरुक्तमिव । 'गृह्यतां श्रीः' इति स्वयमेव श्रिया परिगृहीतस्य विपरीतमिव । 'अध्यास्यतामयं लोकः' इत्युभयलोकविजिगीषोरपुष्कलमिव । 'स्वीक्रियतां कोशः' इति शशिकरनिकरनिर्मलयशःसंचयैकाभिनिवेशिनो निरुपयोगमिव । 'आत्मीक्रियतां राजकम्' इति गुणगणात्मीकृतजगतो गतार्थमिव । 'उह्यतां राज्यभारः' इति भुवन-

उपरुध्यमाना उपरोधवती दृष्टिर्बुद्धिर्यस्य सः । अवलम्बनमाश्रयः । राजबीजिता

मुर्दा हुई दृष्टि वाले राजा ने लगातार रोने की आवाज के कान में पहुँचने से पहचान कर हर्ष से धीरे-धीरे कहा—"बेटे ! तुम्हें ऐसा नहीं होना चाहिए। तुम्हारे जैसे लोग महासत्त्व हुआ करते हैं। महासत्त्व ही लोगों का पहला आश्रय है, राजपुत्रता बाद में। सत्त्ववान् व्यक्तियों के अग्रणी तथा सब में बढ़े-चढ़े कहाँ तुम और कहाँ यह व्याकुलता ? "तुम कुल के दीपक हो।" यह कहना सूर्य के समान तेजस्वी तुम्हें हलका करना जैसे है। "तुम पुरुषसिंह हो" यह कहना शूरता और प्रखर बुद्धि द्वारा बढ़े हुए पराक्रम वाले तुम्हारी निन्दा के समान है। "यह पृथिवी तुम्हारी है" यह कहना लक्षणों द्वारा ही कहे गए चक्रवर्ती पद वाले तुम्हारे लिए पुनरुक्त के समान है। "श्री को ग्रहण करो" यह कहना स्वयं ही श्री द्वारा स्वीकृत किये गये तुम्हारे लिए विपरीत जैसा है। "इस संसार में राज्य करो" यह कहना दोनों लोकों को जीतने के इच्छुक तुम्हारे लिए पर्याप्त नहीं है। "खजाने को स्वीकार करो" यह कहना चन्द्रमा की किरणों के समान स्वच्छ कीर्त्ति संग्रह मात्र में अभिनिवेश ( इच्छा ) रखने वाले तुम्हारे लिए अनुपयोगी जैसा है। "राजसमूह को अपना बना लो" यह कहना अपने गुणों से संसार को अपना बना लेने वाले तुम्हारे लिए कोई नई बात नहीं। "राज्य-भार को वहन करो" यह कहना तीनों लोकों के भार को वहन करने योग्य तुम्हारे

न्ययभारवहनोचितस्यानुचितनियोग इव। 'प्रजाः परिरक्ष्यन्ताम्' इति दीर्घदोर्दण्डार्गलितदिङ्मुखस्यानुवाद इव। 'परिजनः परिपाल्यताम्' इति लोकपालोपमस्यानुषङ्गिकमिव। 'सातत्येन शस्त्राभ्यासः कार्यः' इति धनुर्गुणकिणकलङ्ककालीकृतप्रकोष्ठस्य किमादिश्यते। 'निग्राह्यतां चापलजातम्' इति नूतनतरवयसि निगृहीतेन्द्रियस्य निरवकाशेव मे वाणी। 'निरवशेषतां शत्रवो नेयाः' इति सहजस्य तेजस एवेयं चिन्ता।" इत्थवं वदन्नेवापुनरुन्मीलनाय निमिमील राजसिंहो लोचने। प्रत्यपद्यत च पूषात्मजः।

अस्मिन्नेवान्तरे पूषाप्यायुषेव तेजसा व्ययुज्यत ततश्च लज्जमान इव नरपतिजीवितापहरणजनितादात्मजापराधादधोमुखः समभवत्। भूपा-

---

राजान्वयिता। कुलप्रदीपोऽसीत्यादौ पूर्ववदाक्षेपाभ्यूहः। आनुषङ्गिकं प्रस्तावागतम्। अपुनरुन्मीलनाय पुनरप्रबोधनाय। निमिमील न्यमीलयत्।

पूष्ण आत्मजो यमः। प्रत्यपद्यत प्राप्तः।

---

लिए अनुचित आज्ञा के समान है। "प्रजाजनों की रक्षा करो" यह कहना अपने विशाल भुजदण्डों द्वारा दिशाओं के मुखों को अर्गलित कर देने वाले तुम्हारे लिए अनुवाद जैसा है। "परिजन का परिपालन करो" यह कहना लोकपालों के सदृश तुम्हारे लिए आनुषङ्गिक जैसा है। "निरन्तर शस्त्रों का अभ्यास करना" यह कहना धनुष की डोरी की रगड़ खाने से काले पड़ गये प्रकोष्ठ वाले तुम्हारे लिए आदेश क्या देना है? "चञ्चलताओं पर नियन्त्रण रखना" यह बात नवानतर आयु में इन्द्रियों पर नियन्त्रण रखने वाले तुम्हारे लिए घटती सी नहीं।" अपने शत्रुओं को समाप्त कर देना" यह सहज तेज वाले तुम्हारे लिए अफसोस की बात है। इस प्रकार बोलते-बोलते ही फिर कभी न खोलने के लिए अर्थात् सदा के लिए राजा ने अपनी आँखें मूंद लीं और पूषा-पुत्र अर्थात् यम वहाँ आ पहुँचा।

इसी बीच सूर्य भी आयु की भाँति तेज से वियुक्त हो गया और मानो राजा के प्राणों को हरने से उत्पन्न अपने पुत्र यम के अपराध के कारण लज्जित सा होकर उसने अपना मुँह नीचा कर लिया। राजा के अभाव रूपी शोकानल से मानो अन्दर ही अन्दर संतप्त किया गया वह ताम्बे के रंग का हो गया। मानो

लाभावशोकशिखिनेवान्तस्ताप्यमानस्ताम्रतां प्रपेदे। मन्दं मन्दमप्रियप्रश्नार्थमिव लौकिकीं स्थितिमनुवर्तमानोऽवातरद्दिवः। दित्सुरिव जनेशाय जलाञ्जलिमपरजलनिधिसमीपमुपससर्प। सद्योदत्तजलाञ्जलिर्दुःखदहनदग्धमिव करसहस्रमालोहितमाधत्त।

एवं च महानराधिपनिधनधीयमानविपुलवैराग्य इव शान्तवपुषि, विशति गिरिगुहागह्वरं गभस्तिमालिनि, समुपोह्यमानमहाजनाश्रुदुर्दिनार्द्रीकृत इव निर्वात्यातपे, रोदनताम्रसकललोचनरुचेव लोहितायति जगति, उष्णायमानानेकनरनिःश्वाससंतापप्लुष्ट इव च नीलायमाने दिवसे, नृपानुगमनप्रचलितयेव लक्ष्म्या मुच्यमानासु कमलिनीषु, पतिशुचेव परिवृतच्छायायां श्यामायमानायां भुवि, कुलपुत्रेष्विव परित्यक्तकलत्रेषु कृतकरुणप्रलापेषु वनान्ताश्रयत्सु दुःखितेषु चक्रवाकेषु, छत्र-

एवं चेत्यादौ। अस्मिन्सति नरेन्द्रो हुताशनसत्क्रियया यशःशेषतामनीयतेति संबन्धः। गभस्तीन् रश्मीन् मलते धारयतीति गभस्तिमाली सूर्यस्तस्मिन्। समुपोह्यमान वर्धमानम्। निर्वाति शाम्यति सति। यश्चार्द्रीकृतः सोऽवश्यं निर्वाति

इस अप्रिय प्रश्न को पूछने के लिए ( कि राजा की मृत्यु कैसे हुई ) लोक मर्यादा का अनुसरण कर रहा हो, इस प्रकार सूर्य धीरे-धीरे आकाश से उतर गया। मानो मृत राजा को जलाञ्जलि देने की इच्छा से पश्चिम समुद्र के समीप पहुँच गया। तुरन्त जलाञ्जलि देकर मानो दुःख की आग से जले हुए अपने लाल-लाल हजारों करों ( हाथों या किरणों ) को उसने धारण किया।

इस प्रकार मानो महाराज की मृत्यु के कारण अत्यधिक वैराग्य को ग्रहण करके शान्त शरीर वाले भगवान् सूर्य के पर्वत की कन्दरा में प्रवेश करने पर, बड़े लोगों द्वारा लगातार अश्रु-वृष्टि करने के कारण आतप के ढूँढ़े किये जाने पर, रुलाई के कारण लाल हुए सम्पूर्ण लोगों की आँखों की कान्ति से ही मानो संसार के लाल हो जाने पर, अनेक लोगों की गरम सांस के संताप से झुलसकर ही मानो दिन के नीले पड़ जाने पर, मानो राजा का अनुगमन करने के लिए चल पड़ी लक्ष्मी के द्वारा कमलिनियों के वियुक्त हो जाने पर, मानो पति के शोक में छाया से ढँकी हुई पृथिवी के श्याम हो जाने पर, कुलपुत्रों के समान चक्रवाकों द्वारा दुःखी होकर अपनी पत्नियों का परित्याग कर करुण क्रन्दन

भङ्गभीतेष्विव निगूढकोशेषु कुशेशयेषु, स्फुटितदिग्वधूहृदयरुधिरपटलप्लव इव गलिते रक्तातपे, क्रमेण च लोकान्तरमुपगतवत्यनुरागशेषे जाते तेजसामधीशे, गगनतलवितन्यमानबहलरागपाटलायां प्रेतपताकायामिव प्रवृत्तायां, संध्यायां शवशिबिकालङ्कारकृष्णचामरमालास्विव स्फुरन्तीषु दर्शनप्रतिकूलासु तिमिरलेखासु असितागुरुकालकाष्ठायां केनापि चितायामिव रचितायां रजन्यां, दन्तामलपत्रप्रसाधितकर्णिकासु केसरमालाकल्पितमुण्डमालिकासु, अनुमर्तुमिवोद्यतासु प्रहसितमुखीषु कुमुदलक्ष्मीषु, अवतरत् त्रिदशविमानकिङ्किणीक्वणित इव श्रूयमाणे शाखिशिखरकुलायलीयमानशकुनिकुलकूजिते, नाकपथप्रस्थितशाश्विवप्रत्युद्गतपुरुहूतातपत्र

शीतलीभवति । छायातपशीलपक्षजातिः, कान्तिश्च । श्यामा रात्रिः, नायिका च । वनं तोयम्, विपिनं च । छत्रभङ्गो राजदण्डः, पत्राणां च छत्राकारताभेदः । कोशो गञ्जः, कर्णिका च । अनुरागो भक्तिः, लौहित्यं च तेजसामधीशो राजापि । शवशिबिका मृतयानम् । चामरमाला अपि दर्शनप्रतिकूलाः । काष्ठा दिशः, दारु च । काष्ठदन्तपत्रस्य चामलं पत्रम् । कर्णिका कर्णाभरणं च । केसरशब्दः किंजल्कब-

करने पर तथा वन प्रदेश का आश्रय ले लेने पर, कमलों द्वारा मानो छत्र-भङ्ग के डर से अपने कोश ( धनराशि या बीजकोश ) को छिपा लेने पर, दिशारूपी बन्धुओं के फटे हुए हृदय की रक्त-धारा के समान रक्तातप के विगलित हो जाने पर, क्रम से अनुराग-शेष होकर सूर्य के लोकान्तर में पहुँच जाने पर, आकाश मंडल में खूब लाल रंग की संध्या के प्रेतों की पताका के समान फैल जाने पर, शवशिबिका ( अरथी ) में सजावट के लिए लगाये गये काले चँवरों की मालाओं के समान अदर्शनीय अन्धकार की लेखाओं के स्फुटित हो जाने पर, मानो किसी ने काले अगुरु नामक चिता का निर्माण किया हो इस प्रकार रात्रि हो जाने पर, कुमुदलक्ष्मियों द्वारा स्वच्छ पत्र रूपी दन्त पत्र और कर्णिका ( बीजकोश रूपी कर्णाभरण ) से श्रृङ्गार कर एवं केसर ( पराग, वकुल की मुण्डमाला पहनकर मानो अनुमरण के लिए हँसते-हँसते तत्पर हो जाने पर, उतरते हुए देवविमान की किङ्किणियों की आवाज की भाँति पेड़ों की चोटियों पर बने घोंसलों में बैठते हुए पक्षियों की चहचहाट का सुनाई पड़ना प्रारम्भ होने पर, स्वर्ग मार्ग में

इव पूर्वस्यां दिशि दृश्यमाने चन्द्रमसि, नरेन्द्रः स्वयं समोपतस्कन्धै-र्गृहीत्वा शवशिबिकां शिबिसमः सामन्तैः पौरैश्च पुरोहितपुरःसरैः सरितं सरस्वतीं नीत्वा नरपतिसमुचितायां चितायां हुताशसत्क्रियया यशःशेषता-मनीयत ।

देवोऽपि हर्षः पुञ्जीभूतेन सकलेनेव जीवलोकेन लोकेन राजकुलसंब-द्धेनाशेषेण शोकमूकेन परिवृतोऽन्तर्वर्तिनापि शोकानलतप्तेन स्नेहद्रवेण बहिरिव सिच्यमानो निर्व्यवधानायां धरण्यामुपविष्ट एव तां निशीथिनीं भीमरथीभीमामखिलां सराजको जजागार । अजनि चास्य चेतसि—ताते धूरीधूते संप्रत्येतावान् खलु जीवलोकः, लोकस्य भग्नाः पन्थानः, मनो-रथानां खिलीभूतानि भूतिस्थानानि, स्थगितान्यानन्दस्य द्वाराणि, सुप्ता सत्यवादिता, लुप्ता लोकयात्रा, विलीना बाहुशालिता, प्रलीना प्रियाला-

---

कुलयोः । शिबिर्नाम राजर्षिरभूत् ।

निशीथिनीं रात्रिम् । भीमरथी नरकनदी; कालरात्रिर्वा । अन्ये तु सप्तसप्तत्या वर्षैस्तत्संख्यैश्च मासैर्दिनैश्च तावद्भिर्गतैरेका रात्रिर्भीमरथी भवति, तामतिक्रान्तो वर्षशतजीवी नरो भवतीति प्राहुः । जीवलोकः संसारः । खिलीभूतानि शून्यानि । लोकयात्रा व्यवहारः ।

---

प्रस्थान किये हुए राजा के स्वागत में सिंहासन से उठे हुए इन्द्र के छत्र के समान पूर्व दिशा में चन्द्रमा के दिखाई पड़ने पर, ( राजा ) शिब के समान राजा ( प्रभाकरवर्धन ) स्वयं कन्धा लगाकर और अरथी टेककर पुरोहितों को आगे करके, सामन्तों एवं नगरवासियों द्वारा सरस्वती नदी तक पहुँचाये गये एवं राजा के योग्य चिता में अग्नि-संस्कार द्वारा केवल कीर्ति शेष कर दिये गए ।

देवहर्ष ने भी मानो सम्पूर्ण संसार के इकट्ठे हुए राजकुल से सम्बद्ध शोक के कारण गूँगे बने हुए लोगों से घिरकर, मानो आन्तरिक भी शोकाग्नि से तप्त स्नेह के द्रव से बाहर सिंचे जाते हुए, बिना बिछावन के अर्थात् खाली जमीन पर ही बैठे-बैठे राजाओं के साथ भीमरथी ( नरक की नदी ) के सदृश भयानक उस पूरी रात को जागकर बिता दिया । उनके मन में हुआ—"तात ( पिता जी ) के चले जाने पर यह विशाल संसार अनाथ हो गया । लोक की मर्यादाएँ भग्न हो गईं । मनोरथों के उत्पन्न होने के स्थान शून्य हो गए । आनन्द के दरवाजे बन्द हो गए । सत्यवादिता सो गई । लोकयात्रा

र्पिता, प्रोषिताः पुरुषकारविहारविकाराः, समाप्ता समरशौण्डता, ध्वस्ता परगुणप्रीतिः, विश्रान्ता विश्वासभूमयः, अस्वदान्यपदानानि, निरुपयोगानि शास्त्राणि, निरवलम्बना विक्रमैकरसता, कथावशेषा विशेषज्ञता, ददातु जनो जलाञ्जलिर्जित्वाय, प्रतिपद्यता प्रव्रज्यां प्रजापालता, बध्नातु वैधव्यवेणीं वरमनुष्यता, समाश्रयतु राजश्रीराश्रमपदम्, परिधत्तां धवले वाससी वसुमती, वस्तु वल्कले विलासिता, तपस्तु, तपोवनेषु क्व पुत्रः प्राप्स्यति तादृशान् महापुरुषनिर्माणपरमाणून् परमेष्ठी, शून्याः संवृत्ता दश दिशो गुणानाम्, जगज्जातमन्धकारं धर्मस्य, निष्फलमधुना जन्म शास्त्रोपजीविनाम्। तातेन विना कुतस्त्यास्तादृश्यो दिवसमसम-समररसममारब्धकलहकथाकण्टकितसुभटकपोलभित्तयो वीरगोष्ठ्यः। अपि नाम स्वप्नेऽपि दृश्येत दीर्घरक्तनयनं पुनस्तन्मुखसरोजम्, जन्मा-

प्रावृणोतु परिदधातु। कलहो रणः।

( अर्थात् संसार के कामकाज ) लुप्त हो गई। भुजाओं की वीरता गायब हो गई। प्रिय बातचीत समाप्त हो गई। पौरुष के भाव प्रवास कर गये। युद्ध कुशलता खतम हो गई। दूसरों के गुणों के प्रति प्रेम ध्वस्त हो गया। विश्वास-पात्र लोग न रहे। अपदानों ( वीरता के विलक्षण कार्यों ) के लिए कोई जगह न रही। शास्त्र निरुपयोगी हो गये। पराक्रम मात्र में आनन्द लेना निराश्रय हो गया। विशेषज्ञता की कहानी भर बची रह गई। अब लोग तेजस्विता को जलाञ्जलि दे दें। प्रजा पालन के कर्म संन्यास ग्रहण कर लें। श्रेष्ठ मानवता विधिवोचित वेणी बाँध ले। राजलक्ष्मी आश्रम में जाकर निवास करे। पृथिवी उजले वस्त्रों का जोड़ा पहन ले। विलासिता वल्कला का जोड़ा धारण कर ले। तेजस्विता तपोवनों में जाकर तपस्या करे। ब्रह्मा महापुरुषों के निर्माणार्थ वैसे परमाणुओं को कहाँ प्राप्त करेंगे? गुणों के लिए दसो दिशाएँ सूनी हो गईं। धर्म के लिए संसार अन्धकार मय बन गया। शास्त्रोपजीवियों का जन्म अब व्यर्थ हो गया। तात के बिना वैसी वीर गोष्ठियाँ, जिनमें दिन में विलक्षण युद्धानन्द के कारण कलह से सम्बद्ध वार्तालाप करने के कारण वीरों के गाल पुलकित हो जाते थे, कहाँ की रह गईं? काश, स्वप्न में भी विशाल और लाल नेत्रों वाला उनका मुख कमल फिर से दिखाई पड़ जाता। दूसरे जन्म में

न्तरेऽपि पुनः परिष्वज्येत तल्लोहस्तम्भाभ्यधिकगरिमगर्भं भुजयुगलम् । लोकान्तरेऽपि पुत्रेत्यालपतः पुनः पुनः श्रूयेत सा सुधारसमुद्गिरन्ती मथ्यमानक्षीरसागरोद्गारगम्भीरा भारतीति। एतानि चान्यानि च चिन्तयत एवास्य कथमपि सा क्षयमियाय ।

ततः शुचेव मुक्तकण्ठमारटत्सु कृकवाककुलेषु, गृहगिरितरुशिखरेभ्यः पातयत्स्वात्मानं मान्दरमयूरेषु, परित्यक्तनिजनिवासेषु च वनाय प्रस्थितेषु पत्ररथेषु, सद्यस्तनूभूते ताम्यति तमसि, मन्दीभूतात्मस्नेहेष्वभावमभिलपत्सु प्रदीपेषु, स्फुरदरुणकिरणवल्कलप्रावृतवपुषि प्रव्रज्यामिव प्रतिपन्ने नभसि, प्रभातसमयेन समुत्तीर्यमाणासु पार्थिवास्थिशकलास्विव कलविङ्ककंधराधूसरासु तारकासु, भूभृद्धातुगर्भकुम्भधारिषु विविधसरःसरित्तीर्थाभिमुखेषु प्रस्थितेषु वनकरिकुलेषु, शावशुचिसिक्थपटल-

---

ततः शुचेत्यादौ । चचाल स्नानाय देवो हर्ष इति संबन्धः । शुचेवेति । गृहे गिर्यादौ योज्यम् । स्नेहः प्रेम, तैलं च । अरुणो रविसारथिः, लोहितं चारुणम् । कलविङ्को ग्रामचटकः । भूभृद्गिरिः,राजा च । धातवो लघून्यस्थीनि,गैरिकाद्याश्च । कुम्भौ कपाटौ, घटश्च कुम्भः । शावे धूसरे शवसंबन्धिनि च । सिक्थं भक्तम्, मधू-

---

भी लोहे के खम्भे के सदृश उनका भुज युगल फिर से हमारा आलिङ्गन करता। दूसरे लोक में भी बार-बार "पुत्र-पुत्र" पुकारते हुए उनकी, अमृत रस को उगलती हुई, मथे जाते हुए समुद्र से निकले उद्गार के समान गम्भीर वाणी सुनाई पड़ जाती !" इस प्रकार और दूसरी-दूसरी चिन्ता करते-करते वह रात किसी प्रकार बीत गई ।

उसके बाद जब मानो शोक के कारण ही मुर्गे गला फाड़ कर "कुकरुकूँ" करने लगे, भवन के मयूर गृह के ( बनावटी ) पर्वतों के वृक्षों से अपने को गिराने लगे, हंस अपना-अपना स्थान छोड़ कर वन के लिए प्रस्थान करने लगे, अन्धकार तत्क्षण ही कृश होकर दुःखी होने लगा, अपने स्नेह ( तेल या प्रेम ) के कम पड़ जाने के कारण दीपक अपने अभाव की इच्छा करने लगे, आकाश फैलती हुई लाल किरणों के वल्कल से अपने शरीर को ढँक कर मानो संन्यास ग्रहण कर चुका प्रभातकाल में कलविक पक्षी की कन्धरा के सदृश धूसर वर्ण वाले तारे महाराज के अस्थि-खण्डों की भाँति उतरने लगे, राजा के फूल ( अस्थिशेष ) से युक्त कलश को लेकर विविध सरोवरों, नदियों और तीर्थों की ओर जङ्गली हाथी चल पड़े, चन्द्रमा प्रेत के लिए पवित्र भात के उजले पिण्डे के

पाण्डुरे पिण्ड इवापरपयोनिधिपुलिनपरिसरे पात्यमाने शशिनि क्रमेण च नृपचितानलधूमविसरधूसरीकृततेजसीव, नरपतिशोकपावकदाहकिरणकलङ्ककालीकृतचेतसीव, प्रोषितसमस्तान्तः पुरपुरंध्रिमुखचन्द्रवृन्दोद्वेगविद्राणवपुषीव, प्रथमास्तमितरोहिणीरणरणकविमनसीव चास्तमुपगते रजनिकरे, राजतीव देवे दिवमारूढे सवितरि, परिवृत्ते राज्य इव रजनीप्रबन्धे, प्रबुद्धराजहंसमण्डलप्रबोध्यमानः पङ्कजाकर इव चचाल स्नानाय देवो हर्षः। ततश्च नूपुररवविराममूकमंदमंदिरहंसेषु, शोकाकुलकतिपयकञ्चुकिमात्रावशेषेपु, शुद्धान्तेषु, पतितयूथप इव वनगजयूथे कक्ष्यान्तरवर्तिनि पितृपरिजने, विषादिन्युपरिरुदन्निषादिनि च स्तम्भनिषण्णे निष्पन्दमन्दे राजकुञ्जरे, मन्दुरापालकाक्रन्दव्यथिते वाजि-

च्छिष्टं च। 'राजहंसास्तु ते चञ्चुचरणैर्लोहितैः सिताः'। राजहंसा इव राजानः, हंसाश्च। ततश्चेत्यादौ। अस्मिन्सति दह्यमानदृष्टिर्निर्जगाम राजकुलादिति संबन्धः।

सदृश पश्चिम सागर के तट प्रदेश में लुढ़का दिया गया, क्रम से मानो राजा की चिताग्नि के धुएँ के फैलने से चन्द्रमा तेज धूसर ( मलिन ) पड़ गया अथवा मानो राजा की शोकाग्नि के दाह से कलङ्क के रूप में उसका हृदय काला पड़ गया अथवा स्वर्ग में गई अन्तःपुर की समस्त पुरन्ध्रियों के मुखचन्द्रों के उद्वेग से वह भागने लगा, अथवा पहले अस्त हो गई रोहिणी की उत्कण्ठा से वह मानो उदास हो गया, इस प्रकार चन्द्रमा डूब गया तथा जब सूर्य आकाश में उदित हो गया, रात का समय पलट गया, पहले जगे हुए राजहंसों द्वारा जगाए गए सरोवर के सदृश देव हर्ष ( पहले जगे हुए राजाओं द्वारा जगाए जाने पर ) स्नान के लिए पड़े। उसके बाद ( अन्तःपुर में स्त्रियों के ) नूपुरों की आवाज के बन्द हो जाने से भवन के हंसों के मूक एवं मन्द हो जाने पर, शोक से व्याकुल कुछ ही कञ्चुकियों के बचे रह जाने पर, जिनका सेठ ( या मुखिया ) मर गया हो ऐसे जङ्गली हाथियों के समान ड्योढ़ी में रहने वाले पिता के परिजन के रह जाने पर, विषादयुक्त तथा निस्तब्ध होकर आलान-स्तम्भ में टिक कर राजा के मुख्य हाथी के पड़े रहने पर तथा उसके महावत के रोते रहने पर, अश्वपाल के क्रन्दन से दुःखी होकर राजा के निजी घोड़े के आँगन में पड़े रहने पर तथा

रमाजि राजवाजिनि, विश्रान्तजयशब्दकलकले च शून्ये च महास्थान-मण्डपे दह्यमानदृष्टिर्निर्जगाम राजकुलात्। अगाच्च सरस्वतीतीरम्। तस्यां स्नात्वा पित्रे ददावुदकम्। अपस्नातश्चानिष्पीडितमौलिरेव परि-धायोद्गमनीयदुकूलवाससी निःश्वासपरो निरातपत्रो निरुत्सारणः समु-पनीतेऽपि सप्तौ चरणाभ्यामेव नासाग्रसक्तेन रक्ततामरसताम्रेण चक्षुषा हृदयावशेषस्यापि पितुर्दाहशङ्कया शोकाग्निमिव उद्गिरन्नताम्बूलस्यापि सुचिरप्रक्षालितस्य कल्पतरुकिसलयकोमलस्य स्वभावपाटलस्याधरस्या-धरपल्लवस्य प्रभया मांसरुधिरकवलानिव हृदयाभिघातादुद्वमन्नुष्णनि-श्वासमोक्षैर्भवनमाजगाम।

राजवल्लभास्तु भृत्याः सुहृदः सचिवाश्च तस्मिन्नेवाहनि निर्गत्य प्रियं

---

निषादी हस्तिपकः। अपस्नातेत्यादौ। भवनमाजगामेति संबन्धः। अपस्नातो मृतस्नातः। मौलयः केशाः। 'तत्स्यादुद्गमनीयं यद्धौतयोर्वस्त्रयोर्युगम्'। सप्तौ हये।

---

जो "जय-जय" शब्द के समाप्त हो जाने से सूना पड़ गया था ऐसे बहुत बड़े आस्थान मण्डप पर जलती हुई दृष्टि डालकर देव हर्ष राजकुल से निकल पड़े और सरस्वती नदी के तट पर जा पहुँचे। उस (सरस्वती नदी) में स्नान कर उन्होंने पिता को जलाञ्जलि दी। प्रेतकार्य के लिए स्नान करके माथे को बिना निचोड़े ही उन्होंने दुकूल वस्त्र के जोड़े पहन लिए तथा बार-बार निश्वास लेते हुए बिना छाते के ही एवं लोगों को हटाने वाले प्रतीहारों के बिना ही वे लाये गए भी घोड़े पर न सवार होकर पैदल ही, नासिका के अग्रभाग पर कमल के समान लाल-लाल आँखें टिकाए हुए, मानो हृदय के रूप में बचे हुए पिता के जल जाने की आशंका से शोकाग्नि को उगल रहे हों इस प्रकार तथा बिना ताम्बूल के ही खूब साफ-सुथरे, कल्पवृक्ष के पल्लव के समान कोमल एवं स्वभावतः लाल अपने अधर-पल्लव की प्रभा से हृदय पर पड़े हुए शोक रूपी बज्र के आघात से गर्म साँस लेते हुए मानो मांस और रक्त के कौरों को उगल रहे हों इस प्रकार महल में लौट आये।

राजा के अत्यन्त प्रिय नौकर, मित्र एवं मन्त्री लोग रोते हुए बन्धुओं द्वारा रोके जाने पर भी, राजा के अनेक गुणों द्वारा आकृष्ट हृदयवाले होकर अपने-

पुत्रदारमुत्सृज्योद्बाष्पैर्बन्धुभिर्वार्यमाणा अपि बहुनृपगुणगणहृतहृदयाः केचिदात्मानं भृगुषु बबन्धुः, केचित्तत्रैव तीर्थेषु तस्थुः, केचिदनशनैरास्तीर्णतृणकुशा व्यथमानमानसाः, शुचमसमामशमयन् केचिच्छलभा इव वैश्वानरं शोकावेगविवशा विविशुः, केचिद्दारुणदुःखदहनदह्यमानहृदया गृहीतवाचस्तुषारशिखरिणं शरणमुपाययुः, केचिद्विन्ध्यापत्यकासु वनकरिकुलकरशीकरासारसिच्यमानतनवः पल्लवशयनशायिनः संतापमशमयन्, केचित् संनिहितानपि विषयानुत्सृज्य सेवाविमुखाः परिच्छिन्नैः पिण्डकैरटवीभुवः शून्या जगृहुः, केचित्पवनाशना धर्मधना धमनिधमनयो मुनयो बभूवुः केचिद् गृहीतकषायाः कापिलं मतमधिजगिरे गिरिषु,

भृगुषु प्रपातेषु। कुशोऽत्र संध्या।
पिण्डकैः शरीरैः। धमनयो नाड्यः। अनेन कार्श्यं लक्ष्यते। अधिजगिरे

अपने प्रिय पुत्रों एवं पत्नियों को छोड़ उसी दिन निकल पड़े। (उनमें से) कुछ ने अपने को भृगु पतन स्थानों में समाप्त कर दिया या भृगुओं में अनुरक्त हो गए, कुछ तीर्थयात्रा को चल पड़े तथा वहीं रह गए (अथवा विद्याध्ययन के लिए गुरुकुल में गए और नैष्ठिक ब्रह्मचर्य व्रत लेकर वहीं रह गए), दुःखी मन वाले कुछ लोग कुश बिछाकर बैठ गये तथा भोजन त्याग कर भारी शोक मिटाने लगे (अथवा निराहार रहकर प्रायोपवेशन के द्वारा लम्बे-लम्बे उपवास करने लगे), कुछ शोकावेग के कारण विवश होकर फतिगों के समान आग में कूद पड़े (अथवा चारों ओर आग जलाकर पञ्चाग्नि तप करने लगे), घोर दुःख रूपी अग्नि से जलते हृदय वाले कुछ लोग मौन व्रत लेकर हिमालय की शरण में चले गए (या शब्द विद्या की साधना का व्रत लेकर हिमालय में तपस्या करने चले गए), कुछ लोग विन्ध्याचल की घाटियों में जंगली हाथियों की सूँड़ों के फुहारों में स्नान करते हुए और पत्तों पर सोते हुए अपना सन्ताप मिटाने लगे (अथवा विन्ध्याचल की घाटियों में जाकर पहनने या शयनादि के लिए पल्लव अर्थात् उज्ज्वल दुकूल वस्त्रों का प्रयोग करने लगे), कुछ संनिहित भी विषयों को त्याग कर तथा भोग-पराङ्मुख होकर नपे-तुले भोजन पर जंगल के सूने स्थानों में रहने लगे (अथवा जैन साधु होकर चान्द्रायण आदि अनेक प्रकार के व्रतों में नपा-तुला आहार लेने लगे), कुछ वायु-भक्षण करके धर्म को ही धन समझने वाले एवं कमजोर नाड़ियों वाले अर्थात् दुबले-पतले मुनि बन गये (अथवा

केचिदाचोटितचूडामणिषु शिरःसु शरणकृतधूर्जटयो जटा जघटिरे। अपरे परिपाटलप्रलम्बचीवराम्बरसंवीताः स्वाम्यनुरागमुज्ज्वलं चक्रुः। अन्ये तपोवनहरिणजिह्वाञ्चलोल्लिह्यमानमूर्तयो जरां ययुः। अपरे पुनः पाणिपल्लवप्रमृष्टैराताम्रारागैर्नयनपुटैः कमण्डलुभिश्च वारि वहन्तो गृहीतव्रता मुण्डा विचेरुः।

देवमपि हर्षं तदवस्थं पितृशोकविह्वलीकृतम्, श्रियं शाप इति, महीं महापातकमिति, राज्यं रोग इति, भोगान् भुजङ्ग इति, निलयं निरय इति, बन्धुं बन्धनमिति, जीवितमयश इति, देहं द्रोह इति, कल्यतां कलङ्क इति, आयुरपुण्यफलमिति, आहारं विषमिति, विषममृतमिति,

---

अध्यैषत। आचाटित उत्खातः। धूर्जटिः शिवः। वारि अश्रु, उदकं च।

देवमित्यादौ। देवमपि हर्षमेवंविधा जनाः पर्यवारयन्निति सम्बन्धः। कल्यता-

---

सब प्रकार का भोजन त्याग कर वायुभक्षण द्वारा तपस्या करते हुए शरीर को सुखाने वाले दिगम्बर जैन साधु हो गए), कुछ लोग काषाय वस्त्र धारण करके पर्वत की गुफाओं में रहकर कपिल मुनि के मत ( सांख्य ) का अध्ययन करने लगे, कुछ लोगों ने चूडामणि उतार कर तथा भगवान् शिव के शरणापन्न होकर मस्तकों पर जटाएँ बाँध लीं ( या पाशुपत शैव सम्प्रदाय में दीक्षित हो गए )। कुछ लोग लाल रंग का लम्बा चीवर पहनकर स्वामी के प्रति अपना प्रेम प्रकट करने लगे ( अथवा लाल एवं लम्बा चीवर अर्थात् संघाटी पहनने वाले भिक्षु स्वामी अर्थात् भगवान् बुद्ध के प्रति अपना-अपना अनुराग प्रकट करने लगे )। कुछ लोग तपोवन में आश्रम-मृगों की जीभों से चाटे जाते हुए बुढ़ापे को प्राप्त हुए या गृहस्थ जीवन के बाद वैखानस होकर वानप्रस्थ आश्रम तपोवन में बिताने लगे तथा कुछ लोगों ने ( अश्रु प्रवाह के कारण ) लाल आँखों को अपने हस्त-पल्लवों से पोंछकर और कमण्डलुओं के जल से धोकर सिर मुँडवा लिए और विविध व्रत लेकर विचरण करने लगे ( या पाराशरी भिक्षु हो गए )।

उस अवस्था में पड़े हुए तथा पिता के शोक के कारण विह्वल हुए देव हर्ष को भी, जो श्री को शाप, पृथिवी को महापातक, राज्य को रोग, भोगों को सर्प, घर को नरक, बन्धु को बन्धन जीवन को अपकीर्ति, शरीर को द्रोह, आरोग्य को कलङ्क, आयु को पुण्याभाव ( अर्थात् पाप ) का फल, आहार को विष, विष को अमृत, चन्दन को आग, काम को करपत्र तथा हृदय के फटने

चन्दनं दहन इति, कामं क्रकच इति, हृदयस्फोटनमभ्युदय इति च मन्यमानम्, सर्वासु क्रियासु विमुखम्, पितृपितामहपरिग्रहागताश्चिरन्तनाः कुलपुत्राः, वंशक्रमाहितगौरवाश्च ग्राह्यगिरो गुरवः, श्रुतिस्मृतीतिहासविशारदाश्च जरद्द्विजातयः, श्रुताभिजनशीलशालिनो मूर्धाभिषिक्ताश्चामात्या राजानो, यथावदधिगतात्मतत्त्वाश्च संस्तुता मस्करिणः, समदुःखसुखाश्च मुनयः संसारासारत्वकथनकुशला ब्रह्मवादिनः, शोकापनयननिपुणाश्च पौराणिकाः पर्यवारयन्।

अस्वतन्त्रीकृतश्च तैर्मनसापि नालभत शोकानुप्रवणमाचरितम्। प्रचुरमित्रानुनीयमानश्च सनाभिभिः कथं कथमप्याहारादिकासु क्रियास्वाभिमुखमभजत। भ्रातृगतहृदयश्चाचिन्तयत्—'अपि नाम तातस्य मरणं महाप्रलयसदृशमिदमुपश्रुत्य आर्यो बाष्पजलस्नातो न गृह्णीयाद्वल्कले।

मरोगिताम्। ग्राह्यगिर आदेयवाचः। अध्यात्ममात्मज्ञानम्। तत्त्वमितिकर्तव्यता। मस्करिणः परिव्राजकाः।

सनाभयः सगोत्राः। शौचानुप्रवणं शरीरबाधादि। बाष्पजलस्नातो न

को अभ्युदय मान बैठे थे, एवं जो सभी कार्यों से मुख मोड़ चुके थे, बाप-दादों की कुल परम्परा के पुराने कुल पुत्रों ने, कुल क्रम से सम्मान पाये हुए मान्य वचन वाले गुरुओं ने, वेद, स्मृति एवं इतिहास के प्रकाण्ड पण्डित बूढ़े ब्राह्मणों ने कुल एवं शील से युक्त अमात्य पद के अधिकारी राजाओं ने, आत्म तत्त्व को सम्यक् प्रकार से जानने वाले प्रसिद्ध मस्करी साधुओं ने, सुख-दुःख को समान समझने वाले मुनियों ने, संसार की निःसारता का उपदेश करने वाले ब्रह्मवादी वेदान्तियों ने तथा शोक को दूर करने में कुशल पुराण वेत्ताओं ने घेर लिया।

उन लोगों द्वारा स्वतन्त्र न छोड़े जाने से हर्ष को शोक का अनुभव नहीं हो पाया। बहुत से मित्रों से प्रार्थना करने पर वे सगोत्र लोगों के साथ किसी-किसी प्रकार भोजनादि कार्यों में प्रवृत्त हुए। भाई राज्यवर्धन की याद करके वे सोचने लगे—"पिता जी की इस महाप्रलय के समान मृत्यु का समाचार सुन कर तात (बड़े भैया राज्यवर्धन) कहीं आँसुओं में स्नान करके अर्थात् रोते हुए वल्कल के जोड़े को न धारण कर लें (अर्थात् विरक्त न बन जाँय)।

नाश्रयेद्वा राजर्षिराश्रमपदम् । न विशेद्वा पुरुषसिंहो गिरिगुहाम् । अश्रुसलिलनिर्भरभरितनयननलिनयुगलो वा पश्येदनाथां पृथिवीम् । प्रथमव्यसनविषमविह्वलः स्मरेदात्मानं वा पुरुषोत्तमः । अनित्यतया जनितवैराग्यो वा न निराकुर्यादुपसर्पन्तीं राज्यलक्ष्मीम् । दारुणदुःखदहनप्रज्वलितदेहो वा प्रतिपद्येताभिषेकम् । इहागतो वा राजभिरभिधीयमानो न पराचीनतानाचरेदिति । अतिपितृपक्षपाती खल्वार्यः । सर्वदा तातश्लाघया मामभिधत्ते—तात हर्ष ! कस्यचिदभूद्भविष्यति वा पुनः काञ्चनतालतरुप्रांशु कायप्रमाणमिदम् ? ईदृक्च दिवसकरप्रीत्या दिवसमुन्मुख-

गृह्णीयाद्वल्कले इति प्रतीयमानता बोद्धव्या । अत्र च सर्वत्र नेत्याकाङ्क्षायाम् । पुरुषोत्तमो हर्षः हरिरपि । पराचीनता पराङ्मुखत्वम्, अनानुकूल्यं वा ।

अथवा वे राजर्षि कहीं आश्रम का आश्रय न ले लें। अथवा वे पुरुष सिंह कहीं पर्वत को गुफा में ( तपस्या करने के लिए ) न प्रवेश कर जांय। अथवा अश्रु-जल से पूरी तरह भरे हुए नेत्र कमल वाले वे अनाथ हुई पृथिवी को न देख लें। अथवा दुःख के प्रथम आघात से विह्वल होकर कहीं श्रेष्ठ पुरुष वे आत्म चिन्तन में न लग जांय। अथवा संसार की अनित्यता से वैराग्य युक्त होकर समीप आती हुई राजलक्ष्मी को कहीं वे ठुकरा न दें। अथवा घोर दुःखरूपी अग्नि के कारण जलते हुए शरीर वाले वे कहीं पानी में डूबने न लग जांय। अथवा यहां आने पर राजाओं के द्वारा विनती पर भी सिंहासन पर आरूढ होने से कहीं वे विमुख न हो जांय।

आर्य पिता जी के अत्यन्त पक्षपाती हैं। हमेशा पिता जी की प्रशंसा करते हुए मुझसे कहा करते हे—"भाई हर्ष ! सुवर्ण के ताल वृक्ष के समान लम्बा शरीर किसी का ( तब तक ) हुआ है या फिर ( आगे कभी ) होगा ? सूर्य

विकसितं मुखमहाकमलम्। एतौ च वज्रस्तम्भभास्वरौ भुजकाण्डौ। एते च हसितमदालसहलधरविभ्रमा विलासाः। कोऽन्यो मानी विक्रान्तो वदान्यो वा ?' इति। एतानि चान्यानि च चिन्तयन् दर्शनोत्सुकहृदयो भ्रातुरागमनमुदीक्षमाणः कथं कथमप्यतिष्ठदिति।

इति महाकविश्रीबाणभट्टकृतौ हर्षचरिते महाराजमरणवर्णनं नाम पञ्चम उच्छ्वासः।

---

मुखकमलस्य दिवसकरप्रीतिः प्रतापित्वम्। वदान्यो दाता॥

इति श्रीशंकरविरचिते हर्षचरितसंकेते पञ्चम उच्छ्वासः।

---

के प्रति अनुराग से विकसित होने वाला उनका मुखरूपी महाकमल, वज्रस्तम्भ के समान चमकने वाले उनके ये दोनों बाहुदण्ड और मद से अलसाये हुए तथा हँसते हुए बलराम के समान उनके विलास किसी के हुए हैं या फिर कभी होंगे ? इस प्रकार कौन दूसरा मानी, पराक्रमी या दानशील है ?" इस प्रकार की और दूसरी-दूसरी चिन्ता करते हुए बड़े भाई के दर्शन की उत्सुकता से भरे हृदय वाले हर्ष उनके आने की प्रतीक्षा करते हुए किसी-किसी प्रकार अवस्थित रहे।

महाकवि बाणभट्ट विरचित हर्षचरित में "महाराजमरण वर्णन" नामक पञ्चम उच्छ्वास समाप्त हुआ।

# षष्ठ उच्छ्वासः

उच्चित्योच्चित्य भुवि प्रहितनिगूढात्मदूतनीतानाम् ।
विजिगीषुरिव कृतान्तः शूराणां संग्रहं कुरुते ॥ १ ॥

विस्रब्धघातदोषः स्ववधाय खलस्य वीरकोपकरः ।
नवतरुभङ्गध्वनिरिव हरिनिद्रातस्करः करिणः ॥ २ ॥

अथ प्रथमप्रेतपिण्डभुजि भुक्ते द्विजन्मनि, गतेषूद्वेजनीयेष्वशौचदिवसेषु, चक्षुर्दाहदायिनि दीयमाने द्विजेभ्यः शयनासनचामरातपत्रामत्र-

---

**उच्चित्येति** । कृतान्तोऽन्तकः शूराणां संग्रहं कुरुते । किं कृत्वा । उच्चित्योच्चित्य यथाप्रधानं प्रहितनिगूढाः स्वभावप्रच्छन्ना यमदूता यमकिंकरास्तैर्नीतानां विजिगीषुर्यथान्विष्यान्विष्यात्मदूतानां शूराणां संग्रहं कुरुते । अनेनोच्छ्वासार्थः संगृहीतः । तथा हि कृतोऽन्तो विनाशो येन स शशाङ्कनामा गौडाधिपतिः । शूराणां राज्यवर्धनानुचराणां प्रधानराजपुत्राणां तत्सहितानां संग्रहमकरोत् । कथम् ? उच्चित्योच्चित्यान्विष्य । कीदृशानाम् ? प्रहितनिगूढात्मदूतानाम् । तथा हि तेन शशांकेन विश्वासार्थं दूतमुखेन कन्याप्रदानमुक्त्वा प्रलोभितो राज्यवर्धनः स्वगेहे सानुचरो भुञ्जान एव छद्मना व्यापादितः ॥ १ ॥

अत एव चाह—**विस्रब्धेत्यादि** । खलोऽत्र गौडासपदः । निद्रातस्करः शशाङ्कः । वीरश्च हर्षः ॥ २ ॥

**अथप्रथमेत्यादौ** । अस्मिन्नस्मिन्सति देवो हर्षो मौलेन महाजनेनात्मानं सकलं

---

विजय के इच्छुक राजा की भाँति यमराज स्थान-स्थान पर भेजे गए अपने गुप्त दूतों द्वारा चुन-चुनकर लाये गए शूर-वीरों का संग्रह करता है ॥ १ ॥

विश्वास पात्र के वध का दोष अपने वध के लिए हो जाता है तथा वीर पुरुष के क्रोध का जनक हो जाता है, जिस प्रकार ( हाथी द्वारा ) नवीन पेड़ के तोड़े जाने की आवाज शेर की नींद चुरा लेने वाली है साथ ही वही आवाज हाथी के वध का भी कारण बन जाती है ॥ २ ॥

उसके बाद जब प्रथम पिण्ड खाने वाले ( महापात्र ) ब्राह्मण भोजन कर चुके, उद्वेग पैदा करने वाले अशौच के दिन जब बीत गए, आँखों में जलन पैदा करने वाली राजा के निजी उपयोग की—पलङ्ग, पीढ़ा, चँवर, छत्र, बर्तन,

पत्रशस्त्रादिके नृपनिकटोपकरणकलापे, नीतेषु तीर्थस्थानानि सह जनहृदयैः कीकसेषु, कल्पितशोकशल्ये सुधानिचयचिते चिताचैत्यचिह्ने, वनाय, विसर्जिते महाविजति राजगजेन्द्रे, क्रमेण च मन्देष्वाक्रन्देषु, विरलीभवत्सु च विलापेषु विश्राम्यत्यश्रुणि, शिथिलीभवत्सु श्वसितेषु, अविस्पष्टेष हाकष्टाक्षरेषु उत्सार्यमाणासु च व्यसनशय्यासु, उपदेशश्रवणक्षमेषु श्रोत्रेषु, अनुरोधावधानयोग्येषु हृदयेषु, गणनीयेषु नृपगुणेषु प्रदेशवृत्तितामाश्रयति शोके, कृतेषु कविरुदितकेषु, जाते च स्वप्नावशेषदर्शने हृदयावशेषावस्थाने चित्रावशेषाकृतौ काव्यावशेषनाम्नि नरनाथे, देवो हर्षः कदाचिदुत्सृष्टव्यापारः पुञ्जीभूतवृद्धबन्धुवर्गाग्रेसरेणावनतमूकमुखेन महा-

---

वेष्टयमानमद्राक्षीदिति संबन्धः। भोजनं भुक्तं तदस्यास्तीति। अर्श आदिभ्योऽच्'। अमत्राणि पात्राणि। पत्राणि वाहनानि कीकसेष्वस्थिषु। चितायां चैत्यचिह्न-

---

सवारी, हथियार आदि वस्तुएँ—ब्राह्मणों को जब दी जाने लगी, जनता के हृदय के साथ-साथ ही राजा की अस्थियाँ जब तीर्थ स्थानों में भेज दी गई, शोक का काँटा पैदा करने वाला चिता पर चैत्य का चिह्न चूने की गचकारी से जब बना दिया गया, जब महान् युद्ध में विजय प्राप्त करने वाला राजा का श्रेष्ठ हाथी जंगल में जाने के लिए छोड़ दिया गया, रोने-कलपने की आवाज जब धीरे-धीरे मन्द पड़ गई, विलाप की आवाज जब कभी-कभार ही सुनाई पड़ने लगी, आँसुओं का बहना जब रुक गया, साँसें जब शिथिल पड़ गई, "हा कष्ट" के अक्षर जब अस्पष्ट हो गए, शोक के अवसर की शय्याएँ जब हटायी जाने लगी, कान जब उपदेश की बातों को सुनने में समर्थ हो गए, हृदय जब अनुरोध पर ध्यान देने योग्य हो गए, राजा के गुण जब गणना की वस्तु बन गए, शोक जब वस्तु-वस्तु पर ही आश्रय लेने लगा ( अर्थात् राजा की किसी-किसी वस्तु को देख या सुनकर शोक उत्पन्न होता न कि हमेशा ), कवियों ने जब राजा के शोक में रुलाने वाले काव्यों की रचना कर ली, राजा का दर्शन जब केवल स्वप्न के रूप में बचा रह गया, हृदय के रूप में ही वे जब अवशिष्ट रह गए, जब केवल चित्र में ही उनकी आकृति बची रह गई तथा जब उनका नाम केवल काव्यों में ही बचा रह गया तब देव हर्ष ने, जो किसी समय सभी कार्यों को त्याग बैठे थे, वृद्ध बन्धुवर्ग, झुके हुए एवं मौन धारण किये हुए महाजन एवं मौल ( वंश

जनेन मौलेनाकाल आत्मानं वेष्ट्यमानमद्राक्षीत्। दृष्ट्वा चाकरोन्मनसि-'किमन्यदायमागतमावेदयत्ययं शोकपराभूतो लोकाकरः' इति। वेपमान-हृदयश्च पप्रच्छ प्रविशन्तमधिकतरप्रचारमन्यतमं पुरुषम् 'अङ्ग! कथय। किमार्यः प्राप्तः' इति। मन्दमब्रवीत्—'देव! यथादिशसि द्वारि' इति श्रुत्वा च सोदर्यस्नेहनिहितनिरतिशयमन्युमृदुकृतमनाः कथमपि न ववाम बाष्पवारिप्रवाहोत्पीडेन सह जीवितम्।

अनन्तरं च द्वारपालप्रमुक्तेन प्रथमप्रविष्टेन परिजनेनेवाक्रन्देन कथ्यमानम्, दूरद्रुतागमनमुषितबाहुल्येन विच्छिन्नच्छत्रधारेण लम्बिताम्बर-वाहिना भ्रष्टभृङ्गारग्राहिणा च्युताचमनधारिणा ताम्यत्ताम्बूलिकेन खड्ग-

---

स्तदाकारं चिह्नम्, श्मशानदेवगृहं वा। कविरुदितकेषु दुःखोद्दीपनकालेषु। लोकोत्तरो जनसमूहः। मन्युः शोकः।

अनन्तरमित्यादौ प्रविशन्तं ज्येष्ठं भ्रातरमद्राक्षीदिति संबन्धः। परिजनेनापि प्रथमप्रविष्टेन द्वारपालप्रमुक्तेन च। आचमनं पतद्ग्रहः। प्रकाशा अतुरङ्गत्वाधि-

---

परम्परागत) मंत्रियों से असमय में अपने को घिरते हुए देखा। देखकर उन्होंने मन में सोचा—"शोक से पराभूत ये लोग भाई (राज्यवर्धन) के आने के समाचार के अलावे और क्या निवेदन करेंगे?" काँपते हुए हृदय से उन्होंने भीतर प्रवेश करते हुए अधिक दूर चले हुए एक व्यक्ति से पूछा—"अङ्ग! कहो क्या आर्य पधार चुके हैं?" वह धीरे से बोला—"देव! हाँ, (वे) द्वार पर हैं।" यह सुनकर सहोदर भाई के स्नेह के कारण अत्यधिक शोक से आर्द्र मनवाले कुमार हर्ष ने अश्रुधार की पीडा के साथ किसी प्रकार अपने प्राणों को न निकलने दिया।

उसके बाद, द्वारपाल से छूटकर परिजन के समान पहले ही प्रविष्ट हुए आर्तनाद द्वारा जिनकी सूचना दी जा रही थी ऐसे, दूर से जल्दबाजी में आने के कारण बहुतों का साथ छोड़ देने वाले, छत्रधारी पुरुषों को (पीछे) छोड़ देने वाले, जिनके वस्त्र ढोने वालों ने देर कर दी थी ऐसे, जिनके भृङ्गार पात्र वहन करने वाले पुरुष भी (पीछे) छूट चुके थे, जिनके आचमन का जल लेकर साथ चलने वाले पुरुष भी (पीछे) छूट चुके थे, जिनके तम्बोली दुःखी

त्खड्गग्राहिणा कतिपयप्रकाशदासेरकप्रायेण बहुवासरान्तरितस्नानभोजशयनश्यामक्षामवपुषा परिजनेन परिवृतम्, अविरतमार्गधूलिधूसरितशरीरतया शरणीकृतमिवाशरणया क्रमागता वसुन्धरया, हूणनिर्जयसमरशरव्रणबद्धपट्टकैर्दीर्घधवलैः समासन्नराज्यलक्ष्मीकटाक्षपातैरिव शबलीकायम्, अवनिपातप्राणपरित्राणार्थमिव च शोकहुतभुजि हुतमांसैरतिकृशैरवयवैरावेद्यमानदुःखभारम्, अवगतचूडामणिनि मलिनाकुलकुन्तले शेखरशून्ये शिरसि शुचमारूढां मूर्तिमतीमिव दधानम्, आतपगलत्स्वेदराजिना रुदतेव पितृपादपतनोत्कण्ठितेन ललाटपट्टेन लक्ष्यमाणम्, प्रथीयसा बाष्पपयःप्रवाहेणाभिमतपतिमरणमूर्च्छितामिव महीमनवरतं सिञ्चन्तम्, अनन्तसंततास्रुप्रवाहनिपतननिम्नीकृताविव दुःखक्षामौ कपो-

श्रीयमाणाः। दासेरका दासीसुताः।

शेखर आपीडः। अश्रु बिम्बेनापीतीत्थं भूतलक्षणे तृतीया। अभिव्यञ्जनं श्मश्रु।

हो रहे थे, जिनके खड्गधारी पुरुष लँगड़ा कर चल रहे थे, कुछ पहचाने जाते हुए दासी-पुत्र भी जिनके साथ थे तथा बहुत दिनों से स्नान, भोजन एवं शयन का परित्याग कर देने के कारण जिनका शरीर काला पड़ गया एवं सूख गया था ऐसे परिजन से जो घिरे हुए थे ऐसे, निरन्तर रास्ते की धूल पड़ने से धूसर शरीर होने के कारण मानो शरण विहीन होकर क्रम से आई हुई पृथिवी को जिन्होंने (अपनी) शरण में ले लिया हो ऐसे, मानो पास आई राज्यश्री के (दीर्घ तथा उज्ज्वल) कटाक्षपात हों इस प्रकार हूणों को पराजित करने के युद्ध में बाणों से उत्पन्न हुए घावों पर बँधी हुई लम्बी एवं उजली पट्टियों से जिनका शरीर शबलित था ऐसे, मानो राजा के प्राणों की रक्षा के लिए शोकाग्नि में अपने मांस की आहुति डाली हो ऐसे अपने कृश अङ्गों से जो अपने दुःख के बोझ को सूचित कर रहे थे ऐसे, चूडामणि से विहीन, गन्दे एवं बिखरे बालों वाले तथा केशबन्ध से शून्य मस्तक पर मानो आरूढ हुए शरीरवान् शोक को जो धारण कर रहे थे ऐसे, गर्मी के कारण पसीने की बूँदें जिस पर चुह-चुहा आई थीं, मानो वह रो रहा हो तथा पिता के पैरों पर गिरने के लिए उत्कण्ठित हो रहा हो ऐसे ललाट प्रदेश से जो लक्षित हो रहे थे ऐसे, अपनी बढ़ी हुई अश्रुजलधारा से मानो अपने अभिमत स्वामी की मृत्यु से मूर्च्छित हुई पृथिवी को जो सींच (होश में लाने के लिए) लगातार सींच रहे थे ऐसे, अनन्त एवं लगातार

लाबुद्वहन्तम्, अत्युष्णमुखमारुतमार्गगतेन द्रवतेव गलितताम्बूलरागेणाधरबिम्बेनोपलक्षितम्, पविन्त्रिकामात्रावशेषेन्द्रनीलिकांशुश्यामायमानमचिरश्रुतपितृमरणजन्यमहाशोकाग्निदग्धमिव श्रवणप्रदेशमुद्वहन्तम्, अस्फुटाभिव्यक्तव्यञ्जनेनाप्यधोमुखस्तिमितनयननीलतारकमयूखमालाखचितेन शोकप्ररूढश्मश्रुश्यामलेनेव मुखशशिना लक्ष्यमाणम्, केसरिणमिव महाभूभृद्विनिपातविह्वलनिरवलम्बनम्, दिवसमिव तेजःपतिपतनपरिम्लानश्रियं श्यामीभूतम्, नन्दनमिव भग्नकल्पपादपं विच्छायम्, दिग्भागमिव प्रोषितदिक्कुञ्जरशून्यम्, गिरिमिव गुरुवज्रपातदारितं प्रकम्पमानम्, क्रीतमिव कृशिम्ना, किङ्करीकृतमिव कारुण्येन दासीकृतमिव दौर्मनस्येन,

---

भूभृद्राजा, गिरिश्च । तेजः पतिर्नृपतिः, सूर्यश्च । श्यामः कृष्णः, श्यामा च रात्रिः । कल्पपादपो राजापि । छाया कान्तिः, आतपाभावश्च । प्रत्याख्यातं त्यक्तम् । प्रति-

---

बहते हुए अश्रुप्रवाह के कारण मानो पिचक गए हों इस प्रकार दुःख से क्षीण अपने दोनों गालों को जो धारण कर रहे थे ऐसे, जिनके मुख से अत्यन्त गर्म श्वास के साथ पिघलकर मानो अधर का ताम्बूल राग निकल रहा था ऐसे, जिसमें पवित्रिका मात्र बच रही थी और जो इन्द्रनील मणि की किरणों से साँवला हो रहा था, मानो तुरन्त ही सुने हुए पिता के मरण से उत्पन्न महाशोक की आग में जल गया हो ऐसे अपने कर्ण प्रदेश को जो धारण कर रहे थे ऐसे, जिनके मुखचन्द्र में श्मश्रु के रूप में अभी पाम्ही पड़ ही रही थी फिर मुँह नीचा करने से जिनकी आँखों की नीली किरणें नीचे की ओर फैल रही थी मानो शोक के कारण क्षौर कर्म न कराने से दाढ़ी बढ़ आई हो इस प्रकार जो मुख चन्द्र से लक्षित हो रहे थे ऐसे, जो महापर्वत के गिर जाने से विह्वल एवं निराश्रय सिंह के समान राजा के मर जाने से विह्वल एवं निराश्रय हो गए थे ऐसे, जो तेजःपति ( सूर्य या तेजस्वी व्यक्ति ) के अस्त हो जाने से परिम्लान पड़ गई श्रीवाले दिन के समान श्याम हो गए थे ऐसे, कल्प वृक्ष के भग्न हो जाने से जिस प्रकार नन्दनवन छाया रहित हो जाता है उसी प्रकार जो छाया ( कान्ति ) से विहीन हो चुके थे ऐसे, दिग्गज के चले जाने से ( सूने पड़ गए ) दिग्भाग के समान जो सूने-सूने से लग रहे थे ऐसे, महान् वज्रपात से फाड़े हुए पहाड़ के सदृश जो प्रकम्पित हो रहे थे ऐसे, कृशता द्वारा जो खरीद लिये गए थे ऐसे, करुणा ने जिन्हें मानो अपना किङ्कर ( सेवक ) बना लिया था ऐसे, दौर्मनस्य ने जिन्हें

संतुष्टो राजा युधिष्ठिरो यो ह्यसहत समीप एव धनञ्जयजयजनितजगत्कम्पः किंपुरुषाणां राज्यम्। अलसश्चण्डकोशो यो न प्राविक्षत् क्ष्मां जित्वा स्त्रीराज्यम्। ह्रसीय एवान्तरं तुषारगिरिगन्धमादनयोः उत्साहिनः। किष्कुः तुरुष्कविषयः। प्रादेशः पारसीकदेशः। शशपद शकस्थानम्। अदृश्यमानप्रतिहारे पारियात्रे यात्रैव शिथिला। शौर्यशुल्कः सुलभो दक्षिणापथः। दक्षिणार्णवकल्लोलानिलचलितचन्दनलतासौरभसुन्दरीकृतदरीमन्दिराहृर्दुराद्रेर्नेदीयसि मलयो मलयलग्न एव च महेन्द्रः।' इत्येवं प्रायानुद्योगद्योतकानामालापान् पार्थिवकुमाराणां बाहुशालिनां शृण्वन्नेवाससादावासम्। मन्दिरद्वारि चोभयतः सबहुमानं भ्रलताभ्यां विसर्जितराजलोकः प्रविश्य चावततार बाह्यास्थानमण्डपस्थापितमासनमाचक्राम। अपास्तसमायोगश्च क्षणमासिष्ट।

---

सिन्धुनाथो जयद्रथः। ह्रसीयो ह्रस्वतरम्। साङ्गुष्ठया प्रदेशिन्या प्रादेशः। 'प्रादेशतालगोकर्णास्तर्जन्यादियुते तते। अङ्गुष्ठे सकनिष्ठे स्याद्वितस्तिर्द्वादशाङ्गुलः॥' इत्यमरसिंहः। शौर्यरूपः शुल्कः पणो यत्र स शौर्यशुल्कः। अतिशयेनान्तिकं नेदीयः। 'अन्तिकबाढयोर्नेदसाधौ' इति।

---

कैसे संतोषी थे जिन्होंने दिग्विजय द्वारा संसार को कम्पित कर देने वाले अर्जुन के रहते हुए भी समीप ही कायरों के राज्य को बर्दाश्त कर लिया। चण्डकोश कितना आलसी था जिसने पृथ्वी को जीत लेने पर भी स्त्री-राज्य में प्रवेश नहीं किया। उत्साही के लिए हिमालय एवं गन्धमादन पर्वतों में थोड़ा ही अन्तर होता है। तुरुष्कों के देश हाथ भर हैं। पारसी लोगों का प्रदेश एक बित्ता भर है। शकों का देश खरगोश के पैर भर है। पारियात्र में सेना की यात्रा ही बेकार है क्योंकि मुकाबले के लिए कोई दीखता नहीं। दक्षिणापथ शूरता के मूल्य से हिलती हुई चन्दन लताओं की सौरभ-सुगन्धि से भर जाते हैं, उसी के नजदीक ही तो मलयाचल से युक्त ही महेन्द्र पर्वत है।" इस प्रकार की बातचीत को सुनते हुए महाराज हर्ष अपने निवास-स्थान में पहुँचे।

महल के दरवाजे पर दोनों ओर राजाओं को सम्मानपूर्वक भौंह का संकेत करके विदा किया तथा अन्दर प्रवेश करके बाहरी आस्थानमण्डप में स्थापित आसन पर विराजमान हुए। वहाँ से समायोग ( फौजी परेड ) के बर्खास्त होने की सूचना देकर क्षण भर वहीं ठहरे।

अथ तत्र प्रतीहारः पृथिवीपृष्ठप्रतिष्ठापितपाणिपल्लवो विज्ञापितवान्—'देव ! प्राग्ज्योतिषेश्वरेण कुमारेण प्रहितो हंसवेगानामा दूतोऽन्तरङ्गस्तोरणमध्यास्ते' इति । राजा तु तमाशु प्रवेशय' इति सादरमादिदेश । अथ दक्षतया क्षितिपालादराच्च प्रतीहारः स्वयमेव निरगात् । अनन्तरं च हंसवेगः सविनयमाकृत्यैव नयनान्दसंपादनसुभगाभोगभद्रतया समुल्लङ्घ्यमानगुणगरिमा प्रभूतप्राभृतभृतां पुरुषाणां समूहेन महतानुगम्यमानः प्रविवेश राजमन्दिरम् । आरादेव पञ्चाङ्गालिङ्गिताङ्गनः प्रणाममकरोत् । 'एह्येहि' इति सबहुमानमाहूतश्च प्रधावितोऽवसृतः पादपीठलुठितललाटलेखो न्यस्तहस्तः पृष्ठे पार्थिवेनोपसृत्य भूयो नमश्चक्रे । स्निग्धनरेन्द्रदृष्ट्या निर्दिष्टमविप्रकृष्टं स प्रदेशमध्यास्ते । ततो राजा तिरश्चीं तनुमीषदिव दधानश्चामरग्राहिणीमन्तरालवर्तिनीं समुत्सार्य संमुखीनस्तं सप्रश्रयं पप्रच्छ—'हंसवेग ! श्रीमान्कच्चित्कुशली कुमारः ?' इति । स तमन्ववा-

---

प्राग्ज्योतिषं कामरूपाख्यो देशः । समुल्लङ्घ्यमानो नीयमानः । संमुखीनोऽभिमुखः । भोगः पालनम् ।

---

इसी समय वहाँ प्रतीहार ने भूमि पर हाथ टेककर सूचना दी—"देव ! प्राग्ज्योतिषेश्वर कुमार द्वारा भेजा हुआ हंसवेग नामक अन्तरंग दूत राजद्वार पर उपस्थित है ।" राजा ने 'उसे तुरन्त अन्दर ले आओ' इस प्रकार आदरपूर्वक आदेश दिया । तब स्वयं चतुर होने के कारण तथा राजा के प्रति सम्मान होने के कारण प्रतीहार वहाँ से निकट गया । तत्पश्चात् हंसवेग ने भेंट की सामग्री लाने वाले अनेक पुरुषों के साथ विनम्रता पूर्वक राजभवन में प्रवेश किया । नेत्रों को आनन्दित करने वाली वह अपनी मनोहर तथा भद्र आकृति से ही गुणों की गरिमा को प्राप्त कर रहा था । दूर ही से उसने अपने पाँच अंगों से आँगन को अँकवारते हुए राजा को प्रणाम किया । राजा ने "आओ-आओ" कहकर उसे सम्मान के साथ बुलाया । वह दौड़कर उनके पास आकर पादपीठ पर माथा रगड़ने लगे । तब राजा ने उसकी पीठ पर हाथ रखा । उसने पुनः राजा को प्रणाम किया । राजा की स्नेह भरी दृष्टि से निर्दिष्ट थोड़ी दूर पर स्थान ग्रहण किया । तब राजा ने कुछ तिरछे होकर शरीर को झुकाते हुए चामरग्राहिणी को बीच से हटाकर दूत की ओर मुँह करके प्रेमपूर्वक पूछा—"हंसवेग !

दीत्—'अद्य कुशली येनैवं स्नेहस्नपितया सौहार्दद्रवार्द्रया सगौरवं गिरा पृच्छति देवः' इति।

स्थित्वा च मुहूर्तमिव पुनः स चतुरमुवाच—'चतुरम्भोधिभोगभूति-भाजनभूतस्य देवस्य सद्भावगर्भमपहाय हृदयमेकमन्यदनुरूपं प्राभृत-मेव दुर्लभं लोके तथाप्यस्मत्स्वामिना संदेशमशून्यतां नयता पूर्वजो-पार्जितं वारुणातपत्रमाभोगाख्यमनुरूपस्थानन्यासेन कृतार्थीकृतमेतत्। अस्य च कुतूहलकृन्ति बहून्याश्चर्याणि दृश्यन्ते। तथा हि—प्रतिदिवसं प्रविशति शैत्यहेतोश्छायायाः किरणसहस्रादेकैकः सोमस्य रश्मिरस्मिन्। यस्मिन्प्रविष्टे प्रध्यानानन्तरं स्वादवो दन्तवीणोपदेशाचार्यश्च्योतन्ति चन्द्रभासामम्भसां मणिशलाकाभ्यो यावदिच्छमच्छा धाराः। प्रचेता इव यश्चतुर्णामर्णवानामधिपतिर्भूतो भावी वा तमिदमनुगृह्णाति च्छायया नेतरम्। इदं च न सप्तार्चिर्दहति, न पृषदश्वो हरति, नोदकमार्द्रयति, न रजांसि मलिनयन्ति, न जरा जर्जरयतीति। एतत्तावदनुगृह्णातु दृशा देवः

शीतोद्भवो दन्तानामन्योन्याघातो दन्तवीणा। सप्तार्चिरग्निः। पृषदश्वो वायुः।

---

श्रीमान् कुमार सकुशल तो हैं?" उसने उन्हें उत्तर दिया—"जब इतने स्नेह से स्नपित और सौहार्द से आर्द्र अपनी वाणी से गौरव के साथ महाराज पूछ रहे हैं तो आज सब प्रकार से सकुशल ही हुए।"

क्षण भर रुककर वह पुनः निपुणता के साथ बोला—"चारों समुद्रों की लक्ष्मी के भाजन देव को योग्य सद्भाव से भरे एक हृदय को छोड़कर लोक में और दूसरा उपहार क्या है? फिर भी हमारे स्वामी ने पूर्वजों द्वारा उपार्जित आभोग नामक यह वारुण आतपत्र सन्देश के साथ भेजकर योग्य स्थान में रखने से इसे कृतार्थ कर दिया। इसके अनेक कुतूहलोत्पादक आश्चर्य देखे गये हैं। जैसा कि छाया को ठण्ढक पाने के लिए प्रतिदिन चन्द्रमा की हजार किरणों से एक-एक किरण इसमें प्रविष्ट होती है। जिसके प्रविष्ट होने से चन्द्र के समान मणिशलाकाओं से मधुर, स्वच्छ और दाँतों को खटखटा देने वाली धारा निकलने लगती है। वरुण की भाँति जो चारों सागरों का स्वामी हुआ है अथवा होगा उसी पर इस आतपत्र की छाया पड़ेगी दूसरे पर नहीं। इस छत्र को आग नहीं जला सकती, हवा नहीं उड़ा सकती, पानी गीला नहीं कर सकता, धूल गन्दा नहीं कर सकती, एवं बुढ़ापा उसे जर्जर नहीं बना सकती। महाराज इस पर

संदेशमपि विस्रब्धं श्रोष्यति।' इत्येवमभिधाय विवृत्यात्मीयं पुरुषमभ्यधात्—'उत्तिष्ठ! दर्शय देवस्य' इति।

स च वचनानन्तरमुत्थाय पुमानूर्ध्वीचकार तद्धौतदुकूलकल्पिताच्च निचोलकादकोषीत्। आकृष्यमाण एव च यस्मिन्नतिसितमहसि सरभसमहासीव हरेण, रसातलादुदलासीव शेषफणिफणाफलकमण्डलेन, अस्थायीव चक्रीभूयान्तरिक्षे क्षीरोदेन, अघटीव गगनाङ्गने गोष्ठीबन्धः शारदेन बलाहककव्यूहेन, विश्रान्तमिव विततपक्षतिना वियति पितामहविमानहंसयूथेन, अत्रिनेत्रनिर्गतस्य धवलधाममण्डलमनोहरो दृष्ट इव जनेन जन्मदिवसः कुमुदबन्धोः प्रत्यक्षीकृत इवोद्गमनक्षणो नारायणनाभिपुण्डरीकस्य, आहितेव कौमुदीप्रदोषदर्शनानन्दतृप्तिरक्षणाम्, उदमाङ्क्षीदिव मन्दाकिनीपुलिनमण्डलं महदम्बरोदरे, परिवर्तित इव दिवसः पौर्णमासीनिशया

---

विवृत्य स्थित्वा।

निचोलकादाच्छादनप्रसेवकात्। अकोषीन्निष्कासितवान्। उदयास्युल्लसितम्। अस्थायि स्थितम्। अघटि घटितम्। विश्रान्तं व्यश्रमत। उद्गमनक्षण उत्पत्तिसमयः। उदमाङ्क्षीदुन्मग्नम्। परिवर्तितः स्वरूपः कृतः।

---

दृष्टिपात करने की कृपा करें फिर एकान्त में सन्देश भी सुनें।' यह कहकर वह पीछे मुड़कर अपने आदमी से बोला—"उठो! देव को दिखाओ।''

उसके कहने पर उस आदमी ने उठकर छत्र को ऊँचा किया तथा उजले दुपट्टे के बने हुए खोल में से उसे निकाला। अत्यन्त उज्ज्वल प्रकाश वाले उस छत्र के बाहर निकलते ही मानो भगवान् शङ्कर ने जोर से अट्टहास किया हो, या पाताल से शेषनाग के फनों का समूह निकल आया हो, या क्षीसागर चक्र के आकार में आकाश में स्थिर हो गया हो, या शरत्कालीन मेघ समूह आकाश के प्राङ्गण में सभा करने बैठा हो, या ब्रह्माजी के विमान का हंससमूह आकाश में पङ्ख फैलाये विश्राम करने लगा हो, मानो लोगों ने अत्रि के नेत्र से निकले हुए चन्द्रमा के उज्ज्वल तेजोमण्डल से मनोहर जन्मदिवस देख लिया, मानो विष्णु के नाभिकमल का उत्पत्ति-समय प्रत्यक्ष-देखने में आ गया, नेत्रों को कौमुदी-महोत्सव की आनन्दपूर्ण तृप्ति मिल गयी हो, विशाल आकाश के बीच में मन्दाकिनी की रेत मानो ऊपर उठ आयी हो, दिन ही मानो पूर्णिमा की रात्रि

मन्दं मन्दमिन्दूदयसंदेहदूयमानमानसैर्विघटितं घटमानचञ्चुच्युतमृणालकोटिभिरालग्नकमलिनीचक्रवाकमिथुनैः शरज्जलधरपटलाशङ्कासंकोचितकेकारवमूकमुखपुटैः पराङ्मुखीभूतं भवनशिखण्डिमण्डलैः, प्रवृद्धभावबद्धचन्द्रानन्दोद्दामोद्दलद्दलपुटाट्टहासविशदं कुमुदषण्डैः।

चित्रीयमाणचेताश्च सराजको राजा दंडानुसाराधिरोहिण्या दृष्ट्या सादरमैक्षिष्ट तिलकमिव त्रिभुवनस्य, शैशवमिव श्वेतद्वीपस्य अंशावतारमिव शरदिन्दोः, हृदयमिव धर्मस्य, निवेशमिव शशिलोकस्य, दन्तमण्डलकद्युतिधवलं मुखमिव चक्रवर्तित्वस्य, मौक्तिकजालपरिकरसितं सीमन्तचक्रमिव दिवः, बहलज्योत्स्नाशुक्लोदरमैन्दवमिव परिवषवलयं शौक्ल्यापहसितशङ्खश्रीकं श्रवणमंडलमिव निश्चलतां गतमैरावतस्य,

निवेशं स्थानम्। दन्तमण्डलकं दशनकृतं चक्रवालम्, दशनसमूहश्च। मुखमारम्भः, वक्त्रं च। परिकरः परिवेष्टनम्। परिवेषवलयं परिधिकटकम्। 'स्यादा-

के रूप में परिवर्तित हो गया हो, समीप के कमलिनी-वनों में रहने वाले चक्रवाक युगल, जो परस्पर कमल की डंठल का आदान-प्रदान कर रहे थे, धीरे-धीरे उगते हुए चन्द्रमा के संशय से दुखी होकर परस्पर वियुक्त हो गये, उनके वियुक्त होते हुए उनकी चोंचों से मृणाल छूट कर गिर गये, महल के मयूरों ने उसे शरत्कालीन मेघ समूह समझकर केका ( मयूरध्वनि ) की आवाज बन्द कर दी तथा पराङ्मुख हो गये, कुमुद चन्द्र के प्रति स्नेह के कारण अपने दलों को विकसित करके अट्टहास के साथ जाग पड़े।

राजाओं के साथ आश्चर्यचकित होकर देव हर्ष ने दण्ड के अनुसार दृष्टि को ऊपर उठाते हुए आदरपूर्वक उस महान छत्र को, जो तीनों लोकों के तिलक की भाँति था, जो श्वेतदीप के शैशव के समान था, जो शरत् कालीन चन्द्रमा के अंशावतार सदृश था, जो धर्म के हृदय की भाँति, चन्द्रलोक के आयतन के सदृश, दाँतों के समूह की कान्ति से उज्ज्वल चक्रवर्तित्व के मुख के समान, चारों ओर लटक रहे मोतियों के झालर से जो स्वर्गलोक के केश विन्यास के सदृश था, मध्यभाग में चाँदनी छिटकने के कारण जो चन्द्रमण्डल के घेरे के समान था, अपने उजलेपन के कारण जो शङ्ख की शोभा का उपहास कर रहा था मानो ऐरावत का चञ्चलता से रहित श्रावणमण्डल हो, जो गंगा की भँवरियों के सदृश

श्वेतगङ्गावर्तपांडुरं पदमिव त्रिभुवनवन्दनीयं त्रिविक्रमस्य, प्रचेतसश्चूडामणिमरीचिशिखाभिरिव श्लिष्टाभिर्मानसबिसतन्तुमयाभिश्चामरिकावलीभिर्विरचितपरिवेषम्, उपरि चक्रवर्तिलक्ष्मीनूपुरस्वनश्रवणदोहदनिश्चलेनेव लक्ष्मणा विततपत्रेण हंसेन सनाथीकृतशिखरम्, स्पर्शवता च प्रभावस्तम्भितेन मन्दाकिनीमृणालेन मुकुलितफणेन वासुकिनेव नीतेन दंडतां द्योतमानम्, धवलिम्ना क्षालयदिव नक्षत्रपथम्, प्रभाप्रवाहप्रथिम्ना प्रावृण्वदिव दिवसम्, समुच्छ्रायेणाधः कुर्वदिव दिवम् उपरिस्थितमिव सर्वमङ्गलानाम्, श्वेतमण्डपमिव श्रियः, स्तबकमिव ब्रह्मास्तम्बस्य, नाभिमण्डलमिव ज्योत्स्नायाः, विशदहासमिव कीर्तेः, फेनराशिमिव खडगधाराजलानाम्, यशःपटलमिव शौर्यशालितायाः, त्रैलोक्यादद्भुतं महच्छत्रम्।

दृष्टे तस्मिन् राज्ञा प्रथमे शेषमपि प्राभृतं प्रकाशयांचक्रुः क्रमेण कार्माः। तद्यथा पराध्यर्यरत्नांशुशोणीकृतदिग्भागान्, भगदत्तप्रभृतिख्यात-

---

वर्तोऽम्भसां भ्रमः'। आवर्तनमावर्तः। प्रावृण्वदाच्छादयत्।

कार्मा भृतकाः। आहतलक्षणान्गुणैः प्रसिद्धान्। उक्तं च—'गुणैः प्रतीते तु

---

उज्ज्वल था मानो विष्णु त्रिलोक बन्ध चरण हो। मानसरोवर के बिसतन्तुओं से निर्मित छोटी-छोटी चौरियाँ जिसके चारों ओर इस प्रकार लटक रही थी मानो वे वरुण की चूडामणि की किरणें हों, जिसकी चोटी पर पंख फैलाये हंस का चिह्न इस प्रकार विनिर्मित था मानो वह चक्रवर्ती की लक्ष्मी के नूपुरों की ध्वनि को सुनने के आनन्द में निश्चल हो, स्पर्श से सुख देने वाला मन्दाकिनी का मृणाल या प्रभाव से स्तम्भित होकर फनों को सिकोड़ते हुए वासुकि नाग ही जिसका मानो दण्ड बन गया हो, जो अपने उजलेपन से मानो आकाश को धो रहा था, जो अपनी कान्ति के धारा के फैलाव से मानो दिन को आच्छादित कर रहा था, जो अपनी ऊँचाई से आकाश को नीचा कर रहा था, जो मानो सारे मङ्गलों के ऊपर में विराजमान था, जो लक्ष्मी का उज्ज्वलमण्डप ( चांदनी में विहार करने के लिए श्वेतवर्ण की सजावट से युक्त मण्डप ), श्वेतदीप का बालरूप, ज्योत्स्ना का नाभिमण्डल, कीर्त्ति का विशदहास, खड्ग के धाराजल का फेनसमूह, शूरता का यशः समूह तथा तीनों लोकों में विचित्र था, देखा।

राजा ने जब उस छत्र को देख लिया तो नौकरों ने शेष उपहारों को भी क्रमशः उघाड़ कर दिखाया। वे इस प्रकार थे—आभूषण, जो जड़े हुए बहुमूल्य रत्नों की किरणों से दिग्मान को रंगीन कर रहे थे, जो भगदत्त आदि विख्यात

पार्थिवपरागतानाहतलक्षणानलङ्कारान्, प्रभालेपिनां च चूडामणीनां समुत्कर्षान्, क्षीरोदधेर्धवलताहेतूनिव हारान्, अनेकरागरुचिरवेत्रकरण्ड-कुण्डलीकृतानि शरच्चन्द्रमरीचिरुञ्जि शौचक्षमाणि क्षौमाणि, कुशल-शिल्पिलोकोल्लिखितानां च शुक्तिशङ्खगल्वर्कप्रमुखानां पानभाजनानां निच-यान्, निचोलकरक्षितरुचां च रुचिरकाञ्चनपत्रभङ्गभङ्गुराणामतिबन्धुर-परिवेशानां कार्दरङ्गचर्मणां संभारान्, भूर्जत्वक्कोमलाः स्पर्शवतीर्जाती-पट्टिकाः, चित्रपटानां च म्रदीयसां समूरुकोपधानादीन् विकारान् प्रियङ्गु-प्रसवपिङ्गलत्वञ्चि चासनानि वेत्रमयान्यगुरुवल्कलकल्पितसञ्चयानि च सुभाषितभाञ्जि पुस्तकानि, परिणतपाटलपटोलत्विषि च तरुणहारीतह-रिन्ति क्षीरक्षारीणि च पूगानां पल्लवलम्बीनि सरसानि फलानि सह-

कृतलक्षणाहतलक्षणौ' इति । समुत्कर्षानतिशयान् गल्वर्कौ मसाराख्यो मणिभेदः, चन्द्रकान्तः इत्यन्ये । शौचो धावनम् । कार्दरङ्गचर्मणां कार्दरङ्गदेशभवानां स्फोटका-नाम् । जातीपट्टिकाः श्रेष्ठानि जघनग्रन्थनानि । संचयाः पत्रसमूहाः । पटोलस्तित्तक

राजाओं के समय से कुल में चले आ रहे थे, जिन पर तरह-तरह के लक्षण या चिह्न ठप्पे से बनाये गए थे। चूड़ामणि या शिरोभूषण, जिनमें बहुत चमक थी। हार, जो क्षीरसागर की भी उज्ज्वलता के माने हेतुभूत थे। क्षौमवस्त्र, जो शरत्कालीन चन्द्रमा के समान चिट्टे रंग के थे तथा जो धुलाई को बर्दाश्त कर सकने वाले थे एवं अनेक प्रकार की रंग-बिरंगी बेंत की करंडियों ( झाँपियों ) में कुण्डलित करके रखे गये थे। पान पात्र या मधुपान करने के चषक, जो निपुण कारीगरों द्वारा की गई नक्काशी वाले सीप, शङ्ख, गल्वर्क के बने हुए थे। कार्दरङ्ग द्वीप से आयी हुई ढालें, जिन पर आब की रक्षा के लिए खोल चढ़े थे, जिन पर स्वर्णिम फूल-पत्तियों के कटाव खचित थे तथा जिनकी गोलाई ऊँची-नीची थी। भोजपत्र के समान कोमल, स्पर्श से आनन्द देनेवाली जाती-पट्टिकाएँ नरम चित्रपटों ( जामदानी ) के बने हुए तकिये, जिनके अन्दर पत्ते या पक्षियों के बाल अथवा रोएँ भरे हुए थे। बेंत के बने हुए आसन, जिनका रंग प्रियंगु-मञ्जरी के सदृश ललछौंही पीली झलक का था। सुन्दर उक्तियों से भरी पुस्तकें, जिनके पन्ने ( संचय ) अगर की छाल पाटकर बनाये गये थे। हरी सुपारियों के झुग्गे, जो पल्लवों के साथ झूल रहे थे, इनका रङ्ग पके हुए लाल परवल के समान ललछौंह तथा हरियल पक्षी के समान हरियाली लिये हुए था, इनसे दूध

कारलतारसानां च कृष्णागुरुतैलस्य च कुपितकपिकपोलकपिलकापोति-कापलाशकोशीकवचिताङ्गीः स्थवीयसीर्वैणवीर्नाडीश्च पट्टसूत्रप्रसेवकापि-तांश्च भिन्नाञ्जनवर्णस्य कृष्णागुरुणो गुरुपरितापमुषश्च गोशीर्षचन्दनस्य, तुषारशिलाशकलशिशिरस्वच्छसितस्य च कर्पूरस्य, कस्तूरिकाकोशकानां च पक्वफलजूटजटिलानां च कक्कोलपल्लवानाम्, लवङ्गपुष्पमञ्जरीणां जातीफलस्तबकानां च राशीन्, अतिमधुरमधुरसामोदनिर्हारिणी-श्चोल्लककलशीः सितासितस्य च चामरजातस्य निचयान्, अवलम्बमान-तूलिकालाबुकांश्च लिखितानेकलेख्यफलकसंपुटान्, कुतूहलक्रान्ति च किन्नराणां च वनमानुषाणां च जीवञ्जीव-कनकशृङ्खलानियमितग्रीवाणां

औषधिभेदः। उक्तं च—'अथ कुलकं पटोलस्तिक्तकः पटुः' इति। कपोतिका औषधिभेदः। गोशीर्षचन्दनस्य चन्दनभेदस्य। कोशका नाभयः। अतिमधुरं मधुरसाया इवामोदानि हरन्ति मुञ्चन्ति यास्ताः। मधुरसा द्राक्षा। उक्तं च—'मृद्वीका गोस्तनी द्राक्षा माध्वी मधुरसेति च' इति। अन्ये मधुरसं मकरन्दं द्रव-माहुः। उल्लकः सुगन्धिफलविशेषरसः। आसवभेद इत्यन्ये। तूलिका ऊर्जिका।

भी टपक रहा था। सहकार की लताओं के रस से भरी हुई मोटे बाँस की नलियाँ, जिनके चारों ओर क्रुद्ध बन्दर के गाल के समान कपोतिका के लाल-पीले पत्ते बँधे हुए थे। काले अगुरु का तेल भी इसी प्रकार मोटे बाँस की नलियों में भर कर और पत्तों में लपेट कर लाया गया था, पटसन द्वारा निर्मित बोरियों में भरकर काले अगुरु की ढेर लगायी गयी थी जिनका रङ्ग छूटे हुए अंजन की भाँति था। गर्मी में शीतलता पहुँचाने वाले गोशीर्ष नामक चन्दन का समूह बर्फ के शिलाखण्ड के सदृश शीतल, उज्ज्वल तथा साफ कपूर की डलियाँ, कस्तूरी के नाफे (थैली), कक्कोल के पके फलों से युक्त कक्कोलपल्लव, लवंग पुष्पों की मंजरियाँ, जाफर के गुच्छे, जस्ते की कपड़े चढ़ी कलसियाँ या सुराहियाँ, जिनमें अत्यन्त मीठा मधुरस भरकर लाया गया था तथा जिनकी भीनी खुशबू बाहर फैल रही थी। चित्र फलकों के जोड़े, जिनके अन्दर चित्र लिखे थे तथा उनके एक ओर तूलिका (कूची) एवं रङ्ग रखने के लिए छोटी अलाबू की कुप्पियाँ लटक रही थीं। कुतूहल पैदा करने वाले भिन्न-भिन्न प्रकार के पक्षी, जैसे सोने की जंजीरों से गर्दन में बँधे हुए किन्नर, वनमानुष, जीवजीवक,

कानां च जलमानुषाणां च मिथुनानि, परिमलामोदितककुभश्च कस्तूरिकाकुरङ्गान्, गेहपरिसरणपरिचिताश्च चमरीः चामीकररसचित्रवेत्रपञ्जरान्तर्गतांश्च बहुसुभाषितजल्पाकजिह्वांश्च शुकशारिकाप्रभृतीन्पक्षिणः प्रवालपञ्जरगतांश्च चकोरान् जलहस्तिनामुदग्रकुम्भमुक्ताफलदामदन्तुराणि च दन्तकाण्डकुण्डलानि।

राजा तु छत्रदर्शनात्प्रहृष्टहृदयः प्रथमप्रयाणे शोभननिमित्तमिति मनसा जग्राह। हंसवेगं च प्रीयमाणो बभाषे—'भद्र! सकलरत्नधाम्नः परमेश्वरशिरोधारणार्हस्यास्य महातपत्रस्य महार्णवादिव कुमुदबान्धवस्य कुमाराल्लाभो न विस्माय। बालविद्याः खलु महतामुपकृतयः' इति। अपनीते च तस्मात्प्रदेशात्प्राभृतसंभारे क्षणमिव स्थित्वा 'हंसवेग! विश्रम्यताम्' इति प्रतीहारभवनं विसर्जयांबभूव। स्वयमप्युत्थाय स्नात्वा मङ्गलाकाङ्क्षी प्राङ्मुखः प्राविशदाभोगस्य छायाम्।

---

यया चित्रं क्रियते। अलाब्वस्तुम्ब्यः। प्रवालो विद्रुमः। उक्तं च—'अथ विद्रुमः पुंसि प्रवाल पुंनपुंसकम्' इति। 'नीहारो मिहिका चाथ'।

---

जलमानुषों के जोड़े, दिशाओं में खुशबू फैलाते कस्तूरीहिरण, घरों में विचरण करने के कारण विश्वास युक्त चँवरी गाय, सुनहले रंग से रंगे बेंत के पिंजड़ों में तरह-तरह के सुभाषितों का पाठ करने वाले शुकसारिका आदि पक्षी, मूँगे के पिंजड़ों में बैठे हुए चकोर, जलहस्तियों के ऊँचे मस्तकों से निकलने वाले मुक्ताफलों से जुड़े हुए दाँतों के कुण्डल।

छत्र देखते ही राजा का हृदय प्रसन्नता से भर गया तथा उन्होंने पहले प्रस्थान के समय मन में उसे शुभ शकुन मानकर स्वीकार किया। प्रसन्न होकर वे हंसवेग से बोले—"भद्र! सभी प्रकार के रत्नों से भरे हुए तथा सम्राट् के मस्तक पर धारण करने योग्य इस महाछत्र का कुमार से प्राप्त होना उसी प्रकार आश्चर्यजनक नहीं हैं जिस प्रकार क्षीर सागर से चन्द्रमा का उत्पन्न होना।

महान् लोगों के उपकार बालविद्या के समान (पूर्वतः ज्ञात) हुआ करते हैं। उपहार सामग्री के वहाँ से हटा लिये जाने पर क्षण भर ठहर कर "हंसवेग! तुम विश्राम करो।" ऐसा कहकर उसे प्रतीहरभवन में भेज दिया। स्वयं भी उठकर, नहाकर तथा मङ्गल की अभिलाषा से पूर्वाभिमुख होकर 'आभोग' नामक उस छत्र की छाया में बैठ गये।

अथ विशत एवास्य छायाजन्मना जडिम्ना चूडामणितामनीयतेव शशिबिम्बमम्बुबिन्दुमुचश्चुचुम्बुरिव चन्द्रकान्तमणयो ललाटतटं कर्पूररेणव इव व्यलीयन्त लोचनयुगले गले गलत्तुहिनकणनिकरकुलनोहारा हारा इवावबध्यन्त हरिचन्दनरसासारेणोवापाति संततमुरसि कुमुदमयमिव हृदयमभवदतिशिशिरमन्तर्हितहिमशिलेव विलीयमाना व्यालिम्पदङ्गानि। जातविस्मयश्चाकरोन्मनसि 'एकमर्थं संगतमपहाय काऽस्त्यन्या प्रतिकौशालिके'ति। आहारकाले च हंसवेगाय धवलकर्पटप्रावृतधौतनालिकेरपरिगृहीतं विलिप्तशेषं चन्दनमङ्गस्पृष्टे चवाससी शरत्तारकाकारतारमुक्तास्तबकितपदं परिवेशं नाम कटिसूत्रकम् अतिमहार्हपद्मरागालोकलोहितीकृतदिवसं च तरङ्गकं नाम कर्णाभरणं प्रभूतं च भोज्यजातं प्राहिणोत्। एवंप्रायेण च क्रमेण जगाम दिवसः।

ततः कटकस्थलबहलधूलिधूसरितवपुरंशुमाली मलीमसमङ्गमिव क्षालयितुमपरजलनिधिमवातरत्। आभोगातपत्रप्रदानवार्तामिव निवेद-

---

उस छत्र की छाया में हर्ष के बैठते ही उसी ठंढक से मानो चन्द्रमा की किरणें ही घनीभूत होकर उनकी चूडामणि बन गयी। चन्द्रकान्तमणि पिघलने लगे तथा जलकण उनके लिलार पर छा गये। उनके नेत्रों में कपूर का आँजन मानो लग गया। गले में बर्फ के छोटे-छोटे फुहारे हार के सदृश बँध गये। उनकी छाती पर मानो हरिचन्दन रस लगातार बरसने लगा। उनका हृदय मानो कुमुदों से पूरित होकर अतिशय ठण्ढा हो गया। मानो बर्फ की सील उनके अङ्गों के अन्दर पिघलने लगी। आश्चर्यित होकर उन्होंने मन में विचार किया—"कभी पुरानी न पड़ने वाली मित्रता के अलावा ऐसे सुन्दर उपहार का बदला क्या होता है?" भोजन के समय हंसवेग के लिए राजा हर्ष ने उजला कपड़ा लपेट कर नारियल के साथ अपने लगाने से बचा हुआ चन्दन, अपने अङ्ग से स्पर्श कराये हुए पहनने योग जोड़ा वस्त्र, शरत्कालीन तारों के आकार वाले मोतियों से निर्मित परिवेश नामक कटिसूत्र तथा बेशकीमती जड़े हुए पद्मराग की किरणों से दिन में लाली बिखेरता हुआ तरंगक नामक कर्णभूषण एवं बहुत सा भक्ष्य पदार्थ भेजा। इसी प्रकार क्रमशः वह दिन बीत गया।

उसके बाद सैन्यस्थल की सेना द्वारा उड़ायी गयी बहुत अधिक धूल से धूसरित शरीर वाला सूर्य अपने मलिन अङ्गों को मानो परवाने के लिए पश्चिमी-समुद्र में उतर पड़ा अथवा हर्ष द्वारा आभोग नामक छत्र को पाने का समाचार

यितुं वरुणाय वारुणीं दिशमयासीत् । मुकुलायमानसकलकमलवना प्रमुख एव बद्धसेवाञ्जलिपुटेव सद्वीपा भूरभूद् भूपतेः । भूपालानुरागमय इव निखिलजीवलोकलोकाञ्जलिबद्धबन्धुर्जगज्जग्राह संध्यारागः । गौडापराधशङ्किनीव श्यामतां प्रपेदे दिक्प्राची । प्रचिततिमिरनिवहा निर्वाणान्यनृपप्रतापानलकलापेव कालिमानमतानीन्मेदिनी । मेदिनीशप्रदोषास्थानपुष्पनिकरमिव विकचतगररुचिरमवचकरुडुनिकरमविरलं ककुभः । स्कन्धावारगन्धगजमदामोदधावितस्येव मार्गो वियति विरराज रजःपाण्डुरैरावतस्य । कुपितनृपव्याघ्राघ्रातामुपसृष्टामिव पौरुहूतीं विहाय विहायस्तलमारुरोह रोहिणीरमणः । प्रयाणवार्ता इव मानिनीनां हृदयभेदिन्यो ययुरिन्दुदीधितयो दश दिशः । नवनृपदण्डयात्राश्वासातुरा इव तरलित-

कटकं हस्त्यश्वादीनां सर्वेषां संनिवेशदेशः । तस्थं बलं सैन्यम् । तगरं पिण्डीभवनम् । नृपव्याघ्रो राजशार्दूलः, हर्षः । उपसृष्टां सोपद्रवाम् । पौरुहूतीं ऐन्द्रीम् । रोहिणीरमणश्चन्द्रः, वृषभश्च । रोहिणी गौः । उक्तं च—'माहेयी सौरभेयी गौरुस्रा माता च शृङ्गिणी । अर्जुन्यघ्न्या रोहिणी स्यादुत्तमा गोषु नैचिकी ॥' इति । वृष-

वरुण को प्राप्त कराने हेतु वारुणी दिशा अर्थात् पश्चिम दिशा में चला गया । कमलवन इस प्रकार मुकुलित होने लगे मानो द्वीपों के साथ पहले ही सेवा करने के लिए पृथिवी हाथ जोड़े खड़ी हो । मानो राजा के अनुराग से पूरित संध्या की लाली, जो सम्पूर्ण जीवलोक वासी लोगों के बँधे अञ्जलि पुट की बन्धु है संसार में भर गयी । मानो गौडेश्वर के अपराध की आशङ्का से पूर्व दिशा मलिन पड़ गयी । पृथिवी पर घना अन्धकार इस प्रकार छा गया मानो उसने अन्य राजाओं के प्रतापरूपी अग्नि के बुझ जाने से उसकी कालिमा को फैला दिया हो । राजा के सायङ्कालीन सभामण्डप पर दिशाओं ने पुष्पसमूह के सदृश विकसित तगड़ के फूलों के समान तारों को खूब विकीर्ण कर दिया । स्कन्धावार के गन्धगजों की मदगन्ध को सूँघकर मानो उनके साथ मुठभेड़ के लिए दौड़ने से ऐरावत का मार्ग धूल से भर गया । रोहिणीरमण अर्थात् रोहिणी का पति चन्द्रमा रूपी ( रोहिणी अर्थात् गौ का पति ) साँड़ क्रोधित राजा रूपी व्याघ्र से आक्रान्त पूर्वदिशा रूपी गाय को छोड़कर आकाश पर चढ़ आया । मानिनी स्त्रियों के हृदय को विदीर्ण करने वाली चन्द्रकिरणें सैनिकों के कूच करने के समाचार की भाँति दशों दिशाओं में फैल गयी । मानो राजा की नयी दण्ड

सत्त्ववृत्तयश्चुक्षुभुः पतयो वाहिनीनाम्। चिन्तेव भूभृतां हृदयानि विवेश गुहाविवराणि विमुक्तसर्वाशातिमिरसंततिः। प्रतिसामन्तचक्षुषामिव ननाश निद्रा कुमुदवनानाम्।

अस्यां च वेलायां विततवितानतलवर्ती नरेन्द्रो 'यात तावत्' इति विसर्ज्यानुजीविनो हंसवेगमादिष्टवान्—'कथय संदेशम्' इति। प्रणम्य स कथयितुं प्रास्तावीत्—'देव ! पुरा महावराहसंपर्कसंभूतगर्भया भगवत्या भुवा नरको नाम सूनुरसावि रसातले। वीरस्य यस्याभवन्बाल्य एव पादप्रणामप्रणयिनश्चूडामणयो लोकपालानाम्। यस्य च त्रिभुवनभुजो भुजशौण्डस्य भवनकमलिनीचक्रवाकीकोपकुटिलकटाक्षेक्षितोऽपि भयचकितारुणपरिवर्तितरथो नाज्ञया विना रविरस्तमव्राजीत्। यश्च वरुणस्य बहिर्वृत्ति हृदयमिदमातपत्रमहार्षीत्। महात्मनस्तस्यान्वये भगदत्तपुष्प-

---

भश्च कुपितव्याघ्राघ्रातामत एव सोपद्रवां दिशं विहाय स्थानान्तरमारोहति। मानः प्रियाविषये, अन्यत्र,—धीरविषये। सत्त्वानि प्राणिनः, धैर्यं च सत्त्वम्। वाहिनीनां सेनानाम्, नदीनां च। आशा दिशः, आस्था च। निद्रा संकोचः, स्वापश्च।

---

यात्रा के भय से आतुर, शत्रु की सेनानायकों की धीरता समाप्त हो गयी (वाहिनी पति समुद्री जलजन्तुओं के साथ खलबला उठे)। सम्पूर्ण दिशाओं को छोड़कर अन्धकार की सन्तान इस प्रकार गुहाविवरों में घुस गयी मानो राजाओं के हृदय में आशा से रहित चिन्ता समा गयी हो। कुमुदवनों की नींद उसी प्रकार चली गयी जिस प्रकार शत्रुसामन्तों की नींद उड़ जाती हो।

उसी समय फैले हुए वितान के नीचे लेटे हुए महाराज हर्ष ने 'जाओ' कह कर नौकरों को बाहर भेज दिया तथा हंस वेग को आज्ञा दी—"सन्देश कहो"। उसने प्रणाम करके कहना शुरू किया—"देव ! प्राचीन समय में महावराह के सम्पर्क से गर्भिणी होकर पृथिवी ने नरक नामक पुत्र को पाताल में उत्पन्न किया। जिस वीर की बचपन में ही चूड़ामणियाँ लोकपालों द्वारा चरण-प्रणाम में प्रीति रखने वाली थीं और तीनों लोकों पर शासन करने वाले भुज पराक्रमशाली जिसके भवन की कमलिनियों में रहने वाली चक्रवाक-वधुओं के तिरछे कटाक्षों द्वारा देखे जाने पर भी डर से चकित अरुण द्वारा रथ के लौटा लिए जाने पर (जिसके) आदेश के बिना सूर्य अस्त को नहीं जाते थे। जिसने वरुण के बाहरी हृदयरूप इसी आतपत्र का हरण कर लिया। उस श्रेष्ठ पुरुष के वंश

दत्तवज्रदत्तप्रभृतिषु व्यतीतेषु बहुषु मेरूपमेषु महत्सु महीपालेषु प्रपौत्रो महाराजभूतिवर्मणः पौत्रश्चन्द्रमुखवर्मणः पुत्रो देवस्य कैलासस्थिरस्थितेः स्थितिवर्मणः सुस्थिरवर्मा नाम महाराजाधिराजो जज्ञ तेजसां राशिमृगाङ्क इति यं जना जगुः। योऽयमग्रजेनेवाजायत सहैवाहंकारेण। यश्च बाल एव प्रीत्या द्विजातीनप्रीत्या चारातीन्समग्रान्प्रतिग्रहानग्राहयत्। यत्र चातिदुर्लभं लवणालयसंभूतायाः परं माधुर्यमभूल्लक्ष्म्याः। तथा च यो वाहिनीनाथानां शङ्खाञ्जहार न रत्नानि, पृथिव्याः स्थैर्यं जग्राह न करम्, अवनिभृतां गौरवमादत्त न नैष्ठर्यम्। तस्य च सुगृहीतनाम्नो देवस्य देव्यां श्यामादेव्यां भास्करद्युतिर्भास्करवर्मापरनामा तनयः शंतनोर्भागीरथ्यां भीष्म इव कुमारः समभवत्। अयमस्य च शैशवादारभ्य संकल्पः स्थेयान्स्थाणुपादारविन्दद्वयादृते नाहमन्यं नमस्कुर्यामिति ईदृशश्चायं मनोरथस्त्रिभुवनदुर्लभस्त्रयाणामन्यतमेन संपद्यते सकलभुवनविजयेन

प्रतिग्रहो द्विजदीयमानोऽर्थः, सैन्यपश्चाद्भागश्च।

में भगदत्त, पुष्पदत्त, वज्रदत्त आदि मेरु पर्वत सदृश अनेक राजाओं के बाद महाराज भूति वर्मा का प्रपौत्र चन्द्रमुख का पौत्र तथा कैलासवासी महाराज स्थिति वर्मा का पुत्र सुस्थिर वर्मा नाम का महाराजाधिराज उत्पन्न हुआ। उस तेजस्वी को लोग ( मृगाङ्क ) के नाम से गाया करते थे। वह मानो अपने अग्रज अहङ्कार के साथ ही उत्पन्न हुआ था। जिसने बचपन में ही ब्राह्मणों को प्रेम-पूर्वक दान दिये तथा शत्रुओं को अप्रीति अर्थात् तिरस्कार से पछाड़ डाला। जिसके यहाँ लवण राशि अर्थात् समुद्र से आविर्भूत लक्ष्मी की अत्यन्त उत्कृष्ट मधुरता ( प्रकट ) हुई। जिसने वाहिनी पतियों अर्थात् समुद्रों के शङ्खों को छीन लिया, रत्नों को नहीं, पृथिवी की स्थिरता को ग्रहण किया, कर को नहीं, पर्वतों की गुरुता को ले लिया उनकी निष्ठुरता को नहीं। उस सुगृहीतनामा राजा की रानी श्यामा देवी से भास्कर द्युति नामक पुत्र, जिसका दूसरा नाम भास्कर वर्मा था, कुमार उत्पन्न हुआ; जैसे गङ्गा से शान्तनु के पुत्र भीष्म हुए। शैशव काल से ही उसका यह सङ्कल्प था कि मैं भगवान् शङ्कर के चरण कमलों के अतिरिक्त अन्य किसी को प्रणाम नहीं करूँगा। तीनों लोकों में दुर्लभ ऐसा मनोरथ तीन तरह से सिद्ध हो सकता है— सम्पूर्ण लोकों पर विजय प्राप्त करने

वा मृत्युना वा यदि वा प्रचण्डप्रतापज्वलनजनितदिग्दाहेन जगत्येकवीरेण देवोपमेन मित्रेण। मैत्री च प्रायः कार्यव्यपेक्षिणी क्षोणीभृताम्। कार्यं च कीदृशं नाम तद्भवेद्यदुपन्यस्यमानमुपनयेन्मित्रतां देवम्। देवस्य हि यशांसि सञ्चिचीषतो बहिरङ्गभूतानि धनानि। बाहावेव च केवले निषण्णस्य शेषावयवानामपि साहायकसंपादनमनोरथो निरवकाशः किमुत बाह्यजनस्य। चतुःसागरग्रासग्रहणघस्मरस्य पृथिव्येकदेशदानोपन्यासेनापि का तुष्टिः। अभिरूपकन्याविश्राणनविलोभनमपि लक्ष्मीमुखारविन्ददर्शनदुर्ललितदृष्टेः किञ्चित्करम्। एवमघटमानसकलोपायसंपादितपदार्थेऽस्मिन्प्रार्थनामात्रकमेव केवलमनुरुध्यमानः शृणोतु देवः। प्राग्ज्योतिषेश्वरो हि देवेन सहैकपिङ्ग इवानङ्गद्विषा, दशरथ इव गोत्रभिदा, धनञ्जय इव पुष्कराक्षेण, वैकर्तन इव दुर्योधनेन, मलयानिल इव माधवेन, अजर्यं संगतमिच्छति। यदि च देवस्यापि मैत्रीयति हृदय-

---

से या मृत्यु से या प्रचण्ड प्रतापाग्नि द्वारा दिशाओं में जलन पैदा करने वाले आप जैसे अद्वितीय वीर के मित्र होने से। राजाओं की मित्रता तो प्रायः उपकार के कार्य से होती है। कार्य वह कैसा हो जिसे सम्पन्न करके आपको मित्र बनाया जाय? केवल यश का संग्रह करने की इच्छा वाले आपके लिए धन तो बहिरङ्ग हेय हैं। एकमात्र अपने बाहुबल पर निर्भर रहने वाले आपके दूसरे अङ्ग आपको सहायता देने की इच्छा प्रकट करते हैं तो उनकी इच्छा व्यर्थ है, ऐसी स्थिति में बाहरी व्यक्तियों की बात ही क्या? जो आप चारों समुद्रों को एक घूँट बना लेना चाहते हैं उसके आगे पृथिवी का एक हिस्सा रख देने से क्या सन्तोष होगा? सुन्दरी कन्या को अर्पित करने का लालच भी लक्ष्मी के मुखकमल को देखने से दुर्ललित दृष्टि वाले आपके लिए व्यर्थ है। इस प्रकार, किसी भी उपाय से प्रस्तुत किया गया पदार्थ चाहे वह कैसा भी हो, आपके लिए अनुकूल नहीं सिद्ध हो रहा तो केवल हमारी प्रार्थना मात्र के अनुरोध से ही देव सुनें— प्राग्ज्योतिषेश्वर देव के साथ एकपिङ्ग के साथ शिव की जैसी, इन्द्र के साथ दशरथ की जैसी, कृष्ण के साथ अर्जुन की जैसी, दुर्योधन के साथ कर्ण की जैसी तथा वसन्त के साथ मलय पवन की जैसी कभी न समाप्त होने वाली मैत्री चाहते हैं। यदि देव का हृदय मित्रता का इच्छुक हो और यह जानता हो कि मैत्री के

मवगच्छति च पर्याप्तान्तरितं दास्यमनुतिष्ठन्ति सुहृद इति ततः किमास्यते समाज्ञाप्यतामनुभवतु विष्णोर्मन्दरगिरिरिव विकटकेयूरकोटिमणिविघट्टन-क्वणितकटकमणिशिलाशकलानि गाढोपगूढानि देवस्य कामरूपाधिपतिः। अस्मिन्नातृप्तेरनवरतविमललावण्यसौभाग्यसुधानिर्झरिणि मुख-शशिनि चिराच्चक्षुषी लालयतु प्राग्ज्योतिषेश्वरश्रीः। नाभिनन्दति चेद्देवः प्रणयमाज्ञापयतु किं कथनीयं मया स्वामिन' इति।

विरतवचसि तस्मिन्भूपालः पूर्वोपलब्धैरेव गुरुभिर्गुणैरारोपितबहु-मानः कुमारे सुदूरमाभोगातपत्रव्यतिकरेण तु परां कोटिमारोपिते प्रेम्णि-लज्जमान इव सादरं जगाद—'हंसवेग! कथमिव तादृशि महात्मनि महाभिजने पुण्यराशौ गुणिनां प्राग्रहरे परोक्षसुहृदि स्निह्यति मद्विधस्या-न्यथा स्वप्नेऽपि प्रवर्तेत मनः। सकलजगत्तापनपटवोऽपि शिशिरायन्ते त्रिभुवननयनानन्दकरे कमलाकरे करास्तिग्मतेजसः। सुमहद्गुण-क्रीताश्च के वयं सख्यस्य। सज्जनमाधुर्याणामभृतदास्यो दश दिशः।

नाम पर मित्र लोग दासता का भी आचरण करते हैं तो बैठे रहने से क्या? आज्ञा दें तो कामरूप के स्वामी कुमार विष्णु के मन्दराचल सदृश आपके विशाल केयूर मणि के विघट्टन से कटकमणि के टुकड़ों की आवाज के साथ गाढ आलिङ्गन का अनुभव करें। प्राग्ज्योतिषेश्वर की लक्ष्मी जब तक तृप्त न हो तब तक सतत लावण्य और सौभाग्य के अमृत को झरने वाले आपके मुखचन्द्र में अपने नेत्रों को लगा दें। अगर देव कुमार के प्रेम का स्वागत नहीं करते तो आज्ञा दें, मैं जाकर स्वामी से क्या कहूँ?"

उस (हंसवेग) के चुप हो जाने पर कुमार के महान् गुणों के पहले ही मिले परिचय से हर्ष के मन में बहुत सम्मान का भाव उदित हो गया था और आभोग नामक छत्र को उपहार में देने के सम्पर्क से वे कुमार के प्रति अत्यन्त प्रेमासक्त हो चुके थे। उन्होंने लज्जित होते हुए से आदरपूर्वक कहा—"हंसवेग! इस प्रकार के महान् आत्मा, महाकुलीन, पुण्यराशि, गुणियों के अग्रणी, परोक्ष मित्र कुमार के स्नेहदर्शाने पर मेरे जैसे का मन स्वप्न में भी अन्यथा कैसे प्रवृत्त हो सकता है? सम्पूर्ण संसार को संतप्त कर देने में समर्थ सूर्य के तेज त्रिभुवन को आनन्दित करने वाले कमलसमूह में आकर ठण्डे पड़ जाते हैं। कुमार के अनेक गुणों से जब हम खरीद लिए गये तो हमें मित्रता का अधिकार क्या? दसोदिशाएँ सज्जनों के मधुर स्वभाव के कारण ही उनकी अवैतनिक दासियाँ बन

एकान्तावदातोत्तानस्वभावसंभृतसादृश्यस्य कुमुदस्य कृते केनाभिहितः शिशिररश्मिः। श्रेयांश्च संकल्पः कुमारस्य। स्वयं बाहुशाली मयि च समालम्बितशरासने सुहृदि हरादृते कमन्यं नमस्यति। संवर्धिता मे प्रीतिरमुना संकल्पेन। अवलेपिनि पशावपि केसरिणि बहुमानो हृदयस्य किं पुनः सुहृदि। तत्तथा यतेथाः यथा न चिरमियमस्मान्क्लेशयति कुमारदर्शनोत्कण्ठा' इति।

हंसवेगस्तु विज्ञापयांबभूव—'देव! किमपरमिदानीं क्लेशयत्यभिजातमभिहितं देवेव। सेवाभीरवो हि सन्तः, तत्रापि विशेषेणायमहङ्कारधनो वैष्णवो वंशः। आस्तां तावदस्मत्स्वामिवंशः। पश्यतु देवः पुरुषस्य हि सेवां प्रति दुर्जन्येवातिवृद्धया दुर्गत्या वाभिमुखीक्रियमाणस्य, कुटुम्बिन्येवासंतुष्टया तृष्णया वा प्रर्यमाणस्य, दुरपत्यैरिव यौवनजनितैर्नानाभिलाषिभिरसत्संकल्पैर्वाकुलीक्रियमाणस्य, जरत्कुमारीमिव परमार्गण-

---

जाती हैं। स्वच्छ हृदयवाले सज्जनों का सादृश्य प्राप्त किये हुए अत्यन्त स्वच्छ स्वभाववाले कुमुदों को विकसित करने के लिए चन्द्रमा से किसने सिफारिश की है? कुमार का सङ्कल्प श्रेष्ठ है। वे स्वयं भुज पराक्रमशाली हैं फिर धनुष धारण करके जब मैं मित्र के रूप में हूँ तो शिव के अतिरिक्त किशी दूसरे के समक्ष वे क्यों झुकेंगे? इस सङ्कल्प से मेरा प्रेम और भी बढ़ गया है। अभिमानी सिंह जैसे पशु के प्रति भी जब हृदय में आदर है तो फिर मित्र की तो बात ही क्या? तो तुम जाकर वैसा प्रयत्न करना कि कुमार के दर्शन की व्यग्रता हमें बहुत समय तक न सताती रहे।"

हंसवेग ने निवेदन किया—"देव! अब दूसरा क्या कष्ट होगा? देव ने बहुत ठीक कहा है। सज्जन लोग अपनी सेवा से डरते हैं, उस पर भी अहङ्कार का धनी यह वैष्णव वंश! हमारे स्वामी के वंश को तो तब तक रहने दें। देव ही देखें कि, दुष्ट जननी की भाँति अत्यन्त बढ़ी हुई (अतिवृद्धा) दुर्गति मनुष्य को सेवा के प्रति अभिमुख करती है, अतृप्त तृष्णा पत्नी की भाँति उसे प्रेरित करती है। दुष्ट सन्ततियों के सदृश युवावस्थाजन्य अनेक प्रकार की अभिलाषाओं से भरे हुए असत् संकल्प उसे व्याकुल कर डालते हैं। अधिक आयु हो जाने पर भी कुंवारी रहने वाली कन्या के समान वैसी अवस्था को वह देखने लगता हैं

योग्यामतिमहतीं वा अवस्थां पश्यतः, स्वगृहे दुर्बन्धुभिरिव दुःस्थितैः समग्रैर्ग्रहैर्वा ग्राह्यमाणस्याभियोगं, पुरातनैरतिदुस्त्यजैर्भृत्यैरिव मलिनैः कर्मभिरनुवर्त्यमानस्य, सकलशरीरसंतापकरं करीषाग्निमिव दुष्कृतिनः कृतचित्तस्य संप्रवेष्टुं राजकुलमुपहतसकलेन्द्रियशक्तेरिव मिथ्यैव हृदयगतविषयग्रामग्रहणाभिलाषस्य, प्रथममेव तोरणतले वन्दनमालाकिसलयस्येव शुष्यतो द्वाररक्षिभिर्निरुद्धस्य, पीडितस्य प्रविशतो द्वारे हरिणस्येवापरैर्हन्यमानस्य, करिकर्मचर्मपुटस्येव मुहुर्मुहुः प्रतिहारमण्डलकरप्रहारैर्निरस्यमानस्य, निधिपादपप्ररोहस्येव द्रविणाभिलाषादधोमुखीभवतः दूरममार्गणस्याप्यतिविप्रकृष्टविवृतविसर्जितस्योद्वेगं व्रजतः, अकण्ट-

हस्तिनां युद्धशिक्षार्थं चर्ममयो हस्तो। प्रतीहारमण्डलेन दौवारिकसमूहेन। प्रतिसहारेण वेष्टनेन मण्डलं यस्य करस्य तत्प्रहारैश्च। निधिपादपप्ररोहो निधान-

जिसमें दूसरों (धनी लोगों या पति) की खोज की जाती है। दुष्ट बन्धुओं की भाँति समस्त ग्रह उसके घर से इकट्ठे होकर उसे धर लेते हैं। पुराने हो जाने के कारण जिनसे पिण्ड छुड़ाना नहीं बनता ऐसे नौकरों की भाँति गन्दे कर्म उसके पीछे पड़ जाते हैं। पाप का मारा वह सम्पूर्ण शरीर को जलाने वाले भूसे की आग के सदृश राजकुल में प्रवेश पाने के लिए निश्चय करता है। जिसकी इन्द्रियों की समस्त शक्ति शिथिल पड़ गयी हो ऐसे व्यक्ति के सदृश वह विषयों के उपभोग की झूठी साधना में पालता है। पहले ही जब वह तोरण द्वार के पास पहुँचता है तो द्वारपाल उसे रोक देते हैं और बन्दनवार के पत्तों के समान वह वहीं झूलता रहता है। वहाँ के दुखों को झेलकर किसी प्रकार राजकुल की ड्योढ़ी के अन्दर प्रविष्ट भी हो गया तो दूसरे लोग उस पर टूट पड़ते हैं तथा हिरन की भाँति कुटियाते हैं। (वह व्यक्ति) चमड़े के बने हुए हाथी की भाँति बार-बार घूँसे खाकर धकिया दिया जाता है। धनोपार्जन की अभिलाषा से राजकुल में प्रविष्ट हुआ वह इस प्रकार मुँह लटकाये रहता है जैसे जमीन के अन्दर गड़े हुए खजाने के ऊपर लगाये गये पौधे की डाल झुकी हुई हो। वह चाहे कुछ भी मांगे, फिर भी राजकुल में दूर तक प्रविष्ट हुआ वह वेगपूर्वक उसी प्रकार बाहर फेंक दिया जाता है जिस प्रकार बाण को धनुष खींच कर जोर से फेंक देता है। यद्यपि वह काँटे के समान चुभ कर किसी को

कस्यापि चरणतललग्नस्याकृष्य क्षेपीयः क्षिप्यमाणस्य, अमकरकेतोरप्यकालोपसर्पणाप्रकुपितेश्वरदृष्टिदग्धस्य, प्रलयमुपगच्छतः कपेरिव कोपनिर्भर्त्सितस्याप्यभिन्नमुखरागस्य, ब्रह्मघ्न इव प्रतिदिवसवन्दनोद्घृष्टशिरःकपालस्य, स्पर्शरहितस्याशुभकर्माणि निर्वहतः, त्रिशङ्कोरिवोभयलोकभ्रष्टस्य नक्तंदिनमधोमुखस्य तिष्ठतः, वाजिन इव कवलवशेन सुखवाह्यमात्मानं विदधानस्य, अनशनशायिन इव हृदयस्यापि जीवनाशस्य, शरीरं क्षपयतः श्वान इव भिन्नदारपराङ्मुखस्य, नष्टन्यकर्मकरनमात्मानं

पृष्ठजन्मा वृक्षाङ्कुरः। स च सर्वोनिधिप्रभावादधोमुखीभावः प्रणामः। अमार्गणस्यायाचकस्य च अतिविप्रकृष्टः प्राकृतैः। पूर्वं विवृतः स्वतश्च लब्धदर्शन एव। विसर्जितस्तस्मात् एवोद्वेगं मन्युं व्रजतः। मार्गणः शरश्चातिविप्रकृष्टं कर्णान्ते विवृतो विसर्जित उद्गतवेगं याति। अमकरकेतोरशृङ्गारिणोऽपि। अकालेऽप्रस्ताव उपसर्पणं यस्य सः। तथा। अप्रकुपितस्येश्वरस्य हर्षस्य दृष्ट्या दग्धः। ततो विशेषणसमासः। प्रलयः। प्रकृष्टो लयो भित्त्यादिश्लिष्टत्वम्, नाशश्च। कपिसदृशः कपेर्न्नोहितमुखत्वात्। प्रतिदिवसेत्यादि। ब्रह्मघ्नो हतब्राह्मणः कपालमहरत्वन्दते। त्रिशङ्कुर्नाम। चण्डालभावमास्थितोऽपि याजयित्वा विश्वामित्रेण स्वर्गमारोपितः कुपितेनेन्द्रेण हुङ्कारतर्जितः। स च निपतन्नेव विश्वामित्रप्रभावाद् भुवमनवाप्य तत्रैव पूर्वं लम्बमानोऽद्यापि स्थितः। कवलो ग्रासः। सुखेन वाह्यम्। अनयोरैक्यात्। सुखेभ्यो

कष्ट नहीं पहुँचाता फिर भी पैर में लगा हुआ वह निकाल कर फेंक दिया जाता है। कामदेव न होते हुए भी किसी तरह असमय में स्वामी के निकट पहुँच गया तो उस ( स्वामी ) की कुपित दृष्टि उसे जला कर नष्ट कर डालती है। विनाश के मुख में पैठे हुए उसे डाँट-फटकार सुनने पर भी बन्दर की भाँति अपने मुख पर लाली ( प्रसन्नता ) बनाये रखनी पड़ती है। मानो उसे ब्रह्म हत्या लगी हो इस प्रकार उसे प्रतिदिन सबके पाँवों पर माथा रगड़ना पड़ता है। मानों अशौच पड़ गया हो इस प्रकार उसे कोई छूना नहीं चाहता। दोनों लोकों से भ्रष्ट त्रिशङ्कु के समान वह रात-दिन मूड़ी लटकाये रहता है। घोड़े के समान वह थोड़े से टुकड़ों के लिए अपने को सुख से वहन करने योग्य बनाये रखता है। भूखे रह कर सोने वाले के समान उसके मन में मर जाने की अभिलाषा सदैव बनी रहती है। कुत्ते के समान अपनी पत्नी से विमुख होकर वह अपने शरीर को कँपाता रहता है तथा नीच कर्म में लगे हुए अपने आपको वह

ताडयतः, प्रेतस्येवानुचितभूमिक्षेप्यमाणान्नपिण्डस्य, बलिभुज इव जिह्वालौल्योपयुक्तपुरुषवर्चसो वृथा विहितायुषो जीवितः, श्मशानपादपानिव पिशाचस्य दग्धभूत्या परुषीकृतान्तराजवल्लभानुपसर्पतः, विपरीतजिह्वाजनितमाधुर्यैरोष्ठमात्रप्रकटितरागै राजशुकालापैः शिशोरिव मुग्धविलोभ्यमानस्य, वेतालस्येव नरेन्द्रप्रभावाविष्टस्य न किंचिन्नाचरतः, चित्रधनुष इवालीकगुणाध्यारोपणैकक्रियानियतनम्रस्य निर्वाणतेजसः, संमार्जनीसमपाजितरजसोऽवकूटस्येव निर्माल्यवाहिनः, कफविकारिण इव दिने दिने

बहिर्भूतम्, कृच्छ्रेण व्याप्यं च। हृदये स्थापिता जीवने वृत्त्युपाय आशा येन, जीवस्य नाशश्च। जघन्यं निकृष्टम्, जघने भवं जघन्यं च सुतम्। अनुचितायामयशस्यायां भूमौ। चितायाः पश्चादनुचितम्। बलिभुजः काकस्य। लौल्यं चापलम्, अभिलाषश्च। उपयुक्तं व्ययीकृतम्, भुक्तं च। वर्चस्तेजः विष्ठा च। वृथा विहितं कृतमायुर्यस्य, विभ्यः पक्षिभ्यो हितमायुर्यस्य, वृथा निष्फलं जीवतः पिशाचस्य मूर्खस्य। भूतिः संपत्, भस्म च। राजानः शुका इव, राजशुकाश्च। राजशुकभेदाः। नरेन्द्रो राजा, मन्त्रविच्च। गुण उत्कर्षः, ज्या च गुणः। निर्वाणं प्रशान्तम्, निर्गतबाणतेजश्च। अवकरकूटो मार्जनीक्षिप्तो रजस्तृणादिसंघातः। उक्तं

स्वयं पीटता रहता है। प्रेत की भाँति भोजन करने के लिए जहाँ तहाँ अर्थात् अनुचित स्थान में बैठा दिया जाता है। वह कौवे की तरह जीभ के चटोरेपन में अँकड़ कर अपनी शक्ति का उपयोग करता है और बेकार ही उम्र गँवाते हुए जीता है। जिस प्रकार श्मशान के पेड़ों पर पिशाच मँडराता रहता है उसी प्रकार वह नासपीटी सम्पत्ति पाकर बदमिजाज राजा के मुँह लगे लोगों के इर्द-गिर्द चक्कर लगाता रहता है। चिकनी-चुपड़ी बातें करने वाले तथा केवल ओठों पर ही लाली ( मुस्कान ) दिखाने वाले शुक शावक की भाँति उसे भुलावे में डाले रखते हैं। मदारी के प्रभाव में पड़े बेताल के समान वह भी राजा के भय से अपने मन से कुछ भी नहीं कर सकता। जिस प्रकार चित्र लिखित धनुष चढ़ी प्रत्यञ्चा से झुका हुआ होने पर भी बाण चलाने की शक्ति नहीं रखता उसी प्रकार झूठ-मूठ किसी के गुणों की प्रशंसा करते हुए वह हमेशा नम्र रहता है तथा उसका तेज बुझा-बुझा सा रहता है। झाड़ू से बटोर कर इकट्ठे किये गये कूड़े-कचरे के समान वह शोभा-हीन हुआ करता है(अथवा कभी माला धारण नहीं करता है )। कफ के रोगियों के समान प्रतिदिन उसे प्रतीहार लोग तंग

कटुकैरुद्वेज्यमानस्य, सौगतस्येवार्थशून्यविज्ञप्तिजनितवैराग्यस्य काषाया-ण्यभिलषतः, निशास्वपि मातृबलिपिण्डस्येव दिक्षु विक्षिप्यमाणस्य, अशौचगतस्येव कुशयनजनितसमधिकतरदुःखवृत्तेः, तुलायन्त्रस्येव पश्चात्कृतगौरवस्य तोयार्थमपि नमतः, अतिकृपणस्य शिरसा केवलेना-संतुष्टस्य वचसापि पादौ स्पृशतः, निर्दयवेत्रिवेत्रताडनत्रस्तयेव त्रपयात्य-क्तस्य, दैन्यसंकोचितहृदयहृतावकाशयेवाहोपुरुषिकया परिवर्जितस्य, कु-त्सितकर्माङ्गीकरणकुपितयेवोन्नत्या वियुक्तस्य, धनश्रद्धया क्लेशानुपार्जयतः, स्वबुद्धिबुद्धयावमानं संवर्धयतो मूढस्य, सत्यपि विविधकुसुमाधिवाससुर-

च—'संमार्जनी शोधनी स्यात्संकरोऽवकरस्तथा। क्षिप्तः' इति। अमाल्यवाहित्वेन निःश्रीकत्वमुच्यते। कटुकैः प्रतीहारैः, तीक्ष्णैश्च। अर्थशून्यया निष्फलया। विज्ञप्त्या प्रार्थनया कृतोद्वेगस्य। बौद्धानामपि बाह्यवस्तुशून्यानि विज्ञानानि। अशौचं मृतकादि। कुशयनं कुत्सितशय्या, भूमिश्च कुः। पश्चात्कृतं वर्जितम्, पृष्ठतश्च कृतम्। गौरवं महत्त्वम्, गुरुत्वं च। तोयशब्दो जलोपलक्षणार्थः। तोयं जलं च पादस्पर्शनं पथोऽपि। त्रपया लज्जया। 'आहोपुरुषिका दर्पाद्या स्यात्संभावना-त्मनि'। स्वमात्मा, धनं च। उक्तं च—'स्वो ज्ञातावात्मनि स्वं त्रिष्वात्मीये स्वोऽ-

करते हैं। सेवा करने पर भी जब अर्थ-प्राप्ति नहीं होती तो मन में वैराग्य का उदय होने से बौद्ध के समान गेरुआ वस्त्र धारण कर लेने की अभिलाषा करने लगता है। रातों को भी मातृबलि के पिण्डे के समान दिशाओं में ( इधर-उधर ) वह फेंक दिया जाता है। अशौच में पड़े हुए व्यक्ति के समान ठीक स्थान एवं ठीक ढंग से नहीं सोने के कारण वह बहुत अधिक दुःख को प्राप्त किये रहता है। पीछे वजन बढ़ने से जैसे तराजू झुक जाता है उसी प्रकार आत्मसम्मान को पीछे डालकर वह पानी के लिए भी झुकता रहता है। अत्यन्त दीन हो जाने के कारण सिर से केवल पैर नहीं छूता अपितु असन्तुष्ट होकर बात-बात में पैर छूने के लिए तत्पर रहता है। निष्करुण प्रतीहारों की मार से मानों भयभीत होकर लज्जा उसका परित्याग कर देती है। आत्मसम्मान की भावना ( आहो पुरुषिका ) दीनता के कारण हृदय के संकुचित कर दिये जाने से मानो स्थान न मिलने के कारण उसे छोड़ देती है। हमेशा निन्दित कर्मों के ही करते रहने के कारण मानो कुपित होकर उन्नति उससे अलग हो जाती है। धन के प्रति श्रद्धा होने से वह केवल दुःखों का ही उपार्जन करता है। वह मूर्ख अपमानों को

भिणि वने तृष्णयाञ्जलिमुपरचयतः, कुलपुत्रस्यापि कृतागस इव भीतभीतस्य समीपमुपसर्पतः, दर्शनीयस्याप्यालेख्यकुसुमस्येव निष्फलजन्मनः, विदुषोऽपि वैधेयस्येवापशब्दमुखस्य, शक्तिमतोऽपि श्वित्रिण इव संकोचितकरयुगलस्य, समसमुत्कर्षेषु निरग्निपच्यमानस्य, नीचसमीकरणेषु निरुच्छ्वासं म्रियमाणस्य, परिभवैस्तृणीकृतस्य, दुःखानिलेनानिर्वृतेर्ज्वलतः, भक्तस्याप्यभक्तस्य, निरूष्मणः संतापयतो बन्धून्, विमानस्याप्यगतिकस्य, च्युतगौरवस्याप्यधस्ताद् गच्छतः, निःसत्त्वस्यापि महामांसविक्रयं कुर्वतः, निर्मदस्याप्यस्वतन्त्रवृत्तेः, अयोगिनोऽपि ध्यानवशीकृतात्मनः, शय्योत्थायं

स्त्रियां धने' इति। अधिवासः सौगन्ध्यम्, भावना च। वनं काननम्, जलं च। तृष्णा धनस्पृहा मृगतृष्णा च। विदुषो जानानस्य, पण्डितस्य च। वैधस्य मूर्खस्य अपगतशब्दं मुखं यस्य, लक्ष्यहीनश्च। शब्दोऽपशब्दः। श्वित्रं कुष्ठव्याधिभेदः। समास्तुल्यशीलाः। अनिर्वृतेरप्रतीतेः। अनिर्वृतेर्गमनत्यागाभावाच्च। भक्तस्य हितैषिणः। अभक्तस्यालब्धसंविभागस्य। विरोधः स्पष्टः सर्वत्र। ऊष्मा गर्वोऽपि। विमानस्य विगतमानस्य, व्योमयानस्य च। गतिरुपायोऽपि। गौरवमादरोऽपि। महामांसं स्वकायोऽपि। मदो गर्वः,क्षीबता च। अयोगिनो विपरीतदैववतः। दरि-

ही अपनी बढ़ोतरी मान बैठता है। विभिन्न प्रकार के फूलों की गन्ध से सुगन्धित वन के होने पर भी उसकी तृष्णाञ्जलि बनी ही रहती है। कुलीन व्यक्ति के समीप भी अपराधी की भाँति डरा-डरा सा जाता है। दर्शनीय होते हुए भी चित्रलिखित फूल के सदृश उसका जन्म लेना बेकार है। विद्वान् होते हुए भी मूर्ख के समान उसके मुख में शब्द नहीं होते। शक्तिशाली होने पर भी उसके दोनों हाथ कोढ़ी की तरह मुड़े रहते हैं। उसकी बरावरी के लोगों का उत्कर्ष होने पर वह बिना आग के ही पकने लगता है और निचले स्तर के व्यक्तियों के बराबरी में आ जाने पर वह बिना साँस के न निकले ही वह मर जाता है। तिरस्कारों के कारण वह तिनका बना दिया जाता है। दुःख की हवा का झोंका उसे हमेशा जलाता रहता है। राजभक्त होने पर भी उसे हिस्से में कुछ नहीं मिलता। उसकी ऊष्मा (गर्मी) दूर हो जाती है फिर भी बन्धुजनों को जलाता रहता है। सम्मानहीन होने पर भी वह अपने पद से नहीं डिगता है। गौरवविहीन होने पर भी वह नीचे की ओर गिरता जाता है। सत्त्वविहीन हो जाने पर भी वह महामांस का विक्रय करता है। मदविहीन हो जाने पर

प्रणमतो दग्धमुण्डस्य, गोत्रविदूषकस्य नक्तंदिनं नृत्यतो मनस्विजनं हासयतः, कुलाङ्गारस्य वंशं दहतः, नृपशोस्तृणेऽपि लब्धे कन्धरामवनमयतः, जठरपरिपूरणमात्रप्रयोजनजन्मनो मांसपिण्डस्य गर्भरोगस्य मातुः, अपुण्यानां कर्मणामाचरणाद् भृतकस्य किं प्रायश्चित्तम्, का प्रतिपत्तिक्रिया, क्व गतस्य शान्तिः, कीदृशं जीवितम्, कः पुरुषाभिमानः, किनामानो विलासाः, कीदृशी भोगश्रद्धा, प्रबलपङ्क इव सर्वमधस्तान्नयति दारुणो दासशब्दः। धिक्तदुच्छ्वसितमुपयातु निधनं धनम्, अभवनिर्भूतेरस्तु तस्या नमो भगवद्भ्यस्तेभ्यः सुखेभ्यस्तस्यायमञ्जलिरैश्वर्यस्य तिष्ठतु दूर एव सा श्रीः शिवं स परिच्छदः करोतु दयथमुत्त-

द्रस्येत्यन्ये, अप्राप्तबलस्येत्यन्ये, चित्तवृत्तिनिरोधाभाववतश्च। दग्धमुण्डस्यालपहृतशिरसः, व्रतिभेदश्च दग्धमुण्डः। विदूषको नायकश्च, नर्मसुहृच्च। वंशो वेणुः। दारुणो दुःसहः, काष्ठस्य च। सर्वमस्त्विति योजना। मुखप्रियेत्यादावेवंविधः सेवकोऽपि यदि मर्त्यमध्ये गण्यते तद्राजिलोऽपि भोगी कथं न भवति। पुलाको व्युतः कलमः कथं न स्यादिति संबन्धः। तपस्वी वराकोऽपि। सुखे विद्यमानस्य

भी वह पराधीन प्रवृत्ति का ही बना रहता है। योगी न होने पर भी उसका आत्मा ध्यान के वशीभूत ही रहा करता है। दग्धमुण्ड साधु के समान बिस्तर से उठते ही वह प्रणाम करने लगता है। खानदानी विदूषक के समान वह दिन रात नाच-कूद कर मनस्वी व्यक्ति को हँसाता रहता है। कुलाङ्गार के समान कुल को जला डालता है। मनुष्य के रूप में पशु वह तिनके के लिए भी कन्धा झुका देता है। उसका जन्म केवल पेट का गड्ढा भरने के लिए होता है। वस्तुतः वह तो मांसपिण्ड के रूप में निकला हुआ माता का गर्भ रोग है। पुण्यहीन कार्यों के सतत आचरण से वह सेवक कौन सा प्रायश्चित्त करे? कौन सा उपाय करे? कहाँ जाने पर उसे शान्ति मिले? उसका जीवन कैसा? अभिमान कैसा? विलास कैसे? सुख भोगने की अभिलाषा कैसी? उसके नाम के साथ जुड़ा हुआ 'दास' शब्द कीचड़ की ढाब के समान सबको नीचे पहुँचा देता है। उस जीवन को धिक्कार है। वह धन विनष्ट हो जाय, उस वैभव का सत्यानाश हो, उन सुखों को दण्डवत प्रणाम है, उस ऐश्वर्य को हथजोरी है वह लक्ष्मी दूर रहे, उस टीम-टाम से जान बचे, जिसके चलते पृथिवी पर माथा

माङ्गं मा गमिष्यत्यशापानुग्रहक्षमस्तपस्वी मुखप्रियरतः क्लीबो पूतिमांसमयः कृमिरगण्यमानो नरकः, पादरजोधूसरोत्तमाङ्गो जङ्गमः पादपीठः पुंस्कोकिलः काकुक्वणितेषु, शिखी मुखरकेकासु, स्थूलकूर्मः क्रोडकषणेषु, श्वा नीचचाटुकरणेषु, कृकलासः शिरोविडम्बनासु, जाहक आत्मसंकोचनेषु, वेणुर्मूर्च्छनासु, वेश्याकायः करणबन्धक्लेशेषु, पलालं सत्त्वशालिषु, प्रतिपादकः पादसंवाहनासु, कन्दुकः करतलताडनेषु, वीणादण्डः कोणाभिघातेषु, वराकः सेवकोऽपि मर्त्यमध्ये राजिलोऽपि वा भोगी, पुलाकोऽपि वा कलमो, वरं क्षणमपि कृता मानवता मानवता

---

सुखदायिनः रतः रक्तः। मुख आरम्भे, वदने च। प्रियं रतं मोहनं यस्य। क्लीबोऽशक्तः, शरण्यश्च। पूति दुष्टगन्धम्। अगण्यमानो न गणनार्हः। कुत्सितो नरो नरकः अगण्यश्च मानो यस्य सोऽगण्यमानो नरको भीमनामा। अवीच्यादिर्वा। काकुक्वणितम्, मधुरवचनम्। भिन्नध्वनिर्वक्रत्वकथनं निर्व्यापारत्वाच्छोकाद्वा। कृकलासोऽप्यनवरतं शिर उन्नमयन्नास्ते। जाहकः आखुतुल्यः प्राणिभेदः, कूर्म इत्यन्ये। मूर्च्छना मोहः,स्वराणां विशिष्टा स्थितिश्च। करणं शरीरम्, मन्त्रो वा। कामशास्त्रोदितकरणानि। कोणो लगुडश्च। यथा। शालिषु पलालमप्रयोजनं तद्वदसौ। राजिलो डिण्डिभाख्यो निर्विषः सर्पः। पुलाकः फलदरिद्रः। शालिः

---

रगड़ना पड़े। राजसेवक ऐसा तपस्वी है जो क्रोधित होकर शाप नहीं दे सकता और प्रसन्न होकर कृपा नहीं कर सकता। केवल मुख से मीठी बात करनेवाला हिजड़ा है। मवाद और मांस से भरा कीड़ा है। जिसकी कोई गणना नहीं ऐसा नर ( मनुष्य या नरक ) है। दूसरों के चरणों की धूल से धूसरित मस्तकवाला चलता-फिरता पाद पीठ है, लल्लो-चप्पो करने वाला पुरुष कोकिल है, मधुर ध्वनि करने वाला मयूर है, धरती पर छाती घिसटने वाला मोटा कछुआ है, चाटुकारिता करने वाला कुत्ता है, सिर हिलाने वाला गिरगिट है, अपने को सिकोड़ कर रखने वाला चूहा है, राग अलापने वाला वेणु है, शरीर के बन्धनजन्य दुःखों को सहने में ( अथवा कामशास्त्रोक्त विविध बन्धों-मुद्राओं के क्लेश सहने में ) वेश्या का शरीर है, सत्त्ववान् व्यक्तियों में घास-फूस है, दाबने में पैर का बोझ उठाने वाला पलंग का पावा है। हाथ की मार सहने में गेंद है और कोणाभिघात ( अथवा छड़ी की मार ) का अभ्यस्त वीणादण्ड है। बेचारे राजसेवक को यदि मनुष्यों में गिना जाय तो राजिल ( पानी में रहने वाला

न मतो नमतस्त्रैलोक्याधिराज्योपभोगोऽपि मनस्विनः। तदेवमभिनन्दितास्मदीयप्रणयो देवोऽपि दिवसैः कतिपयैरेव परागतः प्राग्ज्योतिषेश्वर इति करोतु चेतसि' इत्युक्त्वा तूष्णीमभूत्। अचिराच्च नमस्कृत्य निर्जगाम।

राजापि रजनीं तां कुमारदर्शनौत्सुक्यस्वीकृतहृदयः समनैषीत्। आत्मार्पणं हि महताममूलमन्त्रमयं वशीकरणम्। प्रभाते च प्रभूतं प्रतिप्राभृतं प्रधानप्रतिदूताधिष्ठितं दत्त्वा हंसवेगं प्राहिणोत्। आत्मनापि ततः प्रभृति प्रयाणकैरनवरतैरभ्यमित्रं प्रावर्तत। कदाचित्तु राज्यवर्धनभुजबलोपार्जितमशेषं मालवराजसाधनमादायागतं समीप एवावासितं लेखहारकाद्भण्डिमश्रृणोत्। श्रुत्वा चाभिनवीभूतभ्रातृशोकहुताशनस्तद्दर्शनकातरहृदयो बभूव मूर्च्छान्धकारमिव विवेशातिष्ठच्च समुत्सृष्टसकलव्यापारः

श्यामाकप्रायः। मानवताऽहंकारिणा, मानवस्य कर्म मानवता पौरुषम्। न मतः नेष्टः, नमतः प्रणामं कुर्वतः।

मालान्योषधयः। साधनं हस्त्यादि। निभृतः सनयः।

ढोंढ़ा साँप) को भी साँप मानना होगा, पुआल को भी धान मानना होगा। मनस्वियों के लिए क्षण भर भी मानवता के गौरव के साथ जीना अच्छा है किन्तु यदि मस्तक नवाना पड़े तो त्रैलोक्य के राज्य का उपभोग भी उनके लिए अच्छा नहीं है। तो इस प्रकार हमारे प्रेम को स्वीकार करने वाले देव भी यह समझें कि कुछ ही दिनों में प्राग्ज्योतिषेश्वर आ रहे हैं।'' यह कहकर हंसवेग चुप हो गया। कुछ ही देर बाद प्रणाम करके वह वहाँ से चला गया।

राजा ने भी कुमार के दर्शन की उत्सुकता से पूर्ण हृदय से युक्त होकर वह रात बितायी। आत्मसमर्पण महापुरुषों का जड़ी-बूटी या मन्त्र-तन्त्र से रहित वशीकरण है। प्रातःकाल उन्होंने प्रधान दूत के साथ बदले में प्रचुर उपहार देकर हंसवेग को बिदा किया। तब से लेकर स्वयं भी सेना के कूच करने को अनवरतजारी रखा। एक दिन लेखहारक ने आकर यह सूचना दी कि राज्यवर्धन के बाहुबल से जीती गयी मालवराज की समस्त सेना को साथ लेकर भण्डि आ रहा है और निकट पहुँच गया है। सुनते ही उनके हृदय में भ्रातृशोक की अग्नि नयी हो गयी तथा भण्डि को देखने के लिए उनका हृदय कातर हो उठा। मानो बेहोशी के अंधेरे में डूब गये हों इस प्रकार सारे कार्यों को छोड़कर

वारः प्रतीहारनिवारणनिभृतनिःशब्दपरिजने निजमन्दिरे सराजकपरिवारस्तदागमनमुदीक्षमाणो मुहूर्तम् ।

अथ भण्डिरेकेनैव वाजिना कतिपयकुलपुत्रपरिवृतो मलिनवासा रिपुशरशल्यपूरितेन निखातबहुलोहकीलकपरिकररक्षितस्फुटनेनेव हृदयेन, हृदयलग्नैः स्वामिसत्कृतैरिव श्मश्रुभिः, शुचं समुपदर्शयन्दूरीकृतव्यायामशिथिलभुजदण्डदोलायमानमङ्गलवलयैकशेषालङ्कृतिरनादरोपयुक्तताम्बूलविरलरागेण शोकदहनदह्यमानस्य हृदयस्याङ्गारेणेव, दीर्घनिःश्वासवेगनिर्गतेनाधरेण शुष्यता स्वामिविरहविधृतजीवितापराधवैलक्ष्यादिव, बाष्पवारिपटलेन पटेनेव प्रावृतवदनः, विशन्निव दुर्बलीभूतैः स्वाङ्गमत्रपयाङ्गैर्वसन्निव च व्यर्थीभूतभुजोष्माणमायतैर्निःश्वसितैः, पातकीव, अपराधीव, द्रोहीव मुषित इव, छलित इव, यूथपतिपतनविषण्ण इव

अथेत्यादि । राजद्वारं भण्डिराजगामेति संबन्धः ।

श्मश्रुरिति । शोकवशेन ततो विक्षिप्तत्वाद्वा ।

राजसमूह तथा अन्तःपुर के लोगों के साथ भण्डि के आने की प्रतीक्षा करते हुए वे क्षण भर अपने महल में ठहरे । प्रतीहारों द्वारा रोक लगा देने के कारण महल के समस्त परिजन संकेत से काम करते थे ।

तब अकेले ही घोड़े पर सवार, कुछ कुलपुत्रों से घिरा हुआ, गन्दे कपड़े पहने हुए, शत्रु के बाणों के घावों से जिसकी छाती भरी हुई थी तथा लोहे की बहुत सी कीलों वाले परिकर को पहनने से जिसकी छाती सुरक्षित थी ऐसा, स्वामी के आदर से मानो जिसकी दाढ़ी छाती तक लटक रही थी, तथा जिससे उसके शोक का पता चल रहा था ऐसा, व्यायाम के छूट जाने से भुजदण्डों के शिथिल पढ़ जाने से जिसका मंगल कंगन खिसक कर नीचे कलाई तक आ गया था ऐसा, बेमन से चबाये हुए पान की लाली शोकाग्नि से जले हुए हृदय के अंगारे की भाँति लग रहा था, जिसका अधर लम्बी साँस के निकलते रहने से इस प्रकार सूख रहा था मानो स्वामी के वियोग के बाद भी स्वयं जीवित रहने के अपराध से लज्जित था ऐसा; जिसके आँसुओं की झड़ी ऐसी लग रही थी मानो उसके मुँह पर शोकवस्त्र ढँका हो ऐसा, लज्जा के कारण जिसके अङ्ग अपने आप में सिमटते जा रहे थे ऐसा, जो अपनी लम्बी साँसों से मानो बेकार पड़ गयी बाहुओं की उष्णता को छोड़ रहा था ऐसा, जो पापी, अपराधी, वैरी, लुटा हुआ

वेगदण्डवारणः सूर्यास्तमयनिःश्रीक इव कमलाकरः, दुर्योधननिधनदुर्मना इव द्रौणिः, अपहृतरत्न इव सागरो राजद्वारमाजगाम। अवतीर्य च तुरङ्गमादवनतमुखो विवेश राजमन्दिरम्। दूरादेव च विमुक्ताक्रन्दः पपात पादयोः।

अवनिपतिरपि दृष्ट्वा तमुत्थाय प्रविरलैः पदैः प्रत्युद्गम्योत्थाप्य च गाढमुपगूह्य कण्ठे करुणमतिचिरं रुरोद। शिथिलीभूतमन्युवेगश्च पुरेव पुनरागत्य निजासने निषसाद। प्रथमप्रक्षालितमुखे च भण्डी मुखमक्षालयत्। समतिक्रान्ते च कियत्यपि कालकालकलापे भ्रातृमरणवृत्तान्तमप्राक्षीत्। अथाकथयच्च यथावृत्तमखिलं भण्डिः। अथ नरपतिस्तमुवाच—'राज्यश्रीव्यतिकरः कः?' इति। स पुनरवादीत्—'देव! देवभूयं गते देवे राज्यवर्धने गुप्तनाम्ना च गृहीते कुशस्थले देवी राज्यश्रीः

---

तथा ठगा गया सा लग रहा था ऐसा, जिसकी ऐसी दीन दशा थी मानो यूथपति के गिरने से तरुण हाथी की हो जाती है ऐसा, जो उस सरोवर की भाँति था जो सूर्यास्त हो जाने पर शोभाविहीन हो जाता है ऐसा, जिस प्रकार दुर्योधन की मृत्यु से अश्वत्थामा दुःखी हुआ था उसी प्रकार राज्यवर्धन की मृत्यु से जो दुःखी था ऐसा, जो उस समुद्र के सदृश था जिसके सारे रत्न हर लिये गये हों ऐसा भण्डि राजद्वार पर आया। घोड़े से उतर कर मुँह झुकाये हुए ही वह राजभवन में प्रविष्ट हुआ। दूर से धाड़ मार कर रोते हुए वह (देवहर्ष के) पैरों पर जा गिरा।

राजा (हर्ष) भी उसे देख कर उठे तथा लड़खड़ाते कदमों से आगे बढ़ कर उसे उठाया तथा कस कर उसका आलिङ्गन किया फिर स्वयं भी देर तक फूट-फूट कर रोते रहे। शोक का वेग जब कुछ कम हुआ तो पूर्व की भाँति पुनः आसन पर आकर बैठ गये। जब भण्डि अपना मुख धो चुका तभी उन्होंने भी अपना मुख धोया। थोड़ा समय बीत जाने पर उन्होंने भाई की मृत्यु का वृत्तान्त पूछा। जैसा घटा था वैसा ही सारा का सारा वृत्तान्त भण्डि ने कह सुनाया। तब राजा ने उससे कहा—"राज्यश्री का क्या हुआ?" वह (भण्डी) फिर बोला—"देव राज्यवर्धन के दिवंगत हो जाने पर जब गुप्त नामक व्यक्ति ने कुश स्थल (कान्यकुब्ज) पर अधिकार कर लिया तो देवी राज्यश्री बन्धन से

परिभ्रश्य बन्धनाद्विन्ध्याटवीं सपरिवारा प्रविष्टेति लोकतो वार्तामश्रृण-वम्। अन्वेष्टारस्तु तां प्रति प्रभूताः प्रहिताः जना नाद्यापि निवर्तन्ते' इति। तच्चाकर्ण्य भूपतिरब्रवीत्—'किमन्यैरनुपदिभिः यत्र सा तत्र परित्यक्तान्यकृत्यः स्वयमेवाहं यास्यामि। भवानपि कटकमादाय प्रवर्ततां गौडाभिमुखम्।' इत्युक्त्वा चोत्थाय स्नानभुवमगात्। कारितशोकश्मश्रुवपनकर्मणा च महाप्रतीहारभवनस्नातेन, शारीरिकवसनकुसुमाङ्गरागालङ्कारप्रेषणप्रकटितप्रसादेन भण्डिना सार्धमभुक्त, निनाय च तेनैव सह वासरम्।

अथापरेद्युरुषस्येव भण्डिर्भूपालमुपसृत्य व्यज्ञापयत्—'पश्यतु देवः श्रीराज्यवर्धनभुजबलार्जितं साधनं सपरिबर्हं मालवराजस्य' इति। नरपतिना स 'एवं क्रियताम्' इत्यभ्यनुज्ञातो दर्शयां बभूव। तद्यथा—अनवरतगलितमदधारामोदमुखरमधुकरजूटजटिलकटपट्टपङ्किलगण्डान्, गण्ड-

---

छूट कर अपने परिवार के साथ विन्ध्याचल के जंगल में चली गयी। यह बात मैंने लोगों के मुह से सुनी है। खोज-बीन करने वाले बहुत से लोग भेजे गये हैं जो अभी तक नहीं लौटे हैं।" यह सुन कर राजा बोले—"अन्य ढूंढने वालों से क्या मतलब! जहाँ वह राज्यश्री है वहाँ दूसरे काम छोड़ कर स्वयं मैं जाऊँगा। तुम भी सेना लेकर गौड़ पर चढ़ाई करो।" ऐसा कह कर हर्ष उठे तथा नहाने के स्थान को वे चले गये। भण्डि ने शोक के कारण बढ़े हुए केशों का क्षौर कराया तथा महा प्रतीहार-भवन में स्नान किया। हर्ष ने उसके लिए शरीर पर पहने जाने वाले कपड़े, पुष्प अंगराग और आभूषण भेज कर उसके प्रति अपनी कृपा प्रकट की और उसी (भण्डि) के साथ भोजन किया। उसी के साथ देव हर्ष ने वह दिन भी बिताया।

"तब दूसरे दिन उषःकाल में ही भण्डि ने राजा के समीप आकर निवेदन किया—"श्री राज्यवर्धन के बाहुबल से मालवराज की जो सेना साज-सामान के साथ जीती गयी है उसे देव देखने की कृपा करे।" राजा ने "ऐसा ही किया जाय" जब ऐसा आदेश दिया तो उसने वह सब सामान दिखाया जैसे कि—लगातार चूने वाले मद जल की मादक गन्ध से आकृष्ट होकर जूझते हुए भौंरे जिनके गण्ड स्थलों को पंकिल बना रहे थे ऐसे, जो चलते-फिरते गण्डशैलों के समान

शैलानिव जङ्गमान्, गम्भीरगर्जितरवाञ्जलधरानिव महीमवतीर्णा-नुत्फुल्लसप्तच्छदवनामोदमुचः, शरद्दिवसानिव पुञ्जभूतान्, अनेकसहस्र-संख्यान्करिणः, चारुचामीकरचित्रचामरमण्डलमनोहरांश्च हरिणरंहसो हरीन्, बालातपविसरवर्षिणां च किरणैरनेकेन्द्रायुधीकृतदशदिशामलं-काराणां विशेषान्, विस्मयकृतः स्मरोन्मादितमालवीकुचपरिमलदुर्ललि-तांश्च निजज्योत्स्नापूरप्लावितगन्तानपि तारान्हारान्, उडुपतिपाद-संचयशुचीनि निजयशांसीव बालव्यजनानि, जातरूपमयनालं च निवास-पुण्डरीकमिव श्रियः श्वेतमातपत्रम्, अप्सरस इव बहुसमररससाहसा-नुरागावतीर्णा वारविलासिनीः सिंहासनशयनासन्दीप्रभृतीनि राज्योप-करणानि, कालायसनिश्चलीकृतचरणयुगलं च सकलं मालवराजलोकम्, अशेषांश्च ससंख्यालेख्यपत्रान्, सालङ्कारापीडग्रीडान् कोशकलशान्। अथालोच्य तत्सर्वमवनिपालः स्वीकर्तुं यथाधिकारमादिशदध्यक्षान् अन्य-

---

लग रहे थे ऐसे, जो पृथिवी पर उतरे हुए बादलों के समान चिग्घाड़ रहे थे ऐसे तथा जिनकी गन्ध खिले हुए तमाल वन के सदृश फैल रही थी ऐसे अनेक हजार हाथी, सुन्दर, सुनहरी तथा विचित्र चौरियों के कारण मनोहर एवं हरिण की तरह वेगवाले घोड़े, जिनकी किरणें बालातप की भाँति निकल रही थीं तथा जो रङ्ग-बिरङ्गी प्रभा से दिशाओं में अनेक इन्द्र धनुषों का निर्माण कर रहे थे ऐसे बहुत से आभूषण, आश्चर्य उत्पन्न करने वाले शुद्ध मोतियों से पीटे गये तारहार जिसमें कामोन्माद युक्त मालवी स्त्रियों के स्तनों के परिमल लगे हुए थे तथा जो अपनी ज्योत्स्ना के प्रभाव से दिशाओं को प्लावित कर रहे थे, चन्द्र-किरणों के सदृश धवल चँवर जो हर्ष की अपनी कीर्त्ति के सदृश थे, लक्ष्मी के निवास-कमल सदृश सुवर्ण के डण्डे से युक्त छत्र, अनेक युद्धों को देखने के साहस तथा अनुराग के कारण ( स्वर्ग लोक से ) पृथिवी पर उतर आयी हुई अप्सराओं के समान वेश्याएँ, सिंहासन शयन करने योग्य कुर्सी आदि राज्य के उपकरण, लोहे की बेड़ी से निश्चल किये गये दोनों पैरों वाले समस्त मालवीय राजा लोग, जिन पर बिवरण की पट्टियाँ लगी थी तथा जिनके गले में आभूषणों की बनी मालाएँ पड़ी थीं ऐसे कोष से भरे कलसे। सब सामान को देखकर राजा हर्ष ने उसे विधिपूर्वक स्वीकार करने के लिए अपने विभिन्न अधिकारी

स्मिश्चाहनि हयैरेव स्वसारमन्वेष्टुमुच्चचाल विन्ध्याटवीमवाप च परिमितैरेव प्रयाणकैस्ताम्।

अथ प्रविशन्दूरादेव दह्यमानषष्टिकबुसविसरविसारिविभावसूनां वन्यधान्यबीजधानीनां धूमेन धूसरिमाणमादधानैः शुष्कशाखासंचयरचितगोवाटवेष्टितविकटवटैः व्यापादितवत्सरूपकरोषाविष्टगोपालकल्पितव्याघ्रयन्त्रैः, अयन्त्रितवनपालहठह्रियमाणपरग्रामीणकाष्ठिककुठारैः, गहनतरुखण्डनिर्मितचामुण्डामण्डपैर्वनप्रदेशैः प्रकाश्यमानमटवीप्रायप्रान्ततया कुटुम्बभरणाकुलैः कुद्दालप्रायकृषिभिः कृषीवलैरबलवद्भिरुच्चभागभाषितेन भज्यमानभूरिशालिखलक्षेत्रखण्डलकमल्पावकाशैश्च कापिलैः, कालायसैरिव कृष्णमृत्तिकाकठिनैः, स्थानस्थानस्थापितस्थाणूत्थितस्थूल-

---

अध्यक्षों को आदेश दिया। दूसरे दिन बहन राज्यश्री को खोजने के लिए घोड़ों से विन्ध्याटवी की ओर उन्होंने प्रस्थान किया तथा कुछ ही पड़ावों के बाद वे वहाँ जा पहुँचे।

तत्र प्रवेश करते ही उन्होंने दूर ही से, जंगली धानों के खलिहानों की जलती हुई साठी के भूसे की आग के धूएं से धुमैले वन प्रदेश वाले, जहाँ कहीं पुराने खंखाड़ बरगद के चारों ओर सूखी लकड़ियों की ढेर लगा कर गायों का बाड़ा बना दिया गया था ऐसे, जहाँ पर कहीं बछड़ों पर बाघ द्वारा आक्रमण किये जाने से खीझ कर ग्वालों बाघ को फँसाने के लिए जाल लगा रखा था, जहाँ स्वतन्त्र वन पालों ने गाँवों से आकर लकड़ी काट ले जाने वाले लकड़हारों की कुल्हाड़ियाँ जबर्दस्ती छीन ली थी ऐसे, जहाँ पेड़ों के घने झुरमुठ में चामुण्डा देवी का मण्डप बना हुआ था ऐसे, जहाँ वनग्राम के चारों ओर जङ्गल के अतिरिक्त और कुछ नहीं था इसीलिए किसान अपने परिवार का पेट पालने के लिए बेचैन रहते थे तथा उसी चिन्ता में दुर्बल होकर जोर-जोर से आवाज करते हुए केवल कुदाल से कोड़ कर परती ज़मीन तोड़ते और खेत के टुकड़े निकाल लेते थे ऐसे, जहाँ के खेत छोटे-छोटे और कहीं कहीं पर थे ऐसे, जहाँ पर जमीन काश से भरी हुई थी ऐसे, जहाँ की काली मिट्टी लोहे की तरह कठोर थी तथा कुदाल ही उनका एक आसरा थी ऐसे, जहाँ स्थान-स्थान पर काटने से पेड़ों के पड़े हुए ठूंठों में फिर से पत्ते निकल गये थे ऐसे,

पल्लवैः दुरुपगमश्यामाकप्ररूढिभिरलम्बुषबहुलैः, अविरहितकोकिलाक्षक्षुपैर्विरलविरलैः केदारैः, कृच्छ्रात्कृष्यमाणैर्नातिप्रभूतप्रवृत्तगतागतप्रहतभुवमुपक्षेत्रमुपरचितैरुच्चैर्मञ्चैश्च सूच्यमानश्वापदोपद्रवं दिशि दिशि च प्रतिमार्गद्रुमकृतानां पथिकपादप्रस्फोटनधूलिधूसरैर्नवपल्लवैर्लाञ्छितच्छायानाम्, अटवीसुलभसालकुसुमस्तबकाङ्कितनवखातकूपकोपकण्ठप्रतिष्ठितनागस्फुटानामच्छिद्रकटकल्पितकुटीरकाणाम्, कुटिलकीटवेणीवेष्ट्यमानसक्तुशारशरावश्रेणीश्रितानाम्, अध्वगजनजग्धजम्बूफलास्थिशबलसमीपभुवाम्, उद्धूलधूलीकदम्बस्तबकप्रकरपङ्किलिनीनाम्, कण्टकिततर्करीचक्राक्रान्तकाष्ठमञ्चिकामुषिततृषाम्, तिम्यत्तलशीतलसिकतालकलशोशमितश्रमाणाम्, आश्यानशैवलश्यामलिततालिञ्जरजायमानजलजाडिमाम्,

---

जहाँ खेतों में घनासाँवा लहरा रहा था तथा छुईमुई भी खूब बढ़ आयी थी ऐसे, जहाँ पर तालमखाने के छोटे-छोटे पौधों से भी चलने में कठिनाई होती थी, खेत बहुत कठिनाई से जोते जाते थे, आने जाने वाले कम थे इसलिए पगडण्डियाँ साफ दिखायी नहीं पड़ती थीं, खेतों के पास ऊँचे बँधे मचानों से यह सूचित हो रहा था कि यहाँ वन्य पशु उपद्रव करते हैं ऐसे, जहाँ जङ्गल के प्रवेश मार्गों पर प्याउओं का विशेष प्रबन्ध था; मार्ग के पेड़ों के झुरमुट में प्याऊ की जगह बना ली गयी थी; राहगीर वहाँ आते और पल्लवों की टहनी तोड़ कर पाँवों की धूल झाड़ लेते तथा छाया में बैठ जाया करते थे, नयी खोदी गयी छोटी कुइयाँ ( कूपिकाओं ) पर जङ्गली साल के फूलों के गुच्छे टाँग दिये गये थे और निकट में ही नागफनी से घेर दिया गया था; वहीं पर प्याऊ की मड़इया घने घास-फूसों से छा ली गयी थी; सत्तू खाकर राहगीरों ने जो सिकोरे फेंक दिये थे उन पर बैठी जङ्गली मक्खियाँ भिनभिना रही थीं; प्याऊ के नजदीक की जमीन राहगीरों द्वारा खाये गये जामुन की गुठलियों से रंग-बिरंगी हो रही थी; कदम्बों के फूलों से लदी हुई टहनियाँ तोड़ कर धूल में फेंक दी गयी थीं काठ घड़ौचियों पर प्यास बुझाने के लिए मिट्टी की गगरियाँ, जिन पर काँटे जैसी बुन्दकियों की सजावट बनी थी, रखी हुई थीं; बालू की ठण्ढी कलसियों में पानी पड़ जाने से जब वे रिसती थीं तो उन्हें ही देखकर राहगीरों की थकावट दूर हो जाती थी, कुछ सिम-सिम सिरवालों के लपेट देने से नीले रङ्ग के नादों का पानी खूब ठण्ढा हो गया था, पानी निकालकर पानी के घड़ों में लाल रंग

उदकुम्भाकृष्टपाटलशर्कराशकलशिशिरीकृतदिशाम्, घटमुखघटितकटहार-पाटलपुष्पपुटानाम्, शीकरपुलकितपल्लवपूलीपाल्यमानकोष्यसरसशिशु-सहकारफलजूटीजटिलस्थाणूनाम्, विश्राम्यत्कार्पटिकपेटकपरिपाटीपीय-मानपयसामटवीप्रवेशप्रपाणां शैत्येन त्याजयन्तमिव ग्रैष्ममूष्मणां क्वचिद-न्यत्र ग्राहयन्तमिवाङ्गारीयदारुसंग्रहदाहिभिः व्योकारैः, सर्वतश्च प्रातिवेश्य-विषयवासिना सन्नासन्नग्रामगृहस्थगृहस्थापितस्थविरपरिपाल्यमानपाथेय-स्थगितेन कृतदारुणदारुव्यायामयोग्याङ्गाभ्यङ्गेन स्कन्धाध्यासितकठोर कुठारकण्ठलम्बमानप्रातराशपुटेन पाटच्चरप्रत्यवायप्रतिपन्नपटच्चरेण काल-वेत्रकत्रिगुणव्रततिवलयपाशग्रथितग्रीवाग्रथितैः पटवीटावृतमुखैः बोटकूटे-रूढशरीरिणा पुरःसरबलद्बलीवर्दयुगसरेण नैकटिककुटुम्बिकलोकेन काष्ठ-संग्रहार्थमटवीं प्रविशता श्वापदव्यधनव्यवधानबहलीसमारोपितकुटीकृत-

---

की शक्कर रखी गयी थी जो चारों ओर ठढक पहुँचा रही थी, घड़े में मुँह गेहूँ की नालियों या तिनके के ढक्कन से ढँके थे और उनके ऊपर पानी को सुगन्धित करने के लिए गुलाब के फूल रखे गये थे, भीतर थूनियों के सिरों पर बाल सहकार के फलों की डालें झूल रही थी और हरे पत्तों पर पानी की छींटा देकर उनके झुराते हुए फलों को ताजा रखा जा रहा था, झुण्ड के झुण्ड यात्री प्याऊ में आकर पानी पी रहे थे; प्रपाओं की शीतलता से ग्रीष्म की गर्मी कम पड़ रही थी; दूसरी ओर लकड़ी की ढेरों में आग लगाकर अङ्गार बनाने वाले लुहार फिर उतनी ही गर्मी पैदा कर रहे थे ऐसे, जहाँ पडोसी प्रदेश में रहने वाले निकटवासी कुणबी ( कुटुम्बिक ) जाति के लोग लकड़ियाँ इकट्ठी करने के लिए जङ्गल में आ रहे थे; निकट के गाँवों में रहने वाले गृहस्थों के घर पर अपने भोजन के सामान रख आये थे; वृद्धजनों की रखवाली के लिए बैठा आये थे; लकड़ियों के साथ कुल्हाड़ा भाजने के व्यायाम को सहने के लिए उन्होंने शरीर में तेल की मालिश कर रखी थी; चोरों के भय से फटे-पुराने कपड़े पहन रखे थे, उनके गले में काली बेंत की तीन लड़ों वाली माला लपेटी हुई थी और उसी से पानी की लम्बोतरी घड़ियाँ, जिनके मुँह में डाट लगी थी, लटकी हुई थीं; उनके आगे लकड़ी लादने के लिए बैलों की जोड़ी चल रही थी; आधे गाँव के बाहर वाले जङ्गल में विचर रहे थे; जङ्गल के खूँख्वार जानवरों के आखेट में घुसने के लिए टट्टियाँ लगायी गयी थी और शिकारी कुटपासी की गेडुरी बनाकर साथ में लिये हुए थे; उनके हाथ में पशुओं

कूटपाशैश्च गृहीतमृगतन्तुतन्त्रीजालवलयवागुरैः, बहिर्व्याधैर्विचरद्भिरंसावसक्तवीतंसव्यालम्बमानवालपाशिकैश्च संगृहीतग्राहककर्करकपिञ्जलादिपञ्जरकैः शाकुनिकैः, संचरद्भिश्च्युतलासकलेशलिप्तलताबधूलट्वालम्पटानां चपेटकैः, पाशकशिशूनामटद्भिः तृणस्तम्बान्तरिततित्तिरिलायमानकौलेयककुलचाटुकारैश्चलाद्रहगमृगयां मृगयुयुवभिः क्रीडद्भिः, परिणतचक्रवाककण्ठकषायरुचां शीधव्यानां वल्कलानां कलापान्, नातिचिरोद्धृतानां च धातुत्विषां धातकीकुसुमानां गोणीरगणिताः पिचव्यानां चातसीगणपट्टमूलकानां पुष्कलान्संभारान्, भारांश्च मधुनो माक्षिकस्य मयूराङ्गजस्याविलष्टमधूच्छिष्टचक्रमालानां लम्बमानलामज्जकमुञ्जजूटजटानामपत्वचां खदिरकाष्ठानां कुष्ठस्य कठोरकेसरिसटाभारबभ्रुणश्च रोध्रस्य भूयसो भारकान्, लोकेनादाय व्रजता प्रविचितविविधवनफलपूरितपिटकमस्त-

मधुनः क्षौद्रस्य । मयूराङ्गजस्य बर्हिपिच्छस्य । मधूच्छिष्टं सिक्थकम् । लामज्जकेति । 'लामज्जकं लघुलयम्' इत्यमरः । उशीरभेद इत्यन्ये बभ्रुणः कपिलस्य । रोध्रस्येति । रोध्रो लोध्रः । धावरकः 'शिल्लकः शिल्कुकस्तरः' । तिरीटः कान-

के नसों की डोरियाँ, जाल और फन्दे थे; कुछ दूसरे प्रकार के शिकारी, चिड़ियाँ फँसाने वाले शाकुनिक विचर रहे थे जो कन्धे पर वीतंसक जाल या डला लटकाये थे जो उनके बाल पाशिक आभूषण में उलझ-उलझ जाते थे; उनके हाथों में बाज, तीतर और भुजंगा आदि के पिंजड़े थे; चिड़ीमारों के लड़के बेलों पर लासा लगाकर गौरैया पकड़ने के उद्देश्य से इधर-उधर कूद-फांद रहे थे; चिड़ियों के आखेट के प्रेमी नौजवान लोग शिकारी कुत्तों को, जो बीच-बीच में झाड़ी में उड़ते हुए तीतरों की फड़फड़ाहट से व्याकुल हो उठते थे, पुचकार रहे थे ऐसे, जहाँ गाँव के लोग बन की उपज के बोझ को सिर पर उठाये जा रहे थे जिनमें से कुछ पुराने चक्रवाक के गले के समान लाल-पीली सेंहुल छाल का गट्टा लिये हुए थे, कुछ के पास तुरन्त तोड़े गये गेरु के समान लाल रंग वाले धाय के फूलों की बोरियाँ थीं, कुछ लोग रुई, अलसी, सन के मूट्ठों का बोझा लिये हुए थे; मधुमक्खी का शहद, मोर के पिच्छ, छाल उधेड़ी हुई कत्थे की लकड़ी, जिस पर खस की जटाएँ लटक रही थीं, कूठ ( एक प्रकार का पौधा ) पुराने सिंह के केसर की तरह पीले-पीले लोध के बोझ को सिरों पर लादे बोझ ढोने वाले जा रहे थे, देहाती औरतें अनेक प्रकार के जंगली फूलों को बीन-बीन

काभिश्चाभ्यर्णग्रामगत्वरीभिस्त्वरमाणाभिर्विक्रयचिन्ताव्यग्राभिर्ग्रामेयकाभि-र्व्याप्तदिगन्तरमितस्ततश्च युक्तशूरशकुरशाक्वराणां पुराणपांसुत्किरकरीष-कूटवाहिनीनां धूर्गतधूलिधूसरसैरिभसरोषस्वरसार्यमाणानां संक्रीडच्चटुल-चक्रचीत्कारिणीनां शकटश्रेणीनां संपातैः, संपाद्यमानदुर्बलोर्वीविरूक्षक्षेत्र-संस्कारमारक्षक्षिप्तदान्तवाहकदण्डोड्डीयमानहरिणहेलालङ्घिततुङ्गवैणववृति-भिश्च निखातगौरकरङ्कशङ्कुशङ्कितशशकशकलिततुङ्गशुङ्गैः, प्रयत्नप्रभृत-विशङ्कटविटपैर्वाटैरैक्षवैः सुबहुभिः श्यामायमानोपकण्ठमतिविप्रकृष्टान्तरैर्म-रकतस्निग्धस्नुहावाटवेष्टितैः, कार्मुककर्मण्यवंशविटपसंकटैः, कण्टकितकर-

---

हीरश्च शिल्लो शाबरपादपः।' शकुरास्तरुणाः। शाक्वरा बलीवर्दाः। करीषं शुष्कगोमयम्। उक्तं च—'गोविड्गोमयमस्त्रियाम्। तत्तु शुष्कं करीषोऽस्त्री' इति। सैरिको हालिकः। संक्रीडत्कूजत्। वृतिर्वाटोपान्ते लताकृतः प्राकारमयः। करङ्कः कङ्कालः। तदुपलक्षिताः शङ्कवः। शुङ्गोऽग्रभागः। वृतिरित्यन्ये। प्रभृताः पोषिताः। विशङ्कटा विस्तीर्णाः। विटपाः शाखाः। अतिविप्रकृष्टेत्यादि। अटवीकुटुम्बिनां गृहैरुपेतमिति वनग्रामविशेषणम्। स्नुहा सुधावृक्षः। उक्तं च—'स्नुक्स्नुहा च सुधा-

---

कर टोकरे भर लिये थी और उन्हें बेचने की चिन्ता में उतावली होकर जल्दी-जल्दी कदम बढ़ाती हुई समीप के गाँवों में चली जा रही थी; एक ओर छोटी-छोटी गाड़ियाँ इधर-उधर चली जा रहीं थीं जिन्हें हट्टे-कट्टे तथा जवान बैल जुड़े हुए थें; ये पुरानी खाद तथा कूड़े-कचरे को ढो रही थी; उनमें जुते हुए बैल धूल से लिपटे थे तथा उन्हें चलने के लिए ललकारा जा रहा था; डगमग पहिये घिसटते हुए चूँ-चूँकर रहे थे ऐसे, जहाँ उन खेतों में लादकर कूड़ा-कर्कट डाले जा रहे थे जिनकी उपजाऊ शक्ति कम पड़ गयी थी; गन्नों के खूब लहलहाते हुए बहुत से खेतों के बाड़े गाँव की हरियाली बढ़ा रहे थे; खेतों के रखवाले जब गन्नों में छिपे हुए हिरनों को ताककर बैलों को हाँकने का डण्डा उनकी ओर चलाते तो हिरन छलांग मार कर ऊँची बाँसों की बाड़ से उस पार निकल जाते थे; जंगली भैंसों के कंकाल खेत में काँटे की तरह गाड़े गये थे जिनसे भयभीत हुए खरहे गन्ने के ऊँचे अंकुरों को ही कुतर डालते थे; गन्नों के पौधे बड़े प्रयास से बढ़ाये गये थे ऐसे, जहाँ वनग्राम के घर एक दूसरे से काफी दूरी पर थे जिनके चारों ओर मरकत जैसी चिकनी हरे रङ्ग वाली सेहुड़ की बाड़ बनी थी ऐसे, जहाँ धनुष बनाने के काम में लाने योग्य बाँसों की बँसवारी पास में उगी हुई

ङ्गराजिदुष्प्रवेश्यैः, उरुबूकवचावङ्गकसुरससूरणशिग्रुग्रन्थिपर्णगवेधुकागर्मुद्गुल्मगहनगृहवाटिकैः, निखातोच्चकाष्ठारोपितकाष्ठालुककलताप्रतानविहितच्छायैः, परिमण्डलबदरीमण्डपकतलनिखातखादिरकीलबद्धवत्सरूपैः, कथमपि कुक्कुटरटितानुमीयमानसंनिवेशैः, अङ्गनागस्तिस्तम्भतलविरचितपक्षिपूपिकावापिकैर्विकीर्णबदरपाटलपटलैः, वेणुपोटनलनलकलितशरमयवृतिविहितभित्तिभिः, किंशुकगोरोचनारचितमण्डलपवल्वजबद्धाङ्गार-

वृक्षः शुंभो विलिशात्रकः। मदनद्रुमी गण्डोरी सेहुण्डो वज्रकन्दकः' ॥ इति। कर्मणि साधुः कर्मण्यः। करञ्जो नक्तमालः। उक्तं च—'करञ्जो नक्तमालः। स्यात्प्रतीतश्चिरबिल्वकः' इति उरुबूक एरण्डः। उक्तं च—'उरुबकस्तथैरण्डो रुचको वातनाशनः। पञ्चाङ्गुलो वर्धमानश्चित्रो गन्धर्वपालथा ॥' वचा उग्रगन्धा। उक्तं च—'वचोग्रगन्धा गोलोमी जटिलोग्रा सलोमशा' इति। वङ्गको हरीतकविशेषः। सुरसा भूतघ्नी। उक्तं च—'सुरसा तुलसीपुःस्याद्रसो बहुमञ्जरी। अपेतो राक्षसो गौरी भूतघ्नी देवदुन्दुभिः ॥' इति। सूरणः कन्दविशेषः। शिग्रुः सोभाञ्जनः। उक्तं च—'सोभाञ्जनः कृष्णगन्धा मधुमञ्जोऽथ शिग्रुकः' इति। ग्रन्थिपर्णः मुस्ताकारः सुगन्धिकन्दविशेषः। उक्तं च—'ग्रन्थिपर्णोऽशुकं बर्हिपुष्पं स्थौणेयकुन्दुरे' इति। गवेधुका तृणधान्यभेदः। गर्मुत्स्तम्बगुल्मः। 'अप्रकाण्डे स्तम्बगुल्मौ' इति काष्ठालुकलता अलाबुवल्ली। स्वल्पा वत्सरूपा। संनिवेशो रचना। अगस्तिः मुनितरुः। पक्षिपूपिका पक्षाणां वेत्रवलानि भाण्डभेदः। पोटः शकलः। किंशुकानि

थी ऐसे, जहाँ करंजुए के काँटेदार वृक्षों की पंक्ति में रास्ता बना कर घुसना कठिन था; जहाँ एरंड (अंडी), बचा वंगक (बैंगन), तुलसी, सूरनकन्द, सोंहजन, मंठिनवन, गरवेरुआ और मरुआ धान के गुच्छे घरों के साथ लगी हुई बगीचियों में भरे हुए थे ऐसे; जहाँ गाड़ी गयी ऊँची बल्लियों पर चढ़ायी हुई लौकी की बेलें फैलकर छाया दे रही थीं ऐसे, जहाँ बेरों की गेल में मँडपों के नीचे खैर के खूँटे गाड़कर बछड़े बाँध दिये गये थे ऐसे, जहाँ मुर्गों की कुकरूँ-कूँ से पहचान मिलती थी कि घर कहाँ-कहाँ बसे हैं, आँगन में लगे अगस्त्य-वृक्ष के नीचे चिड़ियों का चुग्गा खिलाने और पानी पिलाने की हौदियाँ बनी हुयी थीं और लाल बैरों की चादर सी बिछी थी; जहाँ घरों की दीवारें बाँस के फट्टे, नरकुल और सरकंडों को जोड़ कर बना ली गयी थीं ऐसे, जहाँ कोयले के ढेरों पर बबई घास के मडवे छाये थे जिन पर पलाश के फूल और गोरोचना की

राशिभिः, शाल्मलीफलतूलसंचयबहुलैः, संनिहितनशालिशालूकखण्ड-
कुमुदबीजवेणुतण्डुलैः, संगृहीततमालबीजैः, भस्ममलिनम्लानकाश्मर्य-
कूटव्याधूतकटैराश्यानराजादनमदनफलस्फीतैर्मधूकासवमद्यप्रायैः, कुसुम्भ-
कुम्भगण्डकुसूलैरविरहितराजमाषत्रपुषकर्कटिकाकूष्मांडालाबुबीजैः, पोष्य-
माणवनबिडालमालुधानकुलशालिजातकादिभिरटवीकुटुम्बिनां गृहै-

पलाशवृक्षपुष्पाणि । बल्बजस्तृणभेदः । बन्धकाष्ठ इति प्रसिद्धः । शाल्मली रक्त-
पुष्पा । उक्तं च—'शाल्मली रक्तपुष्पा च कुर्कुटी स्थिरजीविता । पिच्छिला
तूलिनी मोचा कण्ठकाढ्या सुपूरिणी ॥' इति । तूलं कर्पासः । नलशालिः
शालिभेदः । शालूकं पद्ममूलम् । उक्तं च—'पद्ममूलं तु शालूकं सकिलं तत्किरात-
कम् । शालीनं पद्मकन्दं च जालालूकं निगद्यते ॥' इति । काश्मर्यः कश्मीरीहारः ।
'काश्मीरी मधुमत्यपि । श्रीपर्णी सर्वतोभद्रा गम्भीरी कृष्णमृत्तिका ॥' इति । कूटाः
कुनालानि । राजादनः कपीष्टः । उक्तं च—'क्षीरोदकस्तु राजन्यः क्षीरमृत्स्नः कपी-
नृपः । राजादनो दृढस्कन्धः कपीष्टः प्रियदर्शनः ॥' इति । मदनो रोध्रः । उक्तं च—
'मदनः शल्यको रोधो गालः पिण्डीतकः फलम् । भसरः करहाटश्च सुमनोऽति-
सुपुष्पकः ॥' इति । मधूको गुडपुष्पः । उक्तं च—'गुडपुष्पो रोध्रपुष्पो

सजावट थी ऐसे, जहाँ घरों में सेमल की रूई ढेर की ढेर पड़ी थी ऐसे; जहाँ
नलशालिकमल की जड़, खंड शर्करा, कमलबीज, बाँस, तंडुल और तमाल के बीज
आदि बटोर कर रखवा लिये गये थे ऐसे, जहाँ चटाइयों पर गंभीरी के ढेर के
ढेर सूख रहे थे और धूल पड़ने से कुछ मटमैले से लग रहे थे, खिरनी और
मैनफल सुखा कर रखे गये थे तथा महुए का आसव और चुआया हुआ मद प्रायः
प्रत्येक घर में था ऐसे, जहाँ प्रत्येक घरों में कुसुम्भ, कुम्भ और गंढकुसूल भी थे;
खांस, खीरा, ककड़ी,कोहड़ा और लौकियों के बीजों से जहाँ घर भरे हुए थे ऐसे,
घरों में वनबिलाव, नेवले, मालुधान और शालिजात नाम के जानवरों के बच्चे

रुत्तेतं वनग्रामकं ददर्श। तत्रैव च तं दिवसमत्यवाहयदिति।

इति श्रीमहाकविबाणभट्टकृतौ हर्षचरिते छत्रलब्धिर्नाम सप्तम उच्छ्वासः।



मालप्रस्थोऽथ माधवः' इति। राजमाषो निष्पावः। त्रपुसं लालुकः। कर्कटिकादयः प्रसिद्धाः। मालुधाना मालुकावधाख्याः प्राणिभेदाः, नकुलादयश्च।

इति श्रीशंकरकविरचिते हर्षचरितसंकेते सप्तम उच्छ्वासः।



पले हुए थे ऐसे; जंगली लोगों के घरों से युक्त ऐसे वनग्राम को हर्ष ने देखा। उन्होंने वह दिन वहीं पर बिताया।

सप्तम अध्याय समाप्त।

# अष्टम उच्छ्वासः

सहसा संपादयता मनोरथप्रार्थितानि वस्तूनि ।
दैवेनापि क्रियते भव्यानां पूर्वसेवेव ॥ १ ॥
विद्वज्जनसंपर्को नष्टज्ञातिदर्शनाभ्युदयः ।
कस्य न सुखाय भवने भवति महारत्नलाभश्च ॥ २ ॥

अथापरेद्युरुत्थाय पार्थिवस्तस्माद् ग्रामकान्निर्गत्य विवेश विन्ध्याटवीम् । आट च तस्यामितश्चेतश्च सुबहून्दिवसान् । एकदा तु भूपतेर्भ्रमत एवाटविकसामन्तस्य शरभकेतोः सूनुर्व्याघ्रकेतुर्नाम कुतोऽपि कज्जलश्यामलश्यामलतावलयेनाधिललाटमुच्चैः कृतमौलिबन्धम्, अन्धकारिणीमकारणभुवा भ्रुकुटिभङ्गेन त्रिशाखेन त्रियामामिव साहससहचारिणीं ललाट-

सहसेत्यादियुगलकेन श्रीहर्षाभ्युदकदिवाकरमित्रराज्यश्रीप्राप्त्येकावलीलाभान्सुचयति । भव्यानां पूर्वसेवा दैवेन शुभसंवादनेन । शुभाभ्याससभावितचिन्ता भूयोऽपि क्रियत इति प्रतिपाद्यते ।

एकदा त्वित्यादौ । व्याघ्रकेतुर्नाम कुतोऽपि शबरयुवानमादाय भूपतेरर्थात्समीपमाजगामेति संबन्धः । अटव्यां भव आटविकः । श्यामा गन्धप्रियङ्गुः । मौलयः केशाः । अन्धकारिणीं कृष्णाम् । त्रिशाखेन त्रिलेखेन । पिनद्धो बद्धः । काचरस्य

अर्थात् उच्च या होनहार व्यक्ति जिन वस्तुओं की अभिलाषा करते हैं उन्हें दैव अचानक उसी प्रकार जुटा देता है मानो वह भी पहले से ही उनकी सेवा कर रहा हो ॥ १ ॥

विद्वान् व्यक्तियों का सम्पर्क, भूले हुए अपने प्रिय बन्धु का दर्शन तथा अपने ही भवन में बहुमूल्य रत्नों की प्राप्ति—ये तीनों किसे सुख नहीं पहुँचाते ? [ अर्थात् इन तीनों को पाकर प्रत्येक व्यक्ति सुख का अनुभव करता है ]

उसके बाद दूसरे दिन राजा ( हर्ष ) उठकर उस गाँव से निकल पड़े तथा विन्ध्याटवी में प्रविष्ट हुए । उसी में बहुत दिनों तक वे इधर-उधर भटकते रहे । एक दिन जब राजा भटक ही रहे थे कि जंगली लोगों के सरदार शरभकेतु का पुत्र व्याघ्रकेतु कहीं से, काजल के समान काली प्रियंगुलता द्वारा ललाट के ऊपर अपने बालों का जूड़ा बाँधे हुए, अकारण ही जिसकी भौंहे उस प्रकार तीन रेखाओं वाली हो गयी थीं मानो साहस करके निकट आयी हुई तीन पहरों वाली अँधेरी रात की तरह वह अपने ललाट प्रदेश को निरन्तर धारण कर रहा

स्थलीं गदा समुद्वहन्तम्, अवतंसितैकशुकपक्षाकप्रभाहरितायमानेन पिनद्धकाचरकाचमणिकर्णिकेन श्रवणेन शोभमानम्, किंचिच्चुल्लस्य प्रविरलपक्ष्मणश्चक्षुषः सहजेन रागरोचिषा रसायनरसोपयुक्तं तारक्षवं क्षतजमिव क्षरन्तम्, अवनाटनासिकम् चिपिटाधरम्, चिकिनचिबुकम्, अपीनहनूत्कटकपोलकूटास्थिपर्यन्तमीषदवाग्रग्रीवाबन्धम्, स्कन्नस्कन्धार्ध-भागम्, अनवरतकठिनकोदण्डकुण्डलीकरणकर्कशव्यायामविस्तारितेनांसलेनोरसा हसन्तमिव तटशिलाप्रथिमानं विन्ध्यगिरेः, अजगरगरीयसा च भुजयुगलेन लघयन्तं तुहिनशैलशालद्रुमाणां द्राघिमाणम्, वराहबाल-वल्गितबन्धनाभिर्नागदमनजूटिकावाटिकाभिर्जटिलीकृतपृष्ठे प्रकोष्ठे

---

कपिलस्य काचमणेः कर्णिका यत्र तत्तेन । चुल्लश्चिल्लः । उक्तं च—'स्युः क्लिन्नाक्षे चुल्लचिल्लपिल्लाः क्लिन्नेऽक्षिण चाप्यमी' इति । 'तरक्षुस्तु मृगादनः ।' आरण्य-श्वेत्यर्थः । तस्येदं तारक्षवम् । तच्च क्वचिद्रसायनेनोपयुज्यते । अवनाटो निम्नः । चिपिटः स्थूलः ईषल्लघुश्च । चिकिनं स्थूललेषद्ध्रस्वम् । चिबुकमधराधः । उक्तं च—'अधस्ताच्चिबुकं गण्डौ कपोलौ तत्परा हनुः' इति । अवाग्रावनता ग्रीवा कंधरा । स्कन्नः शुष्कः, लम्बमानो वा, उन्नतो वा । 'स्कन्धो भुजशिरोंऽसो' । असंलेन बलवता वक्षसा । अजगरः सर्पभेदः । द्राघिमाणं दीर्घत्वम् । वराहः सूकरः । नाग-

---

हो ऐसे, जिसके कान में तोते की पाँख का लगा हुआ कर्णाभूषण अपनी कान्ति से नीचे पाली में कच्चे शीशे के बाले को हरा बना रहा था ऐसे, जिसकी आँखें चिपचिपी और बरौनियाँ कम थी तथा रसायन बनाने के काम में आने वाले व्याघ्र शोणित के सदृश उनमें से स्वाभाविक लाली मानो ढरक रही थी ऐसे, जिसकी नाक कुछ झुकी हुई तथा निचला ओठ चिपटा था ऐसे, जिसकी ठुड्डी मोटी और कुछ छोटी थी ऐसे, जिसके गालों के ऊपर की हड्डी बढ़ी हुई तथा गाल चौड़े थे ऐसे, जिसकी गर्दन एक ओर को झुकी हुई थी, कन्धे का आधा भाग लटका हुआ था तथा निरन्तर धनुष खींचने के कठोर व्यायाम के कारण फैले हुए अपने सुदृढ़ बक्षस्थल से जो विन्ध्याचल की चट्टानों की चौड़ाई पर मानो हँस रहा था ऐसे, जो अजगर के सदृश बड़ी-बड़ी अपनी दोनों भुजाओं से हिमालय के सालवृक्षों की विशालता को मानो तुच्छ या छोटा बना रहा था ऐसे, कलाई में सूअर के बालों में लपेटी हुई नागदमन नामक विषहर औषधि की

प्रतिष्ठां गतं गोदन्तमणिचित्रं त्रापुषं वलयं बिभ्राणम्, अतुन्दिलमपि तुण्डिभम्, अहीरमणिचर्मनिर्मितपट्टिकयोभयचित्रकत्वक्त्कारकितपरिवारया संकुब्जाजिनजालकितया शृङ्गमयमसृणमुष्टिभागभास्वरया पारदरसलेशलिप्तसमस्तमास्तिकया कृपाण्या करालितविशंकटकटिप्रदेशम्, प्रथमयौवनोल्लिख्यमानमध्यभागभ्रष्टमांसभरिताविव स्थवीयसावूरुदण्डौ दधतम्, अच्छभल्लचर्ममयेन भल्लीप्रायप्रभूतशरभृता शबलशार्दूलचर्मपटपीडितेनालिकुलकालकम्बललोललोम्ना पृष्ठभागभाजा भस्त्राभरणेन पल्लवितमिव कार्श्यमुपदर्शयन्तम्, उत्तरविभागोत्तालितचाषपिच्छचारुशिखरे खदिरजटानिर्माणे खण्डप्राणे प्रचुरमयूरपित्तपत्रलताचित्रितत्वचि त्वचिसारगुणे

दमना विषहर ओषधिभेदः। जूटिका लघुमूलम्। वाटिकाः पूल्यः। गोदन्तः सर्पभेदः। त्रपुणो विकारस्त्रापुषम्। 'त्रपुजतुनोः षुक्'। अतुन्दिलं कृशोदरम्। तुण्डिभं बृहन्नाभिकम्। 'तुन्दिवल्लिवाटेर्भः'। स हि व्यायामवशात्क्षाममध्य उन्नतनाभिः तुण्डिभः। अहीरमणिनामा द्विवक्त्रः। चित्रकच्छायया गन्धतोऽप्यपरसर्पत्रासकः।

गुच्छियाँ जो बाँधे हुए था तथा वहीं पर गोदन्ती मणि से जटित राँगे का कड़ा जो पहने हुए था ऐसे, जिसकी तोंद नहीं निकली हुई थी फिर भी जिसकी नाभि बढ़ी हुई थी, जिसकी चौड़ी कमर में कटारी बँधी हुई थी, तथा वह दुमुँही साँप की खाल की दो पट्टियों से निर्मितम्यान में, जिस पर चीते के चमड़े के चकत्ते काटकर शोभा के लिए लगाये थे, रखी हुई थी, म्यान पर जिसने मृगचर्म को अधिक लटका दिया था, कटारी की मूठ चमकदार सींग द्वारा रचित थी तथा उसके मुँह पर पारा चढ़ा हुआ था ऐसे, प्रथम यौवन के कारण जिसकी जाँघे कटि प्रदेश से खिसके हुए मांस से मानो भरकर अधिक मोटी हो गयी थी ऐसे, भालू के चमड़े से निर्मित मल्लियों तथा बाणों से भरे हुए, चितकबरे बाघ के चमड़े से कसकर बँधे हुए भौंराले कम्बल के सदृश रोंएदार तथा पीठ से लटकते हुए तरकस से जो मानो अपनी बढ़ती हुई कृशता को दिखा रहा था ऐसे, जिसकी बाँह के ऊपरी तिहाई भाग में चाष नामक पक्षी के पंख सुशोभित थे, बाँह की नसें इस प्रकार लग रही थी मानो खैर की जटाएँ एक साथ बाँध दी गई हों तथा जिसकी भुजाओं में अधिक शक्ति थी, इस प्रकार बाँस के समान तगड़ी जिसकी बाँह पर मयूर पंख से फूल पत्तियों का गोदना गुदा हुआ था एवं

गुरुणि वामस्कन्धाध्यासितधनुषि दोषि लम्बमानेनावाक्शिरसा शितशर-कृत्तोकनलकविवरप्रवेशिते रजङ्घाजानतस्वस्तिकबन्धेन बन्धूकलोहितरु-धिरराजिरञ्जितघ्राणवर्त्मना वपुर्विततिव्यक्ताविभाव्यमानकोमलक्रोडरोम-शुक्लिम्ना शशेन शिताटनीशिखाग्रग्रथितग्रीवेण चाशावृतचञ्चूत्तानताम्रता-लुना तित्तिरिणा वर्णकमुष्टिमिव मृगयायाः, दर्शयन्तम्, विषमविषदूषित-वदनेन च विकर्णेन कृष्णाहिनेव मूलगृहीतेन व्यग्रदक्षिणकराग्रम्, जङ्गम-मिव गिरितटतमालपादपम्, यन्त्रोल्लिखितमश्मसारस्तम्भमिव भ्रमन्तम्, अञ्जनशिलाच्छेदमिव चलन्तम्, अयःसारमिव गिरेर्विन्ध्यस्य गलन्तम्, पाकलं करिकुलानाम्, कालपाशं कुरङ्गयूथानाम्, धूमकेतुं मृगराजचक्रा-णाम्, महानवमीमहं महीषमण्डलानाम्, हृदयमिव हिंसायाः, फलमिव पापस्य, कारणमिव कलिकालस्य, कामकमिव कालरात्रेः शबरयुवानमा-

---

जो अपने बाएँ कन्धे पर धनुष रखे हुए था, खरगोश की एक टांग की लम्बी हड्डी तेज बाण की धारा से घुटने के पास काटकर दूसरी टाँग की पिंडली पहले की नलकी में पिरो देने से तमञ्चा बना लिया गया था जिसमें अपनी बाँह का अगला हिस्सा डालकर जिसमें भुजा पर खरगोश को टांग लिया था, नाक से बहते हुए लाल शोणित से सना हुआ खरहे का सिर नीचे की ओर लटक रहा था तथा झूलते हुए शरीर के खिंचे जाने से सामने की ओर पेट पर के कोमल उजले रोओं की धारी स्पष्ट दिखाई पड़ रही थी, धनुष के निचले कोर के निकले भाग द्वारा गला छेद कर उसमें एक तीतर लटकाया हुआ था जिसकी चोंच के अन्दर का ऊपरी तालु दिखाई पड़ रहा था, इस प्रकार खरगोश तथा तीतर जिसके शिकार की बानगी की मूँठ मालूम पड़ रहे थे, जिसके दायें हाथ में विष-बुझा नुकीला बाण था जो पूँछ से पकड़े हुए काले सर्प के सदृश था ऐसे, जो पहाड़ी इलाके के चलते-फिरते तमालवृक्ष के सदृश था ऐसे, जो खराद पर चढ़कर बनाये गये तथा घूमते हुए लोहे के खम्भे के सदृश था ऐसे, जो अञ्जन शिला के चलते हुए टुकड़े के सदृश था ऐसे, जो विन्ध्य पर्वत के ढलते हुए लोहे के सदृश था ऐसे, जो हाथियों के लिए ज्वर, जो हिरणों के लिए कालपाश, सिंहों के लिए धूमकेतु, भैंसों के लिए महानवमी का उत्सव ( आश्विन शुक्ल पक्ष की नवमी दुर्गानवमी है जिसमें भैंसों की बलि दी जाती है। ) मानो हिंसा का हृदय, मानो पाप का फल, मानो कलिकाल का कारण, मानो कालरात्रि का

दायाजगाम। दूरे च स्थापयित्वा विज्ञापयांबभूव—देव! सर्वस्यास्य विन्ध्यस्य स्वामी सर्वपल्लीपतीनां प्राग्रहरः शबरसेनापतिर्भूकम्पो नाम। तस्यायं निर्घातनामा स्वस्रीयः सकलस्यास्य विन्ध्यकान्ताराण्यस्य पर्णानामप्यभिज्ञः किमुत प्रदेशानाम्। एनं पृच्छतु देवो योग्योऽयमाज्ञां कर्तुम्।' इति कथिते च निर्घातस्तु क्षितितलनिहितमौलिः प्रणाममकरोत्। उपनिन्ये च तित्तिरिणा सह शशोपायनम्। अवनिपतिस्तु संमानयन्स्वयमेव तमप्राक्षीत्—'अङ्ग! अभिज्ञा यूयमस्य सर्वस्योद्देशस्य? विहारशीलाश्च दिवसष्वेतेषु भवन्तः? सेनापतेर्वान्यस्य वा तदनुजीविनः कस्यचिदुदाररूपा नारी न गता भवेद्दर्शनगोचरम्?' इति।

निर्घातस्तु भूपालालापनप्रसादेनात्मानं बहुमन्यमानः प्रणनाम, दर्शितादरं च व्यज्ञापयत्—'देव! प्रायेणात्र हरिण्योऽपि नापरिगताः संचरन्ति सेनापतेः, कुत एव नार्यः? नाप्येवं रूपा काचिदबला। तथापि देवादेशादिदानीमन्वेषणं प्रतिदिनमनन्यकृत्यैः क्रियते यत्नः। इतश्चार्धगव्यूति-

---

कामुक अर्थात् पति या प्रेमी था ऐसे शबर युवक को लेकर आया। उस युवक को दूर ही ठहरा कर व्याघ्रकेतु ने राजा हर्ष से निवेदन किया—"देव! इस सम्पूर्ण विन्ध्य प्रदेश का स्वामी और सभी पल्लीपतियों के अग्रणी भूकम्प नाम का शबर सेनापति है। उसी का यह निर्घात नाम का भाञ्जा है जो सम्पूर्ण विन्ध्याचल के जंगले के पत्ते-पत्ते खबर रखता है, प्रदेशों की तो बात ही क्या? देव! इससे जो पूछें, यह आज्ञापालन के योग्य है। उसके ऐसा कहने पर निर्घात ने पृथिवी पर मस्तक रखकर प्रणाम किया तथा तीतर के साथ खरगोश को उपहार स्वरूप समीप में रख दिया। राजा ने उसके द्वारा समर्पित उपहार का सम्मान करते हुए उससे स्वयं पूछा—"भाई, तुम इस पूरे स्थान की जानकारी रखते हो और इन दिनों यहीं विहार भी करते हो? क्या तुम्हारे सेनापति या उसके किसी दूसरे अनुचर को कोई सुन्दरी स्त्री दृष्टि गोचर हुई है।

निर्घात राजा के साथ वार्तालाप करने की प्रसन्नता से अपने को धन्य मानता हुआ प्रणाम करके तथा आदर दिखाते हुए बोला—"देव! जिनकी जानकारी न हो ऐसी हिरनियाँ भी यहाँ प्रायः नहीं घूमा करती हैं फिर तो स्त्रियों का कहना ही क्या? इस प्रकार की कोई स्त्री यहाँ नहीं है फिर भी देव की आज्ञा से अब सारे दूसरों कार्यों को छोड़कर उसी को ढूंढने का प्रयास

मात्र एव मुनिमहिते महति महीधरमालामूलरूढि महीरुहां षण्डेऽपि पिण्डपाती प्रभूतान्तेवासिपरिवृतः पाराशरी दिवाकरमित्रनामा गिरिनदीमाश्रित्य प्रतिवसति, स यदि विन्देद्वार्ताम्' इति। तच्छ्रुत्वा नरपतिरचिन्तयत्—'श्रूयते हि तत्रभवतः सुगृहीतनाम्नः स्वर्गतस्य ग्रहवर्मणो बालमित्रं मैत्रायणीयस्त्रयीं विहाय ब्राह्मणायनो विद्वानुत्पन्नसमाधिः सौगते मते युवैव काषायाणि गृहीतवान्' इति। प्रायश्च जनस्य जनयति सुहृदपि दृष्टो भृशमाश्वासम्। अभिगमनीयाश्च गुणाः सर्वस्य। कस्य न प्रतीक्ष्यो मुनिभावः। भगवती च वैधेयेऽपि धर्मगृहिणी गौरवमापादयति प्रव्रज्या, किं पुनः सकलजनमनोमुषि विदुषि जने। अतो नः कुतूहलि हृदयमभूततमस्य दर्शनं प्रति प्रासङ्गिकमेवेदमात्मनीनमतिकल्याणं पश्यामः प्रयत्नप्रार्थितदर्शनं जनमिति। प्रकाशं चाब्रवीत्—'अङ्ग! समुप-

पाराशरी भिक्षुः। विन्देल्लभेत। मैत्रायणीयः शाखाया अध्येता। 'ऋग्यजुःसामनामाथ त्रयी वेदास्त्रयः स्मृताः'। ब्राह्मणायनो द्विजश्रेष्ठः। समाधिरेकाग्रता। अभिगमनार्हा अभिगमनीयाः। प्रतीक्ष्यः पूज्यः। वैधेये मूर्खे, उक्तं च—'अज्ञमूढयथाजातमूर्खवैधेयबालिशाः' इति।

किया जायगा। यहाँ से अर्धगव्यूति अर्थात् एक कोस की दूरी पर ही पहाड़ की जड़ में वृक्षों के घने झुरमुट में भिक्षावृत्ति से निर्वाह करने वाला, अपने अनेक शिष्यों के साथ दिवाकर मित्र नाम का पाराशरी भिक्षु गिरि नदी के किनारे रहता है। हो सकता है वह जानता हो।" यह सुनकर राजा ने सोचा—"मैंने भी सुना है कि आदरणीय सुगृहीतनामा दिवङ्गत ग्रहवर्मा का बालसखा, मैत्रायणीशाखा के अध्येता, ब्राह्मण श्रेष्ठ तथा विद्वान् चित्तवृत्ति की एकाग्रता प्राप्त कर लेने के कारण सन्यास धारण कर बौद्ध भिक्षुकों के कषाय वस्त्र को धारण कर लिया था।" मिलने पर मित्र भी प्रायः व्यक्ति को बहुत सान्त्वना देता है। सब के गुण अनुसरण के योग्य हुआ करते हैं। मुनि का वेष किसके लिए पूज्य नहीं है? धर्म की गृहिणी भगवती प्रव्रज्या जब मूर्ख व्यक्ति में भी गरिमा उत्पन्न कर देती है तब सम्पूर्ण लोगों के मन को चुराने वाले विद्वानों की तो बात ही क्या क्योंकि उनके दर्शनों के प्रति हमारा हृदय कुतूहल से भर उठा है। हम प्रयत्न से दर्शन देने वाले उन्हें (अर्थात् दिवाकर मित्र को) प्रसङ्गतः प्राप्त अपने कल्याण के रूप में देखते हैं। वे बोले—"भाई! वह स्थान

दिश तमुपदेशं यत्रास्ते स पिण्डपाती' इति। एवमुक्त्वा च तेनैवोपदिश्यमानवर्त्मा प्रावर्तत गन्तुम्।

अथ क्रमेण गच्छत एव तस्य अनवकेशिनः कुड्मलितकर्णिकाराः, प्रचुरचम्पकाः स्फीतफलेग्रह्यः, फलभरभरितनमेरवः नीलदलनलदनारिकेलनिकराः, हरिकेसरसरलपरिकराः कोरकनिकुरम्बरोमाञ्चितकुरबकराजयः, रक्ताशोकपल्लवलावण्यलिप्यमानदशादशः, प्रविकसितकेसररजोविसरवध्यमानचारुधूसरिमाणः स्वरजः सिकतिलतिलकतालाः, प्रविचलितहिङ्गवः प्रचुरपूगफलाः, प्रसवपूगपिङ्गलप्रियङ्गवः परागपिञ्जरितमञ्जरी-

अथ क्रमेण गच्छत एवास्यैवं विधास्तरवो दर्शनमवतेरुरिति संबन्धः। अवकेशी निष्फलतरुः। उक्तं च—'वन्ध्योऽफलोऽवकेशी च कर्णिकारो द्रुमोत्पलः। परिव्याधः' इति पर्यायः। 'स्यादबन्ध्यः फलेग्रहिः'। नमेरुस्तरुभेदः। 'नलदः सल्लकी मांसी नारिकेलस्तु लाङ्गली' इत्यमरः (?)। हरिकेसरः। उक्तं च—'चाम्पेयः केसरो नागकेसरः काञ्चनाह्वयः'। सरला देवदारवः। कोरकः कलिका। कुरबका ये योषितामालिङ्गनैः पुष्यन्ति। रक्ताशोका ये सालक्तककामिनीचरणहताः फुल्लन्ति। केसरा बकुलाः। ये कान्तागण्डूषशीधुसेकेन विकसन्ति। तिलकाः क्षुरकाः। ये प्रसाधितकामिनीदर्शनमात्रेण कुसुमिताः संपद्यन्ते। हिङ्गुः रामठम्। उक्तं च—'सहस्रवेधि जतुकं बाह्लीकं हिङ्गु रामठम्' इति। पूगः क्रमुकवृक्षः। प्रसवपूगः पूग-

बताओ जहाँ वे विराजते हों।" ऐसा कहकर उस (निघात) के द्वारा बताये गये रास्ते पर चलने लगे।

तब क्रमशः, फल-फूलों से युक्त मुकलित हुए कर्णिकार, फलों से लदे चम्पक, फलों के बोझ से झुके हुए नमेरु, साँवले पत्तों वाले सल्लकी नारियल के वृक्षों के झुण्ड, नागकेसर तथा सरल से छाये हुए तथा रोमाञ्च के सदृश निकली हुई कोढ़ियों से युक्त कुरबक वृक्षों का समूह, जहाँ रक्ताशोक के पल्लवों की लाली मानो दसों दिशाओं में पुती जा रही थी, जहाँ खिले हुए केसरवृक्षों के पराग उड़कर वन को धूसर बना रहे थे तथा तिलक वृक्षों के पराग बालू के समान भर गये थे, जहाँ हींग हवा से हिल रहे थे, जहाँ सुपारी के फल पर्याप्त काफी लगे हुए थे, जहाँ प्रियङ्गुलताएँ सुपारी के फूलों से पीली लग रही थीं, जहाँ पराग से भरी पीली मञ्जरियों पर लदे हुए भौरों की सुन्दर गुञ्जार सुनकर लोग

पुञ्जायमानमधुपमञ्जुशिञ्जाजनितजनमुदः, मदमलमेचकितमुचुकुन्दस्कन्धकाण्डकथ्यमाननिःशङ्ककरिकरटकण्डूतयः, उड्डीयमाननिःशङ्कचटुलकृष्णशारशावसकलशाद्वलसुभगभूमयः तमःकालतमतमालमालामीलितातपाः स्तबककन्दुरितदेवदारवः, तरलताम्बूलीस्तम्बजालकितजम्बूजम्भीरवीथयः, कुसुमरजोधवलधूलीकदम्बचक्रचुम्बितव्योमानः, बहलमधुमोक्षोक्षितक्षितयः, परिमलघटितघनघ्राणतृप्तयः, कतिपयदिवससूतकुक्कुटीकुटीकृतकुटजकोटराः चटकासंचार्यमाणवाचाटचाटकैरक्रियमाणचाटवः, सहचरीचारणचञ्चुरचकोरचञ्चवः, निर्भयभूरिभुरुण्डभुज्यमानपाककपिल-

---

फलसमूहाः। प्रियङ्गु श्यामलता। 'श्यामा तु वनिताह्वया। लता गोवन्धनी गुन्द्रा प्रियङ्गुः फलिनी फली। विष्वक्सेना गन्धफली कारम्भः प्रियकश्च सः॥' पुञ्जमानः संह्रियमाणः। मुचुकुन्दाः पुष्पतरुभेदाः। करटौ गण्डौ। तमालस्तापिच्छः। उक्तं च—'शक्रपादपः पारिभद्रकः। भद्रदारु द्रुकिलिमं पीतदारु च दारु च। पूतिकाष्ठं च सप्त स्युर्देवदारुणि' इति। ताम्बूली नागवल्ली। जम्बू वृक्षभेदः। जम्भीरा दन्तशठाख्याः। उक्तं च—'स्युर्जम्बीरे दन्तशठजम्भजम्भीरजम्भलाः' इति। 'समी..णो मरुबकः प्रस्थपुष्पः फणिज्जकः। जम्भीरे' इति। धूलीकदम्बाख्या ग्रैष्मिका वृक्षभेदाः। कुटजो गिरिमल्लिका। उक्तं च—कुटजो गिरिमल्लिका' इति। चटकाया अपत्यानि चाटकैराः। चारणं भोजनम्। चञ्चुरा निपुणाः। भुरुण्डाः पक्षिभेदाः।

---

प्रसन्न हो रहे थे, जहाँ मुचकुन्द के वृक्षों में लगे हुए मद के मलिन चिह्न स्पष्ट बता रहे थे कि हाथियों ने निःशङ्क होकर अपने कुम्भस्थल की खुजली मिटायी है, जहाँ घास की हरियाली से भरी धरती पर चपल हिरन के बच्चे कुलाचें मार रहे थे, जहाँ अन्धकार के सदृश काले रंग के तमाल वृक्ष से आतप नष्ट हो चुका था, जहाँ देवदारु वृक्षों के गुच्छे निकल आये थे, जहाँ जामुन और जम्भीरी नीबू के वृक्षों पर नागवल्ली की लताएँ लहरा रही थीं, जहाँ धूली कदम्बों के फूलों का पराग उड़कर आकाश में छा रहा था, जहाँ फूलों के मकरन्द से जमीन सिंच गयी थी, जहाँ फूलों की सुगन्ध से नाक भर जाती थी, जहाँ कुछ ही दिनों की ब्याही हुई मुर्गी कुटज की खोह में बैठी थी, जहाँ गौरैया चूं-चूं करते हुए अपने चुड़कलों को उड़ाना सिखा रही थी, जहाँ चकोर अपनी सहचरी को चोंच से चुग्गा दे रहा था, जहाँ भुरुण्ड नामक पक्षी पके हुए पीलुओं को निर्भय होकर

पीलवः, सदाफलकट्फलविशसननिःशूकशुकशकुन्तशातितशलाटवः, शैलेयसुकुमारशिलातलसुखशायितशशशिशवः, शेफालिकाशिफाविवरविस्रब्धविवर्तमानगौधेरराशयः, निरातङ्करङ्कवः, निराकुलनकुलकुलकेलयः, कलकोकिलकुलकवलितकलिकोद्गमाः, सहकारारामरोमन्थायमानचमरयूथाः, यथासुखनिषण्णनीलाण्डजमण्डलाः, निर्विकारवृकविलोक्यमानपोतपीतगवयधेनवः, श्रवणहारिसनीडगिरिनितम्बनिर्झरनिनादनिद्रानन्दमन्दायमानकरिकुलकर्णतालदुन्दुभियः समासन्नकिन्नरीगीतरवरसमानरुरवः, प्रमुदिततरतरक्षवः, क्षतहरितहरिद्राद्रवरज्यमाननववराहपोतपोत्रवलयः,

---

पीलुफलं रसीकम् । कट्फलः श्रीपर्णाख्यो वृक्षः । उक्तं च—'श्रीपर्णिका कुमुदिका कुम्भी कैडर्यकट्फलौ' इति । विशसनं भेदनम् । निःशूको निर्दयः । शलाटून्यपक्वानि फलानि । उक्तं च—आमे फले शलाटुः स्यात्' इति । शिलासु भवै शैलेयम् । शेफालिका लताभेदः । 'स्त्रियां गौधेरगोधारगौधेया गोधिकात्मजाः' इति । रङ्कवो मृगभेदाः । सहकार आम्रः । उक्तं च—आम्रश्चूतो रसालोऽसौ सहकारोऽतिसौरभः' इति । रोमान्थायमाना उद्गीर्यं चर्वन्तः । चमरा मृगविशेषाः । नीलाण्डजा मृगभेदाः । वृका आरण्यश्वानः । पोतः शिशुः । 'पोतः पाकोऽर्भको डिम्भः पृथुकः शावकः शिशुः' इत्यमरः । गवया गोसदृशाः प्राणिभेदाः । 'तरक्षुस्तु मृगादनः' । हरिद्रा पीतद्रुः । उक्तं च—'अथ पीतद्रुः कालेयकहरिद्रवाः । दार्वी पञ्चपचा दारु-

---

खा रहे थे, जहाँ सुग्गों के बच्चे शरीफा एवं कटहल के फलों को निर्ममता के साथ कुतर-कुतर कर गिरा रहे थे, जहाँ पहाड़ों की चिकनी चट्टानों पर खरगोशों के बच्चे आराम से सो रहे थे, जहाँ छिपकली के छोटे बच्चे शेफालिका की जड़ों के छेदों में प्रवेश कर रहे थे, जहाँ रङ्कु नामक हरिण निर्भय विचरण कर रहे थे, जहाँ नेवले आपस में निराकुल होकर कूद-फांद कर रहे थे, जहाँ कूक भरे कोकिल उत्पन्न होती हुई कौढ़ी को निगल जाते थे, जहाँ चमरहिरनों के झुण्ड आम के बगीचों में जुगाली कर रहे थे, जहाँ नीलाण्डज हरिण आराम से बैठे हुए थे, जहाँ दूध पीते हुए नीलगाय के बच्चों को समीप में बैठे भेड़िये कुछ कहे बिना देख रहे थे, जहाँ समीपवर्ती पहाड़ के झरते हुए झरने की कानों को सुख पहुँचाने वाली ध्वनि को सुनते हुए सुख से नींद आने पर हाथियों के कानों के फटफटाने की दुन्दुभि जैसी आवाज धीरे-धीरे मन्द पड़ती जा रही थी, जहाँ रुरु नामक हरिण कहीं पर पास ही में किन्नरियों के संगीत का आनन्द ले रहा था तथा तेन्दुए उन्हें देखकर खुश हो रहे थे, जहाँ बनैले सूअर के बच्चों की

गुञ्जाकुञ्जगुञ्जज्जाहकाः, जातीफलकुसुमशालिजातकवलयः, दशनकुपितकपिपोतपेटकपाटितपाटलमुखकीटपुटकाः, लकुचलम्पटगोलाङ्गूललङ्घ्यमानलवलयः, बद्धवालुकालवालवलयाः, कुटिलकुटावालवालवेगगिरिनदिकास्रोतसः, निबिडशाखाकाण्डलम्ब्यमानकमण्डलवः, सूत्रशिक्यासक्तरिक्तभिक्षाकपालपल्लवितलतामण्डपाः, निकटकटीकृतपाटलमुद्राचैत्यकमूर्तयः, चीवराम्बररागकषायोदकदूषितोद्देशाः, मेघमया इव कृतशिखण्डिकुलकोलाहलाः, वेदमया इवापरिमितशाखाभेदगहनाः, माणिक्यमया इव महानीलतनवः, तिमिरमया इव सकलजननयनमुषः, यमुना इवो-

हरिद्रा पर्जनीत्यपि ॥' वराहः सूकरः। पोत्रं सूकरमुखम्। गुञ्जा रक्तिका। जाहकाः शालिजातकाश्च प्राणिभेदाः। पाटलाः कीटाः। पुटका आलयाः। 'लकुचो लिकुचो डुहुः' इत्यमरः। गोलाङ्गूलाः कृष्णमुखवानराः। लवल्यो लताभेदाः। कमण्डलुर्मुनिजलभाण्डम्। शिक्यं भिक्षाभाजनम्। जालिका निकटकुटीषु कृताः। मुद्रया कृतानामल्पचैत्यानां मूर्तयो येषु। 'शाखा लताः कठाद्याश्च'। महानीला अत्यन्त-

थूथनियाँ खोदकर हल्दी कुटकुटाने से रंग गयी थी, जहाँ शाळ गुञ्जाबृक्षों की झाड़ियों में गुंजन कर रहे थे, जहाँ जायफल के नीचे शालिजातक नामक जानवर सोये हुए थे, जहाँ लाल ततैयों के डङ्क मारने से क्रुद्ध हुए बन्दरों ने उनके छत्ती को नोच डाला था, जहाँ लंगूर डहुआ ( पीले रंग का फल विशेष जो थोड़ा खट्टा-मीठा होता है ) के फल खाने के लिए लवली-लताओं के आर-पार छलांग लगा रहे थे, जहाँ पेड़ों के चारों ओर पानी डालने के लिए बालू के थल्हे बना दिये गये थे, जहाँ टेढ़े-मेढ़े वृक्षों के चारों ओर पहाड़ी नदियों के सोते तीव्रता से बह रहे थे, जहाँ मुनियों ने वृक्षों की मोटी टहनियों में अपने कमण्डलु लटका दिये थे, जहाँ लतामण्डपों में धागे की बनी हुई सिकहरों पर खाली भिक्षाकपाल रख दिये गये थे, जहाँ कुटियों के नजदीक स्तूप या चैत्य की बनी हुई आकृतियों वाली पक्की मिट्टी की लाल मुहरें थीं, जहाँ चीवर कपड़ों के धोने से दूर तक वहाँ का पानी उनके रस से दूषित हो गया था, जहाँ बादलों के समान मयूर कोलाहल कर रहे थे, जहाँ वेदों जैसी वृक्ष-शाखाएँ अपरिमित एवं गहन थीं, जो माणिक्य के समान अत्यन्त नीले ( महानील अर्थात् मणिविशेष ) रंग के थे, जो सम्पूर्ण लोगों की दृष्टि को अन्धकार के समान विफल कर देने वाले थे, महावृक्षों के रूप में मानो यमुना के बड़े-बड़े सरोवर उठा दिये हों इस प्रकार

र्वीकृतमहाह्रदाः, मरकतमणिश्यामलाः, क्रीडापर्वतका इव वसन्तस्य, अञ्जनाचला इव पल्लविताः, तनया इवाटवीजाता विन्ध्यस्याद्रेः, पातालान्धकारराशय इव भित्त्वा भुवमुत्थिताः, प्रतिप्रवेशिका इव वर्षावासराणाम्, अंशावतारा इव कृष्णार्धरात्रीणाम्, इन्द्रनीलमयाः प्रासादा इव वनदेवतानाम्, पुरस्ताद्दर्शनपथमवतेरुस्तरवः।

ततो नरपतेरभवन्मनस्यदूरवर्तिना खलु भवितव्यं भदन्तेनेति। अवतीर्य च गिरिसरिति समुपस्पृश्य युगपद्विश्रामसमयसमुन्मुक्तहेषाघोषबधिरीकृताटवीगहनामस्मिन्नेव प्रदेशे स्थापयित्वा वाजिसेनामवलम्ब्य च सपस्विजनदर्शनोचितं विनयं हृदयेन दक्षिणेन च हस्तेन माधवगुप्तमंसे विरलैरेव राजभिरनुगम्यमानश्चरणाभ्यामेव प्रावर्तत गन्तुम्।

अथ तेषां तरूणां मध्ये नानादेशीयैः स्थानस्थानेषु स्थाणूनाश्रितैः

---

कृष्णाः, महानीलाश्च प्राणिभेदाः। नयनमुषो रम्यत्वात्, प्रकाशनाच्च। प्रतिप्रसवकाः प्रतिच्छन्दकाः।

भदन्त इति सौगतप्रतिमानां पूजावचनम्। उद्यानमित्यन्ये।

अथेत्यादी। तरूणां मध्ये दिवाकरमद्राक्षीदिति संबन्धः। नानादेशीयैर्वीतरागै-

---

जो थे अथवा जो इस प्रकार थे मानो जड़ी हुई मरकत मणियों से श्यामवर्ण वाले वसन्त के क्रीडा पर्वत हों अथवा जो काले-काले अञ्जन पर्वतों के सदृश थे, जो इस प्रकार थे मानो वनों में विन्ध्य-पर्वत के उत्पन्न हुए पुत्र हों अथवा पृथिवी को फाड़कर ऊपर उठे हुए पातालीय अन्धकारों के सदृश जो थे, जो वर्षा के दिनों के पड़ोसी के समान थे अथवा जो कृष्णपक्ष की अर्धरात्रियों के अंशावतार के सदृश थे अथवा जो इन्द्रनील मणियों द्वारा विनिर्मित वनदेवताओं के महलों के समान थे, ऐसे वृक्ष जाते हुए राजा हर्ष की दृष्टि में आये।

तब राजा के मन में हुआ कि अब भदन्त (अर्थात् दिवाकर मित्र नामक भिक्षु) को पास ही होना चाहिए। उन्होंने गारिनदी में उतरकर आचमन किया तथा उसी प्रदेश में हिनहिनाहट से जंगल को भरने वाली अपनी अश्व सेना को विश्राम के लिए ठहरा कर स्वयं तपस्वियों के दर्शन के लिए उचित विनम्रता को धारण करते हुए माधव गुप्त के कन्धे पर दायाँ हाथ रखकर तथा साथ में कुछ राजाओं को लेकर वे पैदल ही चल पड़े।

उसके बाद उन वृक्षों के बीच में शिष्य भाव से विविध देशों से आये हुए

शिलातलेषूपविष्टैर्लताभवनान्यध्यावसद्भिररण्यानीनिकुञ्जेषु निलीनैर्विटपच्छायासु निषण्णैस्तरुमूलानि निषेवमाणैर्वीतरागैरार्हतैर्मस्करिभिः श्वेतपटैः पाण्डुरभिक्षुभिर्भागवतैर्वर्णिभिः केशलुञ्चनैः कापिलैर्जैनैर्लोकायतिकैः काणादैरौपनिषदैरैश्वरकारणिकैः कारन्धमिभिर्धर्मशास्त्रिभिः पौराणिकैः साप्ततन्तवैः शाब्दिकैः पाञ्चरात्रिकैरन्यैश्च स्वान्स्वान्सिद्धान्ताञ्शृण्वद्भिरभियुक्तैश्चिन्तयद्भिश्च प्रत्युच्चरद्भिश्च संशयानैश्च निश्चिन्वद्भिश्च

---

रिति चार्हतैरित्यादीनां सर्वेषां विशेषणम्। स्थाणूनाश्रितैरित्यादि तु केषाञ्चित्। 'स्थाणुरस्त्री ध्रुवः शङ्कुः' इत्यमरः। 'महारण्यमरण्यानी विस्तारो विटपोऽस्त्रियाम्' इत्यमरः। 'मूलं बुध्नोऽङ्घ्रिनामकः'। अर्हन्देवता येषां ते आर्हतास्तैर्नग्नक्षपणकैः। मस्करिभिः परिव्राजकैः। श्वेतपटैः श्वेतोर्णाकम्बलिवासोभिः, नग्नक्षपणकभेदैः। पाण्डुरभिक्षुभिस्त्यक्तकाषायैः। भागवतैर्विष्णुभक्तैः। वर्णिभिर्ब्रह्मचारिभिः केशलुञ्चनैर्यथार्थनामभिः। लोकायतिकैश्चार्वाकैः। जैनैर्बौद्धैः। कपिलैः सांख्यैः। काणादैर्वैशेषिकतार्किकैः। औपनिषदैर्वेदान्तवादिभिः। ऐश्वरकारणिकैर्नैयायिकैः। कारन्धमिभिर्धातुवादिभिः। पाषण्डभेदैरित्यन्ये। धर्मशास्त्रिभिः स्मृतिज्ञैः। शाब्दिकै-

---

अनेक वीतराग लोगों को उन्होंने देखा जिनमें से कुछ लोग लकड़ी खूँटों पर जगह-जगह पर बैठे हुए थे, कुछ चट्टानों पर बैठे थे, कुछ लतावनों में बैठे हुए थे, कुछ जंगल के झुरमुटों में छिपकर बैठे हुए थे, कुछ वृक्षों की छाया में जम गये थे तथा कुछ वृक्षों की जड़ों पर आसन जमा चुके थे, वे वीतराग आर्हत (जैन साधु), मस्करी (पाशुपत मतानुयायी) श्वेतपट (सेवड़ा, श्वेताम्बर जैन सम्प्रदाय के साधु), पाण्डुर भिक्षु (आजीवक), भागवत, वर्णी (नैष्ठिक ब्रह्मचारी साधु), केशलुञ्चक (केशों को लोंच करने वाले जैन साधु), कपिल के सांख्यमतानुयायी), जैन, लोकायतिक (चार्वाकमतानुयायी), काणाद (वैशेषिक दर्शन को मानने वाले), औपनिषद (उपनिषद् या वेदान्तदर्शन के ब्रह्मवादी दार्शनिक), ऐश्वरकारणिक (नैयायिक), कारन्धमी (धातुवादी या रसायन विशेषज्ञ), धर्मशास्त्री (मन्वादिस्मृतियों के अनुयायी), पौराणिक, साप्ततन्तव (यज्ञवादी मीमांसक), शाब्दिक (शब्दब्रह्म के अनुयायी वैयाकरण दार्शनिक), पाञ्चरात्रिक (पञ्चरात्रनामक प्राचीन वैष्णवमत के अनुयायी), और इनके अतिरिक्त अन्य भी लोग अपने-अपने आगमों का पूरी लगन के साथ

व्युत्पादयद्भिश्च विवदमानैश्चाभ्यसद्भिश्च व्याचक्षाणैश्च शिष्यतां प्रतिपन्नैर्दूरादेवावेद्यमानम्, अतिविनीतैः कपिभिरपि चैत्यकर्म कुर्वाणैस्त्रिसरणपरैः परमोपासकैः शुकैरपि शाक्यशासनकुशलैः कोशं समुपदिशद्भिः शिक्षापदोपदेशदोषोपशमशालिनीभिः शारिकाभिरपि धर्मदेशानां दर्शयन्तीभिरनवरतश्रवणगृहीतालोकैः कौशिकैरपि बोधिसत्त्वजातकानि जपद्भिर्जातसौगतशीलशीतलस्वभावैः शार्दूलैरण्यमांसाशिभिरुपास्यमानम्, आसनोपान्तोपविष्टविस्रब्धानेककेसरिशावकतया मुनिपरमेश्वरम्, अकृत्रिम इव सिंहासने निषण्णम्, उपशममिव पिबद्भिर्वनहरिणैर्जिह्वालताभिरुपलिह्यमानपादपल्लवम्, वामकरतलनिविष्टेन नीवारमश्नता पारावतपोतकेन कर्णोत्पलेनेव प्रियां मैत्रीं प्रसादयन्तम्,

---

वैयाकरणैः। पाञ्चरात्रिकैर्वैष्णवभेदैः। सिद्धान्तानागमान्। त्रिसरणेति। त्रयो बुद्धधर्मसंघाः। शाक्यो बुद्धः। कोशो बुद्धसिद्धान्तो वसुबन्धुकृतः। देशना कथनम्। बोधिः समाधिः। तत्प्रधानसत्त्वं बुद्धभट्टारकः। तदीयानि जातकानि जीमूतवाहनादिजन्मकथाः। मुनिपरमेश्वरम् मुनीश्वरं बुद्धम्। अपकारिण्यभिप्रीतिर्मैत्री।

---

श्रवण, मनन, आवृत्ति, संशय, निश्चय, व्युत्पत्ति, विवाद और अभ्यास के द्वारा व्याख्यान कर रहे थे। इन लोगों को देखकर दूर ही से जिनके निवासस्थान की प्रतीति हो जाती थी ऐसे, वहाँ अत्यन्त विनम्र शिष्य की भाँति चैत्यवन्दन कर्म में लगे हुए बन्दरों द्वारा, धर्म, वृद्ध एवं संघ इन तीन रत्नों की शरण मे गये, शाक्यशासन में कुशल होकर तथा वसुबन्धुकृत अभिधर्म कोश का उपदेश देने वाले परमोपासक तोतों द्वारा, भगवान् द्वारा बताये गये दस शीलों के शिक्षापदों के उपदेश द्वारा दोष का मार्जन करके धर्मदेशना (धर्मोपदेश) करती हुई सारिकाओं द्वारा, बोधिसत्व की जातक कथाओं को सुनते हुए उलूक पक्षियों द्वारा तथा भगवान् बुद्ध के शील का पालन करने के कारण ठण्डे स्वभाव वाले एवं मांस भक्षण का परित्याग करने वाले व्याघ्रों द्वारा जिनकी उपासना की जा रही थी ऐसे, आसन के समीप विश्वस्त भाव से बैठे हुए अनेक सिंह-शिशुओं के कारण सिंहासन पर मानो साक्षात् मुनि परमेश्वर अर्थात् भगवान् बुद्ध विराजमान हों इस प्रकार जो लग रहे थे ऐसे, वनहिरन अपनी जिह्वालताओं द्वारा जिनके चरण-पल्लव को इस प्रकार चाट रहे थे मानो उनके शमभाव को पी रहे हों ऐसे, जिनके बायें हाथ पर बैठा हुआ कबूतर का बच्चा धान कुतर रहा था, मानो अपने-अपने वर्णोत्पल के द्वारा प्रिय मैत्री भावना का प्रसादन

इतरकरकिसलयनखमयूखलेखाभिर्जनितजनव्यामोहम्, उद्ग्रीवं मयूरं मरकतमणिकरकमिव वारिधाराभिः पूरयन्तम्, इतस्ततः पिपीलकश्रेणीनां श्यामाकतण्डुलकणान्स्वयमेव किरन्तम्, अरुणेन चीवरपटलेन म्रदीयसा संवीतम्, बहलबालातपानुलिप्तमिव पौरन्दरं दिग्भागम्, उल्लिखितपद्मरागप्रभाप्रतिमया रक्तावदातया देहप्रभया पाटलीकृताशां काषायग्रहणमिव दिशामप्युपदिशन्तम्, अनौद्धत्यादधोमुखेन मन्दमुकुलितकुमुदाकरेण स्निग्धधवलप्रसन्नेन चक्षुषा जनक्षुण्णक्षुद्रजन्तुजीवनार्थममृतमिव वर्षन्तम्, सर्वशास्त्राक्षरपरमाणुभिरिव निर्मितम्, परमसौगतमप्यवलोकितेश्वरम्, अस्खलितमपि तपसि लग्नम्, आलोकमिव यथावस्थितसकलपदार्थप्रकाशकं दर्शनार्थिनाम्, सुगतस्याप्यभिगमनीयम्, अव-

---

पिपीलकः कीटभेदः । चीवरं मुनिवासः । संवीतमाच्छादितम् । उल्लिखितश्चरणोल्लीढः । क्षुद्राः स्वल्पाः । अवलोकितेश्वरनामा बुद्धविशेषोऽपि । अस्खलितमपीति । स्खलितो ह्यन्यत्र भग्नो भवति, सत्त्वभ्रष्टशीलस्तपःस्थश्च ।

---

कर रहे हों ऐसे, जिनके दूसरे अर्थात् दायें हाथ के नाखूनों की किरणें लोगों को चकाचौंध में डाल देती थीं ऐसे, मरकत के कमण्डलु की तरह ऊपर की ओर गर्दन उठाये हुए मयूर को जो जलधारा से नहला रहे थे ऐसे, जो इधर-उधर स्वयं जाकर चींटियों के लिए सावां की खुद्दी छींट रहे थे ऐसे, जो लाल और मुलायम मुनिवस्त्र ( संघाटी ) ओढ़े हुए थे, जिससे प्रातः कालीन सूर्य की लाली से युक्त इन्द्र के दिग्भाग अर्थात् पूर्व दिशा के समान जो प्रतीत हो रहे थे ऐसे, जो खराद पर चढ़े हुए पद्मराग के सदृश लाल एवं उजले अपने शरीर की चमक से दिशाओं को इस प्रकार पाटल बना रहे थे मानो उन्हें गेरुआवस्त्र धारण करने हेतु उपदेश दे रहे हों ऐसे, कुछ-कुछ मुकुलित कुमुद के सदृश जिनके स्निग्ध, धवल तथा प्रसन्न नेत्र अनौद्धत्य के कारण इस प्रकार झुके हुए थे मानो संसारी क्षुद्र जन्तुओं के जीवन के लिए सुधा-वृष्टि कर रहे हों ऐसे, जिनका विद्या-शरीर मानो सभी शास्त्रों के अक्षररूपी परमाणुओं से निर्मित हुआ था ऐसे, जो परम सौगत होते हुए भी अवलोकितेश्वर ( शाक्यबोधिसत्व ) थे ऐसे ( विरोध पक्ष में—जो बौद्ध होते हुए भी अवलोकितेश्वर—"अवलोकितः ईश्वरो येन" अर्थात् ईश्वर को देखने वाले या ईश्वरवादी थे ), जो स्खलित न होते हुए भी तपस्या में लगे हुए थे ऐसे, जो दर्शनार्थियों के लिए ठीक-ठीक रूप में सम्पूर्ण

धर्मस्याप्याराधनीयमिव, प्रसादस्यापि प्रसादनीयमिव, मानस्यापि माननीयमिव, वन्द्यत्वस्यापि वन्दनीयमिव, आत्मनोऽपि स्पृहणीयमिव, ध्यानस्यापि ध्येयमिव, ज्ञानस्यापि ज्ञेयमिव, जन्म जपस्य, नेमिं नियमस्य, तत्त्वं तपसः, शरीरं शौचस्य, कोशं कुशलस्य, वेश्म विश्वासस्य, सद्वृत्तं सद्वृत्ततायाः, सर्वस्वं सर्वज्ञतायाः, दाक्ष्यं दाक्षिण्यस्य, पारं परानुकम्पायाः, निर्वृतिं सुखस्य, मध्यमे वयसि वर्तमानं दिवाकरमित्रमद्राक्षीत्। अतिप्रशान्तगम्भीराकारारोपितबहुमानश्च सादरं दूरादेव शिरसा वचसा मनसा च ववन्दे ।

दिवाकरमित्रस्तु मैत्रीमय्या प्रकृत्या विशेषतस्तेनापरेणादृष्टपूर्वेणामानुषलोकोचितेन सर्वाभिभाविना महानुभावाभोगभ्राजा भ्राजिष्णुना भूपतेरप्राकृतेनाकारविशेषेण तेन चाभिजात्यप्रकाशकेन गरीयसा प्रश्रयेण

---

दिवाकरमित्रस्तु तेन भूपालाकारविशेषेण प्रश्रयेण च युगपच्चक्षुषि चेतसि

---

पदार्थों को प्रकाशित करने वाले आलोक के सदृश थे ऐसे, जो स्वयं बुद्ध के भी आदरणीय थे ऐसे, जो मानो धर्म के लिए भी आराधनीय थे, जो मानो प्रसन्नता के लिए भी प्रसन्नता के योग्य थे, जो मानो मान के लिए भी माननीय थे, जो मानो वन्दनीयत्व के लिए भी वन्दनीय थे, जो मानो आत्मा के लिए भी स्पृहणीय थे, जो मानो ध्यान के लिए भी ध्येय थे, जो मानो ज्ञान के लिए भी ज्ञेय थे, जो जप के जप, नियम की धुरी, तपस्या के तत्त्व, पवित्रता के शरीर, कुशल के कोश, विश्वास के घर, सदाचार के सच्चरित, सर्वज्ञता के सर्वस्व, दाक्षिण्य के दाक्ष्य, दूसरों पर कृपा करने में पारंगत तथा सुख के प्राप्ति साधन थे ऐसे, अधेड़ आयु के दिवाकर मित्र को देखा। उनके अत्यन्त शान्त एवं गम्भीर आकृति के प्रति अत्यधिक सम्मान युक्त होकर हर्ष ने दूर से ही आदर पूर्वक मस्तक, वाणी तथा मन से उनकी वन्दना की।

स्वभाव से ही मैत्री भावना से युक्त दिवाकर मित्र विशेषरूप से, जिसे पहले कभी नहीं देखा था, जो लोकोत्तर था, जो सबको अभिभूत कर देने वाला था, जो महानुभावता से ओतप्रोत, जो चमकने वाला था तथा जो अग्राम्य अर्थात् गंवई नहीं था ऐसे राजासम्बन्धी आकार से तथा उनकी कुलीनता को प्रकट

चाह्लादितश्चक्षुषि च चेतसि च युगपदमग्रहीत् । धीरस्वभावोऽपि च संपादितससंभ्रमाभ्युत्थानः संकलय्य किंचिदुद्गमनकेन विलोलं विलम्बमानं वामांसाच्चीवरपटान्तमुत्क्षिप्य चानेकाभयदानदीक्षादक्षिणो दक्षिणं महापुरुषलक्षणलेखाप्रशस्तं स्निग्धमधुरया वाचा सगौरवमारोग्यदानेन राजानमन्वग्रहीत् । अभ्यनन्दच्च स्वागतगिरा गुरुमिवाभ्यागतं बहु मन्यमानः स्वेनासनेनासद्ध्वमत्रेति निमन्त्रयांचकार । पार्श्वस्थितं च शिष्यमब्रवीत्—'आयुष्मन् ! उपानय कमण्डलुना पादोदकम्' इति । राजा त्वचिन्तयत्—'अलोहः खलु संयमनपाशः सौजन्यमभिजातानाम् । स्थाने खलु तत्रभवान्गुणानुरागी ग्रहवर्मा बहुशो वर्णितवानस्य गुणान्' इति । प्रकाशं चावभाषे—'भगवन् ! भवद्दर्शनपुण्यानुगृहीतस्य मम पुनरुक्त इवायमार्यप्रयुक्तः प्रतिभात्यनुग्रहः । चक्षुःप्रमाणप्रसादस्वीकृतस्य च परकरणमिवा-

च आह्लादितः आनन्दितः सन्नन्वग्रहीदिति संबन्धः । महानुभावानामुत्तमानाम् । आभोगं टङ्कं भजत इत्याकारविशेषणम् । संकलय्य । उद्गमनमुत्थापनम् । आगमनमागतम्, सुखेनागतं स्वागतम् । स्वागतप्रश्नार्थं गीस्तया अत्रोपविशेति ।

करने वाली श्रेष्ठ विनम्रता को देखकर प्रसन्न नेत्रों वाले तथा प्रसन्न चित्त हो उठे । धीर-प्रकृति के होने पर भी हड़बड़ाहट के साथ अपने आसन से उठकर अनेक प्राणियों को अभय-दान की दीक्षा देने वाले उन्होंने शीघ्रता पूर्वक उठने के कारण अपने बायें कन्धे से खिसककर लटकते हुए अपने चीवर को समेटा तथा महापुरुष के लक्षणों से युक्त राजा को अपनी स्नेहपूर्ण तथा मीठी वाणी से गौरवपूर्वक सर्वदा स्वस्थ रहने के आशीर्वाद से अनुगृहीत किया । अपनी स्वागत वाणी से राजा का अभिनन्दन कर पधारे हुए अभ्यागत के प्रति गुरु के सदृश अत्यधिक सम्मान प्रकट करते हुए "यहाँ विराजिये" ऐसा कहते हुए अपने आसन के साथ उन्होंने राजा को निमन्त्रित किया । बगल में स्थित एक शिष्य से वे बोले—"आयुष्मन् ! पाँव पखारने के लिए कमण्डल में पानी लाओ" । राजा सोचने लगे—"वस्तुतः कुलीन व्यक्तियों का सौजन्य बिना लोहा का बना हुआ बाँधने वाला पाश होता है । गुणानुरागी ग्रहवर्मा ने इनके गुणों का जो बहुत बखान किया था वह उचित ही था ।" प्रकट में वे बोले—"भगवन् ! आपके दर्शन जन्य पुण्य से अनुगृहीत हुए मेरे लिए आपके द्वारा प्रयुक्त मेरा यह सम्मान पुनरुक्त अनुग्रह जैसा लग रहा है । जब आपने मुझे नेत्र प्रसाद से

